ISSN 0377-0575

# JOURNAL OF THE GANGANATHA JHA CAMPUS

| | |
|---|---|
| LXVII (1-4) | JANUARY-DECEMBER 2011 |

General Editor
**Radha Vallabh Tripathi**

Editors
**Sarvanarayan Jha**
**Banamali Biswal**




**Rashtriya Sanskrit Sansthan**
(Deemed University)
Ganganatha Jha Campus
Chandrashekhar Azad Park
Allahabad -211 002
**2012**

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

**Advisory and Editorial Board**
Prof. Radhavallabh Tripathi
Prof. Gaya Charan Tripathi
Prof. Sarva Narayan Jha
Dr. Maya Malviya
Dr. Banamali Biswal
Dr. Lalit Kumar Tripathi

•

*Published by*
**Rashtriya Sanskrit Sansthan**
Deemed University
**Ganganath Jha Campus**
Chandrashekhar Azad Park, Allahabad-2
principal.alld@gmail.com
visit us : www.gnjhacampusrsks.org

•

**© The Publisher**

गङ्गानाथप्रसृमरयशश्चन्द्रिकाधौतहर्म्यं
कूजद्विद्वद्विहगनिवहानेकगीताभिरामम् ।
काले काले कुसुमितनवान्वेषणाऽऽमोदिताशं
विद्यापीठं जयतु जगतां भूयसे मङ्गलाय।।

Price : Annual Subscription
Indian : ₹ 150/- Foreign : $ 35/-

**Page Setting**
**Brahmanand Mishra**
**Anil Tripathi, Ashish Kumar Dwivedi**

**Printed at :**
**Academy Press**
**602, Daraganj, Allahabad**

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

# Editorial

It is a matter of pleasure for us to present the 67th vol. of the journal of Ganganatha Jha campus (formerly G.N. Jha Research Institute and Ganganath Jha Kendriya Sanskrita Vidyapeetha respectively) to our readers. Upto this volume we have accepted the papers as they were available to us either handwritten or computer-typed or sent through email. However, from the next volume we will accept only the papers befitting to our parametre mentioned in our appeal. Therefore, the contributors may kindly go through our appeal under a title 'To our contributors' published overleaf.

Like the earlier volume (i.e. 66th volume), the papers of this volume are also published with an abstract in the beginning either in Sanskrit or in English (e.g. if the paper is in Hindi or Sanskrit, the abstract is in English, while if the paper is in English the abstract is published in Sanskrit).

We herewith avail this opportunity to thank all of our learned contributors for their best contributions to this volume. In fact, it would not have been possible to publish the Present Volume of the Journal without their cooperation.

Since the Journal is being published from a Research Institute where around 54,000 Sanskrit Manuscripts are preserved on different branches of Indology, we will prefer text-based studies (i.e. Textual criticism, Textual appreciation etc.) for this purpose. Therefore, the papars and Book-reviews related to manuscripts and manuscriptology are most welcome for the forthcoming issues.

Though we have edited the matters with utmost care and sincerity still we know very well that in spite of our sincere efforts a few minor errors might have crept in. We hope and believe that the learned readers will correct them (if any) as per the contexts and will bear the inconvenience with us.

**Editors**

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

# To Our Contributors

The Rashtriya Sanskrit Sansthan, Ganganatha Jha Campus, Allahabad (formerly Ganganatha Jha Research Institute till 1973 and Ganganatha Jha Kendriya Sanskrit Vidyapeetha till 2002) under the Ministry of HRD, Government of India, was founded on November 17, 1943 in memory of Mm. Dr. Sir Ganganatha Jha, one of the greatest Orientalists of India. From the very beginning, a number of Indologists and erudite scholars of eminence like Mm. Dr. Gopinatha Kaviraj, Dr. Ishwari Prasad, Mm. Dr. Umesh Mishra, Pt. Kshetresh Chandra Chattopadhyaya and others have been closely associated with this Research Institute which has been conducting higher research in Indology and publishing a research journal of International repute on Sanskrit and Indological subjects since its inception. The Research Journal, in addition to the research papers written by eminent scholars from all over the world, also contains sections on short communications, critical editions of short original Sanskrit texts and reviews of books concerning Indology.

We welcome your kind and invaluable cooperation in the form of your research papers and reviews written either in English or in Hindi or in Sanskrit Languages. The papers must give an evidence of research by discovery of new facts or by that of new interpretation or relationship of known facts and must not be parts or chapters of theses. They should be brief and completely ready for the press with an abstract of maximum 200 words. The absract should be either in Sanskrit or in English. But the language should be other than the language in which the paper is written.

The research papers should be computerised either in Kruti-Dev-10 or in APS Fonts in double space, fully corrected, and with notes and references at the end of the paper numbered consecutively. The writers are requested to follow the standard system of presentation and transliteration. The titles of books and journals as well as important Sanskrit or non-English words or quotations written in Roman script should be in italic and properly marked with diacritical Signs. Titles, authors and places of publications or editions of books and journals referred to for the first time in the paper should be given in full and thereafter, their abbreviations should be used. The postal address of the author with phone No. and email ID should be given at the end of the papers with a brief self introduction.

The contributors will get 25 off-prints of their research papers and one author-copy of the journal. The decision of the Editorial Board is final with regard to the publication of the Research papers.

The papers are preferred by Email or in CD composed in desired fonts along with a hard copy.

**Editors**

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

# Contents

## [ Volume LXVII (1-4) ]



CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy



CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

# संस्कृत-साहित्य में औद्यानिकी

कमला दुबे

(औद्यानिकी refers to the art of developing gardens. This is a synonym to the English word Horticulture. The art of horticulture was in a developed state in ancient time. In कामसूत्र, वृक्षायुर्वेद has been included in the list of 64 कला-s. 'वराहमिहिर's वृहत्संहिता and शार्ङ्गधर's शार्ङ्गधरपद्धति contain separate chapters with a title वृक्षायुर्वेद and उपवनविनोद. The paper deals with the position of Horticulture in ancient India with special reference to Sanskrit literature.)

'औद्यानिकी' से यहाँ तात्पर्य उद्यान-विद्या अथवा उद्यान-कला से है। यह अंग्रेजी के Horticulture का पर्याय है, जिसके अन्तर्गत उद्यान लगाना, विकसित करना, फल, पुष्प, शोभाकार पौधों को लगाने अथवा सुन्दर आकार देने की कला सम्मिलित है।[1]

अमरकोश में उद्यान से सम्बन्धित कई शब्द आते हैं जिनसे प्राचीन भारत में औद्यानिकी के विषय में महत्त्वपूर्ण जानकारी प्राप्त होती है। सबसे पहले तो 'उद्यान' शब्द ही है जिसके लिए अमरकोश लिखता है- **पुमानाक्रीड उद्यानं राज्ञः साधारणं वनम्**[2]। इस पर रामाश्रमी टीका में लिखा गया है कि 'आक्रीड' और 'उद्यान' ये दो नाम राजा के सबके उपभोगयोग्य वन के हैं- **'द्वे राज्ञः सर्वोपभोग्यवनस्य'**। इसका अर्थ है कि राजा लोग अथवा आर्थिक दृष्टि से सम्पन्न लोग कृत्रिम वन बनवाते थे, जो जनसाधारण के लिए सुलभ था। 'आक्रीड' और 'उद्यान' शब्दों की व्युत्पत्ति वताती है कि लोग यहाँ आकर क्रीडा, मनोरंजन और विहार करते या टहलते थे। यह कुछ आजकल के कम्पनी गार्डेन (Company garden) की भाँति हुआ करते थे।

अमरकोश में दूसरे दो शब्द 'आराम' और 'उपवन' आये हैं- **आरामः स्यादुपवनं कृत्रिमं वनमेव यत्**[3], जिनका अर्थ समीपवर्ती कृत्रिम वन या आनन्ददायक उद्यान (pleasurable garden) है। **आरमन्त्यत्र इति आरामः। उपगतं वनम् उपवनम्। द्वे कृत्रिमवृक्षसमूहस्य।**[4] ये राजकीय उद्यान होते थे। संस्कृत-साहित्य में राजकीय उद्यानों के अधिपति कर्मचारी के लिए 'आरामाधिपति' एवं 'आरामिक' शब्दों का ही. प्रयोग हुआ है।[5] राजा अन्तःपुर की रानियों के लिए जो उद्यान बनवाते थे, उन्हें 'प्रमदवन' कहते थे- **स्यादेतदेव प्रमदवनमन्तःपुरोचितम्।**[6] इसी प्रकार श्रेष्ठ नागरिकों, मन्त्रियों, समृद्ध वेश्याओं-नगरवधुओं के भी अपने व्यक्तिगत उद्यान होते थे, जिन्हें 'उपवन' या 'वृक्षवाटिका' कहा जाता था- **अमात्यगणिकागेहोपवनं वृक्षवाटिका।**[7] सामान्य लोग भी अपने घर के बाहर बगीचे लगाते थे, जिन्हें 'गृहाराम' तथा 'निष्कुट' कहा गया है- **गृहारामास्तु निष्कुटाः।**[8] 'गृहाराम' अर्थात् गृहस्यारामः = व्यक्तिगत बगीचा, घरेलू वाटिका तथा निष्कुटाः = कुटाद् गृहान्निष्क्रान्ताः, अर्थात् घर के बाहर लगा बगीचा, गृहवाटिका। **'द्वे गृहसमीपोपवनस्य'**-

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

उपर्युक्त दोनों घर के समीपवर्ती उपवन के नाम हैं, ऐसा रामाश्रमी टीकाकार का कथन है।

उपर्युक्त समस्त शब्दों से जो परिचय प्राप्त होता है, उससे प्राचीन भारत में लोगों की उद्यान-प्रियता का एक सम्पूर्ण चित्र उभर आता है। राजा एवं आर्थिक दृष्टि से सम्पन्न लोग नगर में अथवा नगर के बाहर विशाल उद्यान बनवाते थे, जो कृत्रिम वन जैसा होता था। यह जनसाधारण के भ्रमण, विहार, क्रीड़ा और मनोरंजन के लिए सुलभ था। उनके राजभवन में रानियों, महिलाओं के विहार के लिए पृथक् 'प्रमदवन' थे। मन्त्रियों, गणिकाओं के गृहों के समीप भी बड़े उपवन, वाटिकायें होती थीं। जनसाधारण अपने घरों के बाहर व्यक्तिगत उपयोग के लिए बगीचे या घरेलू वाटिका लगाते थे।

संस्कृत में पुष्पों का एक नाम 'सुमनस्' भी है, वह जो मन को प्रसन्न कर दे। स्थान-स्थान पर विविध पुष्पों, वृक्षों, लताओं, उद्यानों, सरोवरों की चर्चा आयी है।

आदिकाव्य 'रामायण' के सुन्दरकाण्ड में वन, उपवन, उद्यान इन तीनों शब्दों का प्रयोग साथ-साथ लंकापुरी के प्रसंग में हुआ है।

*स तस्मिन्नचले तिष्ठन् वनान्युपवनानि च।*
*स नगाग्रे स्थितां लङ्कां ददर्श पवनात्मजः।।*[9]

उस पर्वत पर खड़े होकर पवनपुत्र हनुमान् ने बहुत से वनों और उपवनों को तथा पर्वत की चोटी पर बसी हुई लंकापुरी को भी देखा।

इसी प्रसंग में आगे श्लोक है-

*सन्ततान् विविधैर्वृक्षैः सर्वर्तुफलपुष्पितैः।*
*उद्यानानि च रम्याणि ददर्श कपिकुञ्जरः।।*[10]

उन जलाशयों के चारों ओर सभी ऋतुओं में फल-फूल देने वाले अनेक प्रकार के वृक्ष फैले हुए थे। उस वानरशिरोमणि ने वहाँ बहुत से रमणीय उद्यान भी देखे।

सुन्दरकाण्ड के चौदहवें एवं पन्द्रहवें सर्ग में रावण की अशोकवाटिका का मनोरम वर्णन है, जहाँ उसने सीताजी को ले जाकर रखा था-

*शालानशोकान् भव्यांश्च चम्पकाँश्च सुपुष्पितान्।*
*उद्दालकान् नागवृक्षाँश्चूतान् कपिमुखानपि।।*
*तथाऽऽम्रवणसम्पन्नाँल्लताशतसमन्वितान्।*
*ज्यामुक्त इव नाराचः पुप्लुवे वृक्षवाटिकाम्।।*[11]

वहाँ शाल, अशोक, निम्ब और चम्पा के वृक्ष थे जो फूलों से भरे थे। बहुवार, नागकेसर, आम के वन तथा नाना प्रकार की सैकड़ों लताओं-वृक्षों से युक्त उस वाटिका में हनुमान् जी प्रत्यञ्चा से छूटे हुए बाण की तरह कूदकर जा पहुँचे।

इस प्रसंग में अशोकवाटिका के मनोहर जलाशयों, वृक्षों, पुष्पों आदि का विस्तृत वर्णन हुआ है तथा उसे आनन्द देने में देवताओं के नन्दन-उद्यान की भाँति, विचित्रता में कुबेर के चैत्ररथ उपवन की भाँति तथा शोभा एवं रमणीयता में दोनों से बढ़कर बताया गया है-

*नन्दनं विबुधोद्यानं चित्रं चैत्ररथं यथा।*
*अतिवृत्तमिवाचिन्त्यं दिव्यं रम्यश्रिया युतम्।।*[12]

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

महाभारत में भी इन्द्रप्रस्थ नगरी के आस-पास उद्यानों का वर्णन है। इसमें कुबेर के उद्यान का भी वर्णन है जिसकी रक्षा यक्ष और राक्षस करते थे।[13] नलोपाख्यान-प्रकरण में हंस के प्रमदवन[14] में दमयन्ती को नल का संदेश सुनाने की चर्चा आयी है।

वात्स्यायन का 'कामसूत्र' जीवन के चारों पुरुषार्थों में से द्वितीय पुरुषार्थ 'काम' अथवा सुखोपभोग के प्रति समर्पित शास्त्र है। इसके प्रथम अधिकरण के तीसरे अध्याय में इस शास्त्र की अंगभूत 64 कलाओं का उल्लेख किया गया है, जिसमें 'वृक्षायुर्वेद' औद्यानिकी से सम्बन्धित है।[15] यशोधर इस वृक्षायुर्वेद कला पर अपनी टीका में लिखते हैं कि व्यक्ति को अपने गृहोद्यान के पादपों को लगाने, उन्हें पुष्ट रखने, उनकी चिकित्सा करने तथा उन्हें चित्र-विचित्र आकार देने के लिए इस कला का अध्ययन करना चाहिए।[16] चौसठ कलाओं में 4 अन्य कलायें अवान्तररूपेण औद्यानिकी से सम्बन्धित हैं-

(1) **तण्डुलकुसुमबलिविकाराः** - पूजन अथवा अलंकरण के लिए चावलों अथवा पुष्पों से सजावट करना (रंगोली बनाना)।

(2) **पुष्पास्तरणम्** - फूलों से शय्या या शयनकक्ष को सजाना।

(3) **माल्यग्रथनविकल्पाः** - विविध भाँति की मालायें गूँथना।

(4) **पुष्पशकटिकाः** - पुष्पों से रथ, गाड़ी आदि बनाना (सजाना)।

ये कलायें एक व्यवसाय के रूप में भी प्रचलित हो गयी थीं, जिनके करने वाले दक्ष कार्मिक व्यापारी थे, जिन्हें सामान्यतया 'माली' 'मालिक' या 'मालाकार' कहा जाता था। स्त्रियाँ भी इस व्यवसाय में थीं और 'मालिनी' कहलाती थीं।

वात्स्यायन का मत है कि एक नागरिक को जल के समीप अपना भवन बनवाना चाहिये जो वृक्षवाटिका से घिरा हो।[17] गृहस्थ की भार्या को चाहिये कि वह नित्य उपयोग में आने वाले साग-सब्जियों की क्यारियाँ तथा ईख, जीरा, सरसों, अजमोदा, सौंफ, एवं तमाल के पौधों को भी लगा दे।[18]

कुब्ज, आमलक, मोतिया, चमेली, नेवारी, वासन्ती, तगर, कदम्ब, जपाकुसुम तथा अन्यान्य फूलों की गाछ तथा नेत्रबाला, खस एवं पातालिका के वृक्ष गृहवाटिका में लगाये। बीच-बीच में बैठने के लिए वेदियाँ भी बनवाये।[19]

'शार्ङ्गधरपद्धति' में 'वृक्षायुर्वेद' नाम से पूरा 82 वाँ अध्याय है, जिसके अन्तर्गत उपवन लगाने, वृक्षों के रोपण, सींचने की विधि, उनकी रक्षा के प्रकार आदि बताये गये हैं। इसके प्रारम्भ में ही कहा गया है कि एक सुखोपभोग चाहने वाले राजा के लिए नयी अवस्था, मनोहर शरीर, अङ्गनाएँ, मित्र, कलाएं, वीणा के स्वर, धन ये सभी व्यर्थ हैं, यदि उसके विहार के लिए उपवन न हो।[20]

इस ग्रन्थ में उद्यान में तुलसी, बिल्व, अश्वत्थ, धात्री, वटवृक्ष, निम्ब, प्लक्ष, शिरीष, पलाश, उदुम्बर, मधूक, कदली, द्राक्षा, प्रियाल, पनस, जम्बू आदि वृक्षों को लगाने का सुझाव दिया गया है जो अधिक घने, छायादार, अधिक आक्सीजन, देने वाले, ओषधीय गुणों से युक्त, फलदार तथा उपयोगी हैं।

घर के समीप उद्यान लगाते समय ध्यान रखना चाहिए कि वृक्षों की छाया घर के ऊपर न पड़े अर्थात् घर में सूर्य की किरणों का प्रवेश उनके कारण रूक न जाय।[21]

इस सन्दर्भ में वनस्पतियों, वृक्षों, लताओं, गुल्मों को बड़े स्पष्ट ढंग से परिभाषित भी किया गया है। वनस्पति उन्हें कहते हैं जो विना पुष्पों के फलती हैं। वे वृक्ष कहलाते हैं, जो पुष्पों के साथ फलते हैं। जो

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

तन्तुओं के सहारे फैलती हैं वे लताएं कहलाती हैं तथा जिन वृक्षों में बहुत से गुच्छे होते हैं वे 'गुल्म' कहलाते हैं।[22]

वृक्षों के सींचने के बारे में बताया गया है कि हेमन्त और शिशिर ऋतु में एक दिन छोड़कर सींचना चाहिए। वसन्त ऋतु में प्रतिदिन और ग्रीष्म में प्रात:-सायं दोनों समय सींचना चाहिए।[23]

वराहमिहिर की बृहत्संहिता में भी 'वृक्षायुर्वेदाध्याय' (55 वाँ अध्याय) है। इसमें वृक्षों के रोगों को दूर करने, अधिक पल्लव, पुष्प, संपुष्टि एवं वैचित्र्यकरण हेतु वृक्षों की चिकित्सा करने का विधान है।[24]

भारत के ग्रीष्मप्रधान देश होने से उद्यान के मध्य कूप, वापी (बावली) या दीर्घिका (सरोवर) बनाये जाते थे।[25] इनसे वृक्षों के सिंचन का भी कार्य होता था, उद्यान की रमणीयता बढ़ती थी तथा जलक्रीड़ा आदि मनोरंजन के प्रयोजन भी सिद्ध होते थे। इन वापियों-सरोवरों में उतरने के लिए सीढ़ियाँ बनी होती थीं।

शूद्रक के 'मृच्छकटिकम्' नाटक के चतुर्थ अंक में गणिका वसन्तसेना की मनोहर वृक्षवाटिका का वर्णन है जिसमें अनेक वृक्ष इस प्रकार लगाये गये हैं कि उनपर अच्छी तरह फूलों का फैलाव हो। पेड़ों के नीचे झूले लगे हैं। स्वर्णजूही, शेफालिका, मालती, मल्लिका, नवमल्लिका, कुरबक, अतिमुक्तक आदि पुष्पों से वह स्वर्ग के नन्दनवन की शोभा को लजा रही है। उसमें दीर्घिका है जो लाल कमलों से भरी है[26]। इसी नाटक के षष्ठ-सप्तम-अष्टम अंकों में पुष्पकरण्डक नामक जीर्णोद्यान की चर्चा आयी है जिसे राजा ने अपने साले को उपहार में दिया[27] है।

संस्कृत-साहित्य के मूर्धन्य कवि कालिदास की कृतियों में उद्यान-कला से सम्बन्धित महत्त्वपूर्ण उल्लेख प्राप्त होते हैं। 'अभिज्ञानशाकुन्तल' नाटक के प्रथम अंक में ही 'वृक्षवाटिका'[28] की चर्चा आती है, जहाँ शकुन्तला अपनी सखियों के साथ बाल पादपों को जल दे रही है।[29] दुष्यन्त का इस पर कथन है कि-

*शुद्धान्तदुर्लभमिदं रूपं यदि वनवासिनो जनस्य।*
*दूरीकृता: खलु गुणैरुद्यानलता वनलताभि:।।*[30]

अर्थात् राजाओं के अन्त:पुर में दुर्लभ यह मनोहर रूप यदि आश्रमवासी लोगों का है तो निश्यच ही उद्यान की लताओं को वन की लताओं ने गुणों में पीछे छोड़ दिया।

इससे स्पष्ट होता है कि उद्यानों में लताओं को कृत्रिम ढंग से शोभावर्धन के लिए मनचाहा रूप दिया जाता था, जबकि वन की लताएँ स्वच्छन्द बढ़ती हैं।

अभिज्ञान-शाकुन्तलम् के प्रथम अंक में ही कुल्याओं (नालियों) के माध्यम से पेड़ों की सिंचाई करने का उल्लेख है।[31] पौधों के किनारे-किनारे सिंचाई के लिए गोल आलवाल (थाल्हे) भी बनाये जाते थे।[32]

अभिज्ञानशाकुन्तलम् के ही छठे अंक में दो उद्यानपालिकाओं[33] की चर्चा आती है। इसी प्रसंग में आम में बौर आने को बड़ा शुभ और आनन्ददायक बताया गया है। यह वसन्त के आगमन की सूचना है।[34] आम्रमञ्जरी को कामदेव के पाँच बाणों में अन्यतम माना गया है[35]। इस समय वसन्तोत्सव मनाया जाता था, यद्यपि दुष्यन्त ने शकुन्तला-विषयक पश्चात्ताप के कारण वसन्तोत्सव निषिद्ध कर दिया है।

राजा के उद्यान में माधवी लता से सुन्दर मण्डप बना है, जिस में मणिमय शिलापट्ट है।[36]

कालिदास के दूसरे नाटक 'मालविकाग्निमित्रम्' में भी उपवन के अनेक दृश्य हैं। तृतीय अंक के प्रारम्भ में उद्यानपालिका मधुकरिका की चर्चा आती है, जिसे 'प्रमदवनपालिका' भी कहा गया है। परिचारिका इससे राजा के उपवन से बिजौरी नींबू माँगना चाहती है।[37] तपनीय अशोक (सुनहले अशोक) वृक्ष की इस नाटक

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

में विशेष चर्चा आयी है, जिसका सुन्दर स्त्री (मालविका)के पादाघात से उपचार किया जाता है[38] और वह फूलने लगता है[39]। प्रमदवन के वृक्षों-पुष्पों की शोभा का मनोरम वर्णन है जहाँ लाल अशोक के फूल, कुरबक, पुन्नाग की रमणीयता स्त्रियों के प्रसाधान को लजा रही है[40]।

मालविकाग्निमित्रम् में दीर्घिका और वारियन्त्र (रहट) की भी चर्चा आयी है। दीर्घिका में कमल की पंखुड़ियों की छाया में हंस आँखें मूँदकर विश्राम कर रहे हैं तथा वारियन्त्र से उछलती हुई पानी की बूँदों को पीने के लिए मोर उसके चारों ओर चक्कर काट रहे हैं[41]

*पत्रच्छायासु हंसा मुकुलितनयना दीर्घिका पद्मिनीनां*
*सौधन्यत्यर्थतापाद्वलभिपरिचयद्वेपिपारावतानि।*
*बिन्दुक्षेपान्पिपासुः परिसरति शिखी भ्रान्तिमद्वारियन्त्रम्।*

उद्यानों में झूले[42] भी होते थे तथा वृक्षों के नीचे बैठने के लिए वेदिकायें बनायी जाती थीं[43]।

राजा एवं वैभवशाली लोग उद्यानों में गर्मी से बचने के लिए 'समुद्रगृह' भी बनवाते थे, जो जल से परिवेष्टित, वृक्षों-लताओं से घिरा शीतल स्थान (summer house) होता था। ऐसे समुद्रगृह की चर्चा कालिदास के 'मालविकाग्निमित्रम्'[44] तथा भास के 'स्वप्नवासवदत्तम्'[45] नाटकों में आयी है।

उद्यानों में विशेष हवादार विश्रामस्थल भी बनाये जाते थे, जिन्हें 'प्रवातशयन'[46] कहा गया है।

कालिदास के मेघदूत में तो यक्ष-ललनाएं पुष्पों से ही सज्जित होना पसन्द करती हैं। वे हाथों में लीलाकमल धाारण करती हैं, बालों में कुन्द की कली लगाती हैं, मुख पर लोध्र का पराग मलती हैं, जूड़े में नवकुरवक का फूल, कानों में शिरीषपुष्प तथा माँग में कदम्ब के फूल सजाती हैं[47]। अलकापुरी में वृक्षों में सदैव पुष्प खिले रहते हैं, उन पर भ्रमर गुंजार करते हैं, सरोवर कमलों से[48] भरे रहते हैं और हंसों की पंक्तियाँ करधनी की तरह सजी रहती हैं। नगरी के बाहर 'वैभ्राज' नाम का उपवन है, जिसमें यक्ष और किन्नर प्रतिदिन विहार करते हैं[49]।

मेघदूत में यक्ष जब अपने घर का वर्णन करता है तब सबसे पहले द्वार के पास लगे अपनी कान्ता के द्वारा वर्धित बाल मन्दारवृक्ष का उल्लेख करता है जिसके गुच्छे इतने नीचे हैं कि हाथ से तोड़े जा सकते हैं[50]। यक्ष के भवन के उद्यान में वापी है, जिसकी सीढ़ियाँ मरकतमणि की बनी हैं, जिसमें वैदूर्य मणि की नालों से युक्त विकसित स्वर्ण कमल हैं[51]। उस वापी के पास एक कृत्रिम क्रीड़ापर्वत है जो इन्द्रनील मणि से बना है तथा उसके चारों ओर स्वर्ण निर्मित कदली के वृक्ष लगे हैं[52]। उस कृत्रिम पर्वत के समीप कुरबक वृक्षों से घिरे माधवीमण्डप के पास एक चंचल पल्लवों वाला अशोक है तथा दूसरा केसर (मौलसिरी) का पेड़ है। जिनमें एक यक्षपत्नी के वामपादप्रहार का अभिलाषी है, दूसरा गण्डूषसेक का[53]। उन दोनों वृक्षों के बीच स्वर्णनिर्मित स्फटिक फलक वाली वासयष्टि है, जिसपर यक्षप्रिया का पालतू मोर आकर बैठता है और वह उसे ताली देकर नचाती है।[54]

मेघदूत के उपर्युक्त वर्णनों से ऐसा लगता है कि औद्यानिकी के अन्तर्गत दृश्यनिर्माण (landscaping) भी प्रचलित था। ये कतिपय सन्दर्भ प्रमाणित करते हैं कि प्राचीन भारतीय लोग न केवल उद्यानों के प्रेमी थे, बल्कि इस कला में भली भाँति निष्णात भी थे।

## सन्दर्भ

1 Horticulture शब्द लैटिन के Hortu (garden =उद्यान ) तथा cultus (to cultivate = उगाना, विकसित करना) से बना है। तथा इसका अर्थ है-

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

(i) The science or art of cultivating fruits, vegetables flowers or ornamental plants
(ii) The cultivation of a garden, Internet Dictionary
2 अमरकोशः 2/4/3
3 तत्रैव, 2/4/2
4 उपर्युक्त पर रामाश्रमी टीका
5 कौटिलीय-अर्थशास्त्रम्
6 अमरकोशः 2/4/3
7 तत्रैव, 2/4/1
8 तत्रैव
9 रामायणम्, सुन्दरकाण्डः, 2/8
10 तत्रैव, 2/13
11 तत्रैव, 14/3.4
12 तत्रैव, 15/11
13 एषः पन्थाः कुरुश्रेष्ठ सौगन्धिकवनाय ते।
द्रक्ष्यसे धनदोद्यानं रक्षितं यक्षराक्षसैः।।
– महाभारत, वनपर्व 150/22
14 अथ हंसा विससृपुः सर्वतः प्रमदावने।
एकैकशस्तदा कन्यास्तान् हंसान् समुयाद्रवन्।। तत्रैव, 53/25
15 गीतम्..............वृक्षायुर्वेदयोगाः..............पुष्पशकटिका.........इति चतुःषष्टिरङ्गविद्याः। – कामसूत्रम् 1/3/15
16 रोपणपुष्टिचिकित्सावैचित्र्यकृतो गृहोद्यानार्थाः। उपर्युक्त पर यशोधर की टीका।
17 तत्र भवनमासन्नोदकं वृक्षवाटिकावद्विभक्तकर्मकक्षं द्विवासगृहं कारयेत्।
– कामसूत्रम् 1/4/3, तत्रैव, 4/1/6
18 परिपूतेषु च हरितशाकवप्रानिक्षुस्तम्बाञ्जीरकसर्षपाजमोदशतपुष्पातमालगुल्माँश्च कारयेत्।।
19 कुब्जकामलकमल्लिकाजातीकुरण्टकनवमालिकातगरनन्द्यावर्तजपागुल्मानन्याँश्च
बहुपुष्पान्वालकोशीरकपातालिकाँश्च वृक्षवाटिकायां च स्थण्डिलानि मनोज्ञानि कारयेत्।। तत्रैव, 4/1/7
20 नवं वयोहारि वपुर्वराङ्गनाः
सर्वा कलावित्कलवल्लकीस्वनः।
धनं हि सर्वं किलं सुखैषिणो
विना विहारोपवनानि भूपतेः।। – शार्ङ्गधरपद्धतिः 82/2
21 सर्वेषां वृक्षजातीनां छाया वर्ज्या गृहे सदा। – तत्रैव, 82/27
प्रसरन्ति प्रतानैर्यास्ताः लताः परिकीर्तिताः।
बहुस्तम्बा विटपिनो ये ते गुल्माः प्रकीर्तिताः।। – तत्रैव, 82 / 45
22 ते वनस्पतयः प्रोक्ता विना पुष्पैः फलन्ति ये।
द्रुमाश्च ते निगदिताः सह पुष्पैः फलन्ति ये।।
23 हेमन्ते शिशिरे देयं जलं चैकान्तरे दिने।
वसन्ते प्रत्यहं ग्रीष्मे सायंप्रातर्निषेचनम्।। – तत्रैव, 82/72
24 चिकित्सितमथैतेषां शस्त्रेणादौ विशोधनम्।
विडङ्गघृतपटाक्तान् सेचयेत् क्षीरवारिणा।।
– बृहत्संहिता 55/15
25 मध्ये कूपं वापीं दीर्घिकां वा खानयेत्।। – कामसूत्रम् 4/1/8

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

26 अहो वृक्षवाटिकाया: सश्रीकता। अच्छरीतिकुसुमप्रस्तारा रोपिता अनेकपादपा:, निरन्तरपादपतलनिर्मिता युवतिजघनप्रमाणा: पट्टोला:, सुवर्णयूथिकाशेफालिकामालतीमल्लिकानवमल्लिकाकुरबकातिमुक्तकप्रभृतिकुसुमै: स्वयं निपतितैर्यत्सत्यं लघूकरोतीव नन्दनवनस्य सश्रीकताम्। इतश्च उदयत्सूर्यसमप्रभै: कमलरक्तोत्पलै: सन्ध्यायते इव दीर्घिका। - मृच्छकटिकम्, चतुर्थ: अंक:

27 एतन्मम भगिनीपतिना सर्वोद्यानानां प्रवरं पुष्पकरण्डकोद्यानं दत्तम्। - तत्रैव, अष्टम: अंक:

28 अये! दक्षिणेन वृक्षवाटिकामालाप इव श्रूयते।
- अभिज्ञानशाकुन्तलम्, प्रथम: अंक:

29 एतास्तपस्विकन्यका: स्वप्रमाणानुरूपै: सेचनघटैर्बालपादपेभ्य: पयो दातुमित एवाभिवर्तन्ते। तत्रैव

30 तत्रैव,1/17

31 कुल्याम्भोभि: पवनचपलै: शाखिनो धौतमूला:। तत्रैव, 1/15

32 नवमालिकाकुसुमपेलवा त्वमप्येतेषामालवालपूरणे नियुक्ता। तत्रैव, प्रथम: अंक:

33 अनयोरेवोद्यानपालिकयोस्तिरस्करिणीप्रतिच्छन्ना पार्श्ववर्तिनी भूत्वोपलप्स्ये। तत्रैव, षष्ठ: अंक:

34 आताम्रहरितपाण्डुर जीवितसर्वं वसन्तमासस्य। दृष्टोऽसि चूतकोरकऋतुमङ्गल त्वां प्रसादयामि।। तत्रैव, 6/2

35 त्वमसि मया चूताङ्कुर दत्त: कामाय गृहीतधनुषे।
पथिकजनयुतिलक्ष्य: पञ्चाभ्यधिक: शरो भव।। तत्रैव, 6/3

36 एष मणिशिलापट्टकसनाथो माधवीमण्डप उपचाररमणीयतया नि:संशयं स्वागतेनैव नौ प्रतीच्छति। तत्रैव, षष्ठ: अंक:

37 देवस्योपवनस्थं बीजपूरकं गृहीत्वागच्छेति। तद्यावत्प्रमदवनपालिकां मधुकरिकामन्विष्यामि।
- मालविकाग्निमित्रम्, तृतीय: अंक:

38 नवकिसलयरागेणाग्रपादेन बाला स्फुरितनखरुचा द्वौ हन्तुमर्हत्यनेन।
अकुसुमितमशोकं दोहदापेक्षया वा प्रणमितशिरसं वा कान्तमार्द्रापराधाम्।।
तत्रैव, 3/12

39 आश्चर्यमाश्चर्यम्। अपूर्ण एव पञ्चरात्रे दोहदस्य मुकुलै: सन्नद्धस्तपनीयाशोक:। - तत्रैव, चतुर्थ: अंक:

40 रक्ताशोकरुचा विशेषितगुणो बिम्बाधरालक्तक:
प्रत्याख्यातविशेषकं कुरवकं श्यामावदातारुणम्।
आक्रान्ता तिलकक्रिया च तिलकैर्लग्नद्विरेफाञ्जनै:
सावज्ञेव मुखप्रसाधनविधौ श्रीर्माधवी योषिताम्।। तत्रैव, 3/5
सर्वैरुस्रै: समग्रैस्त्वमिव नृपगुणैर्दीप्यते सप्तसप्ति:।। तत्रैव, 2/12

42 इच्छाम्यार्यपुत्रेण सह दोलाधिरोहणमनुभवितुमिति। तत्रैव, तृतीय: अंक:

43 उपक्षिप्तो मया कृतसत्कारविधिस्तपनीयाशोकस्य वेदिकाबन्ध:। तत्रैव, पञ्चम: अंक:

44 समुद्रगृहे सखीसहितां मालविकां स्थापयित्वा भवन्तं प्रत्युद्गतोऽस्मि। तत्रैव, चतुर्थ: अंक:

45 समुद्रगृहके किल शय्यास्तीर्णा।
- स्वप्नवासवदत्तम् पञ्चम: अंक:

46 (1) प्रवातशयने देवी निषण्णा.........विनोद्यमाना तिष्ठति।
(2) प्रवातशयनमार्गमादेशय। - मालविकाग्निमित्रम्, चतुर्थ: अंक:

47 हस्ते लीलाकमलमलके बालकुन्दानुविद्धं
नीता लोध्रप्रसवरजसा पाण्डुतामानने श्री:।
चूडापाशे नवकुरबकं चारुकर्णे शिरीषं
सीमन्ते च त्वदुपगमजं यत्र नीपं वधूनाम्।। - मेघदूतम्, उत्तरमेघ:, 2

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

48 यत्रोन्मत्तभ्रमरमुखराः पादपा नित्यपुष्पा।
हंसश्रेणीरचितरशना नित्यपानलिन्यः॥ (तत्रैव, 3)

49 वैभ्राजाख्यं.....बहिरुपवनं कामिनो निर्विशन्ति। (तत्रैव, 10)

50 यस्योपान्ते कृतकतनयः कान्तया वर्धितो मे।
हस्तप्राप्यस्तबकनमितो बालमन्दारवृक्षः॥ (तत्रैव, 15)

51 वापी चास्मिन्मरकतशिलाबद्धसोपानमार्गा।
हेमैश्छन्ना विकचकमलैः स्निग्धवैदूर्यनालैः॥ (तत्रैव, 16)

52 तस्यास्तीरे रचितशिखरः पेशलैरिन्द्रनीलैः।
क्रीडाशैलः कनककदलीवेष्टनप्रेक्षणीयः॥ (तत्रैव, 17)

53 रक्ताशोकश्चलकिसलयः केसरश्चात्र कान्तः।
प्रत्यासन्नौ कुरवकवृतेमाधवीमण्डपस्य।
एकः सख्यास्तव सह मया वामपादाभिलाषी
काङ्क्षत्यन्यो वदनमदिरां दोहदच्छद्मनाऽस्याः॥ (तत्रैव, 18)

54 तत्रैव, 19

● Jagat Taran Degree College, Allahabad (U.P.)



CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

# कविकुलगुरुकालिदासीय-कृतिषु ज्योतिषतत्त्वविमर्शः

गिरिजाशङ्कर शास्त्री

(Kālidasa was not only a great Poet but a scholar of many *śāstras*. His knowledge of ज्योतिषशास्त्र is also remarkable. Such evidences are available in almost all of his *kāvyas* and *nāṭakas*. The author of this paper has collected appropriate examples from his रघुवंश, कुमारसम्भवम्, मेघदूतम् and अभिज्ञान-शाकुन्तलम् etc. to prove his views.)

कवितावनिताविलासः कविकुलगुरुः कालिदासः केवलं संस्कृतवाङ्मय एव नहि प्रत्युत विश्ववाङ्मयस्य मुकुटालङ्कारत्वेन राराजते। एतस्य महाकवेः कारयित्री भावयित्री च प्रतिभाशक्तिः किं वा सूक्ष्मकवयनदृष्टिः वाह्याभ्यन्तरजगतः सारं साक्षात्कुर्वन्ती सरसपदावली-निबद्धा विभाव्यते। कवेरस्य चित्रणतूलिका नीरसेषु सरसतां श्रुतिकटुषु कोमलताम्, निष्ठुरेषु सुकुमारताम्, दुर्बोधेषु सुबोधतां सम्पादयति। भाषायामसाधारणं पाटवं कवेरस्य काव्यं ध्वन्यात्मकं विदधाति। भावानां गाम्भीर्यं वैविध्यञ्च काव्याकाशे विलक्षणां नयनाभिरामामैन्द्रचापच्छटां विकिरति। महाकवेः कालिदासस्य भाषाकालिन्दी, भावभागीरथी, समलङ्कृतपदावलीसरस्वतीसङ्गमस्य महनीयं कमनीयं च वैभवं भावकानां सचेतसां समक्षं समुपस्थापयति। काव्यविन्यासे भावसौष्ठवम् मनोज्ञभावाभिव्यक्तिः, अलङ्काराणां सहजविन्यासः, प्रकृतिचित्रणम्, रसमाधुर्यपरिपाकः, जीवनदर्शनस्य रुचिरोपस्थापना, मनोभावानां मार्मिकानुभूतिः, किं बहुना विविधविधानिदर्शनं मनोज्ञं मणिकाञ्चनसंयोगं घटयति। प्रकृत्या सह तादात्म्यानुभूतिः काव्यगौरवं वर्धयति। अस्य वर्णनानिपुणकविकर्मणि कुत्रचिद् उपमायाः लालित्यम् कुत्रापि गाम्भीर्यमर्थान्तरन्यासस्य, क्वापि च औदात्यमुत्प्रेक्षायाः, कुत्रचन प्राञ्जलपदावल्याः सौकुमार्यम्, क्वचित् प्रसादः, कुत्रचित् माधुर्यम्, एकतः कलायाः प्राधान्यम् अपरतः कल्पनानैपुण्यं दृष्टिं रञ्जयति। इदमेवास्ति कारणं यत् संस्कृतभाषेतरभाषाभिज्ञा अपि कविकुलगुरुममुं मुक्तकण्ठमुपश्लोकयन्ति। अस्य रचनासु पुरुषार्थचतुष्टयं कामशास्त्रमर्थशास्त्रम् सङ्गीतम्, दर्शनम्, इतिहासः, भूगोलः, तन्त्रम्, ज्योतिषञ्च विभिन्नविधाभिः सह प्राप्यते। काव्यजगति कालिदासस्यातिशयप्रसिद्ध्या परवर्त्तिनोऽनेके कवय आचार्याः उपनामपदे किंवोपाधिरूपे स्वनाम कालिदासनाम्नि कृतवन्तः सन्ति। दशमशताब्दस्याचार्यस्य राजशेखरस्य समयं यावत् त्रयः कालिदासाः प्रसिद्धाः बभूवुः। यथा कथयति राजशेखरः –

*एकोऽपि जीयते हन्त कालिदासो न केनचित्।*
*शृङ्गारे ललितोद्गारे कालिदासत्रयी किमु।।*

द्वादशशताब्दे कालिदासनामा कश्चन ज्योतिषी बभूव, येन 'ज्योतिर्विदाभरणम्' नामा ग्रन्थः प्रणीतः, स्वग्रन्थस्य समयश्च 3068 कलियुगे यातेऽर्थात् वर्तमानात् सम्भवतः द्विसहस्रद्विचत्वारिंशद् वर्षपूर्वम् उक्तम् अस्ति –

*वर्षैः सिन्धुरदर्शनाम्बरगुणैर्याते कलौ सम्मिते।*
*मासे माधवसंज्ञिके च विहितो ग्रन्थक्रियोपक्रमः।।'*

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

स्वात्मानं कालिदासं साधयितुं कथ्यमिदं प्रचारितमस्ति न चैतदेव ग्रन्थान्तेऽस्य प्रणेता लिखति यद् अहम् रघुवंशादिकाव्यत्रयस्य प्रणयनकर्ता कालिदासोऽस्मि।

*काव्यत्रयं सुमतिकृत् रघुवंश पूर्वं पूर्वं ततो ननु कियत्श्रुतिकर्मवादः।*
*ज्योतिर्विदाभरणकालविधानशास्त्रश्रीकालिदास-कविता हि ततो बभूव।।*[2]

अयं श्लोक एव प्रमाणयति यदयम् ततो महाकवेर्भिन्नः कश्चनान्यः कालिदास इति। भारतीय-ज्योतिषनामग्रन्थस्य लेखकः शङ्करबालकृष्णदीक्षितः कथयति यत् ज्योतिर्विदाभरणमिति ग्रन्थे ऐन्द्रयोगस्य तृतीयांशव्ययगते सूर्याचन्द्रमसोः क्रान्तिसाम्यं निरूपितमस्ति। अतः ग्रन्थस्यास्य रचनाकालः सम्भवतः 1164 शकवर्ष निश्चीयते। यदि कालिदास एव ग्रन्थस्य अस्य रचनाकारः, तदा सुनिश्चितं सः रघुवंशकारमहाकवि-कालिदासाद् भिन्नोऽस्ति।[3]

पूर्वोत्तरकालामृतग्रन्थप्रणेता कश्चन भिन्नो ज्योतिषी कालिदासोऽपि सम्बभूव। यस्य समयः षोडशशताब्दस्य समीपवर्ती सिद्धयति। पूर्वकालामृतम् ज्योतिषशास्त्रस्य मुहूर्त्तपक्षाश्रितं विद्यते। अस्य लेखकः कालिदासः, ज्योतिर्विदाभरणमित्यस्य प्रणेतुः कालिदासाद् भिन्नोऽस्ति। हेतुरत्र ज्योतिर्विदाभरणमपि मुहूर्तविषयक एव ग्रन्थोऽस्ति तर्हि एक एवाचार्यः मुहूर्तसन्दर्भे किमर्थं पृथक् पृथक् ग्रन्थद्वयं विरचयिष्यति? ग्रन्थद्वये मुहूर्तविषयकतत्त्वानामस्ति द्विरुक्तिः। पूर्वकालामृतस्य लेखको दाक्षिणात्यः कालिदासः विद्यते। रघुवंशकारकालिदासात् सर्वथा भिन्नोऽयम्। ग्रन्थेऽस्मिन् मान्दीगुलिकयोर्विवेचनेन सहैव-आरुढपदवीथीप्रभृतिनवीनोपग्रहाणां कल्पनाः सन्ति, यद्धि षोडषशताब्दपूर्वम् नासीत् भारतीयज्योतिषे परिगणितम्। ग्रन्थस्यास्य मङ्गलाचरणे श्रीवेंकटनायकः कुलगुरुः, गणेशः महाकाली च स्तुतिविषयत्वेन सन्निधत्ते। एषा स्तुतिरपि महाकविकालिदासात् भिन्नं कालिदासममुं संकेतयति। पूर्वकालामृतस्य मङ्गलाचरणमस्ति –

*श्रीमद्वेंकटनायकं कुलगुरुं नत्वा सदाभीष्टदं,*
*ज्योतिःशास्त्रपयोनिधिं प्रमथनात्सारं समुत्कृष्यतम्।*
*विद्वद्विश्वमनोहरं मृदुपदं संक्षेपतस्संस्फुटं,*
*गर्भाधानमुखं पिपासु सुलभं कालामृतं वच्म्यहम्।।*

कवेरस्ति कथनं यत् ग्रन्थकारोऽहं कालिदासः स्वकुलगुरुं तथेष्टदेवं श्री वेंकटेश्वरं नमस्कृत्य सर्वकामपूरकं ज्योतिषशास्त्रसागरमन्थनोत्थं, सारतत्त्वप्रकाशकं, सर्वविद्वन्मनोमोहनं, कोमलकान्तपद- प्रयोगनिपुणं संक्षेपतः किन्तु स्पष्टबोधनशीलं कालामृतग्रन्थं कथयामि।

उत्तरकालामृतस्य मङ्गलाचरणं श्लोकद्वयेन समाचरितं विद्यते – तदित्थम् –

*श्रीमद्वक्त्रचतुष्टयाच्युतहरस्वर्णायकाद्यैः सुरैः,*
*कार्यारम्भविधौ समर्चितपदद्वन्द्वं द्विपेन्द्राननम्।*
*पाशाद्यायुधालड्डुकप्रविलसद्धस्तैश्चतुर्भिर्युतं,*
*श्रीमद्विक्रमसूर्यपालनपरं वन्दे भवानीसुतम्।।1।।*

अर्थात् प्रत्येकशुभकार्यारम्भे यच्चरणसपर्या ब्रह्मविष्णुमहेशदेवेन्द्रादिभिः क्रियते तथा करचतुष्टये पाशादिशस्त्रं मोदकञ्च शोभायमानं भवति यो हि सूर्यवत् प्रतापिनं राजानं विक्रमादित्यं पालयति, स एव भवानीपुत्रो गजाननः प्रणम्यते मया।

*कामेशस्य सुवामभागनिलयां भक्तिाखिलेष्टार्थदां,*
*शङ्खं चक्रमथाभयं च वरदं हस्तैर्दधानां शिवाम्।*

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

*सिंहस्थां शशिखण्डमौलिलसितां देवीं त्रिनेत्रोज्ज्वलां,*
*श्रीमद्विक्रमसूर्यपालनपरां वन्दे-महाकालिकाम्।।2।।*

अर्थात् कामदेवस्य विजयिनः शिवस्य वामाङ्गशोभना, भक्तेभ्यः समस्तवाञ्छितफलप्रदात्री – स्वहस्तारोपित शङ्खचक्राभयमुद्रासिंहाधिरुढा, कल्याणकारिणी देवी या चन्द्रचूडशङ्करेण शोभायमानाऽस्ति, यस्याः नेत्रत्रयं तीव्ररुपेण प्रकाशते तथा या सर्वदा विक्रमादित्यस्य सादृश्यम् प्रतापिनं राजानं परिपालयति, एवंभूतां महाकालीं प्रणमामि।

अनयोः श्लोकयोः गणेशस्य तथा महाकाल्याः स्तुतिरस्ति। रघुवंशादिकाव्यप्रणेतुः कालिदासस्य प्रामाणिकग्रन्थेपु कुत्रापि मङ्गलाचरणत्वेन गणेशस्य महाकाल्या वा नैव प्राप्यते समुल्लेखः। महाकविः कालिदासः भगवन्तं शिवं स्वाराध्यमिष्टदेवं मनुते तथा ग्रन्थस्यास्य मङ्गलाचरणे कालिदासोऽयम् भगवता शङ्करेण गणेशस्य चरणद्वयं पूजयितुं कथयति। अतः सिद्ध्यति यत् कालिदासोऽयं महाकविकालिदासात् सर्वथा भिन्नोऽस्ति।

**उत्तरकालामृतग्रन्थः** – भाषा, शैली, वृत्तरचनाभावप्रभृतिविशेषैः पूर्वकालामृतकारेण साम्यं वहति। ग्रन्थेऽत्र जातकस्य कुण्डली-विवेचनेन सहैव वर्षफलस्यापि सविस्तरं वर्णनं विद्यते। वर्षफलं भारते यवन-ज्योतिषप्रभावात् सुलभम्, तदपि चतुर्दशशताब्दपश्चात्।

वर्षफल-वर्णनं गर्गः, पाराशरः, शौनकः, यवनः, भृगुः, लोमशः, वराहमिहिरः, कल्याणवर्मा तथा ढुण्ढिराजप्रभृतिदैवज्ञः कुत्रापि न चकार। अतः सिद्ध्यति यत् उत्तरकालामृतप्रणेताऽपि महाकवि-कालिदासात् कश्चनान्यः। तदेवं वक्तुं युज्यते यत् संस्कृतवाङ्मये कालिदासानां संख्यातिभूयसी। साम्प्रतं यावत् कालिदासनाम्ना द्विचत्वारिंशद् ग्रन्थाः साम्प्रतं यावत् सन्ति समुपलब्धाः। किन्तु महाकवेः कालिदासस्य सम्पूर्णरूपेण सप्त ग्रन्था विज्ञैः स्वीकृताः सन्ति- रघुवंशम्, कुमारसम्भवम्, मेघदूतम्, ऋतुसंहारः, अभिज्ञानशाकुन्तलम्, विक्रमोर्वशीयम्, मालविकाग्निमित्रम् च। यद्यपि ग्रन्था इमे काव्यसम्बन्धिनः सन्ति, तथापि तत्र यत्र क्वापि ज्योतिषीयप्रयोगो महाकवेरस्य ज्योतिपप्रेम समुद्घाटयति। अतः महाकवेर्ज्योतिपप्रयोगाणाम् उल्लेखः क्रियते। एतत् स्पष्टीकरणम् आवश्यकं यत् महाकविरयं न कमपि ज्योतिषग्रन्थं लिखन्नासीत्। काव्यरचनया सह ज्योतिषसन्दर्भाणामत्र समुल्लेखः। अस्य ज्योतिषप्रयोगान् विलोक्य वक्तुं शक्यते यत् ज्योतिषक्षेत्रेऽप्ययमद्वितीय इति। काव्यस्य स्वीये सप्तग्रन्थे महाकविः नक्षत्रताराततिथिमुहूर्तायनग्रहदशारत्नग्रहशान्तिशकुनयात्रस्वप्नराजयोगग्रहोच्चतानीचता-वक्रत्वमार्गत्वग्रहण- संक्रान्तिवृष्टिज्ञानग्रहयोगकालविधानपुनर्जन्मभवितव्यादिविषयाणां प्रसङ्गसापेक्षवर्णनं कृतवानस्ति। अभिज्ञानशाकुन्तलस्य मङ्गलाचरणे भगवतः शङ्करस्याष्टमूर्तिषु सूर्येन्दुरूपमूर्तेरुल्लेखं कुर्वन् 'ये द्वे कालं विधत्तः' इत्युक्त्वा सम्पूर्णकालविधानं यज्ज्योतिषशास्त्रस्य मूलमुद्देश्यमस्ति, प्राकाशयत्। वस्तुतः तिथिः, वारः, नक्षत्रम् योगः तथाकरणं यत् पञ्चाङ्गम् अस्ति, सूर्याचन्द्रमसोः समाश्रितमस्ति। न केवलं दिनं रात्रिर्वा सृष्टेः प्रलयं यावत् सूर्यश्चन्द्रश्च कालविधानं कुरुतः। इमौ द्वावेव ज्योतिषशास्त्रस्य मेरुदण्डौ स्तः। एतयोरपि चन्द्रः सूर्येणैव लभते सम्पोषम्। यथा रघुवंशे तृतीय-सर्गे द्वाविंशतिः श्लोके –

*पितुः प्रयत्नात्स समग्रसंपदः शुभैः शरीरावयवैर्दिने दिने।*
*पुपोष वृद्धिं हरिदश्वदीधितेरनुप्रवेशादिव बालचन्द्रमाः।।*

इति समुल्लेखो विद्यते। चन्द्रग्रहणे पृथिव्याः छायाहेतुः-

*अवैमि चैनामनघेति किन्तु लोकापवादो बलवान्मतो मे।*
*छाया हि भूमेः शशिनो मलत्वेनारोपिता शुद्धिमतः प्रजाभिः।।*[1]

अन्यच्च –

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

*क्षणमात्रसखीं सुजातयोः स्तनयोस्तामवलोक्य विर्लि।*
*निमिमील नरोत्तमप्रिया ऽतचन्द्रा तमसेव कौमुदी।।*[5]

इत्युक्त्वा चन्द्रग्रहणस्य वैज्ञानिकं कारणं प्रादर्शयत्।

कस्यचन जातकस्य कुण्डल्यां यदि पञ्च ग्रहाः मुदिताः स्वोच्चस्थानस्थानीयाः स्युः सूर्यसहभावात् न भवेयुरस्ताः - तदा सो जातकः सुनिश्चितं भवति चक्रवर्ती सम्राट्। ज्योतिष-शास्त्रस्य कथनमिदं महाराजस्य रघोः जन्मकालिकग्रहस्थितिं विलिख्य महाकविना प्रमाणीक्रियते। यथा -

*ग्रहैस्ततः पञ्चभिरुच्च संश्रयैरसूर्यगैः सूचितभाग्यसम्पदम्।*
*असूत पुत्रं समये शची समा त्रिसाधनाशर्क्तिरिवार्थमक्षयम्।।*[6]

ग्रहाणां सत्यां प्रतिकूलतायां ग्रहशान्तिसमाचार अवश्यमेव भवति फलदः, तत एव महर्षि कण्वः शकुन्तलायाः प्रतिकूलग्रहषान्त्यर्थं सोमतीर्थं याति, यथा - वैखानसः -

*इदानीमेव दुहितरं शकुन्तलामतिथिसत्काराय नियुज्य दैवमस्याः प्रतिकूलं शमयितुं सोमतीर्थं गतः।*[7]

ब्रह्मविधिना विवाहे शुभमुहूर्तस्यावश्यकत्वम्। अत एव हिमालयपुत्र्या शिवस्य विवाहे सुनिश्चिते पार्वत्यास्तैलपूजनम् हरिद्रालेपनप्रभृति माङ्गलिककृत्यं यद् विवाहात्पूर्वं भवति हिमालयो मैना च मैत्रमुहूर्ते तथा उत्तराफाल्गुनीनामवैवाहिके नक्षत्रे सम्पादयतः। यथा-

*मैत्रे मुहूर्ते शशलाञ्छनेन योगं गतासूत्तरुल्गुनीपु।*
*तस्याः शरीरे प्रतिकर्म चक्रुर्बन्धुस्त्रियो याः पतिपुत्रवत्यः।।*[8]

मैत्रमुहूर्तं पौराणिकानां ज्योतिर्विदां द्वयोः, दिवसस्य तृतीयं मुहूर्त्तं विद्यते मान्यम्, यथा च ज्योतिर्निबन्धो प्रोक्तमस्ति -

*पौराणिका रौद्रसिताख्यमैत्रः क्षणाः स्मृताश्चारभटश्चतुर्थः।*
*सवृत्तिवैराजकसंज्ञको च गन्धर्वनामाभिजिदष्टमः स्यात्।।*[9]

सप्तर्षिगणान् विवाहतिथिं हिमालयः पप्रच्छ तदा ते त्रिदिवानन्तरं स्वातिनक्षत्रे विवाहतिथिं नियतं चक्रुः। विवाहस्थं श्रेष्ठं नक्षत्रं स्वाती-ज्योतिर्वित्सु मान्यमस्ति। न केवलमिदमेव, वैवाहिकलग्ने सप्तमस्थानं सर्वथा शुद्धं स्यात्। अर्थात् सप्तमस्थाने शुभग्रहः पापग्रहो वा कश्चन् न स्यात्। एतदेव ज्योतिषभाषायां जामित्रदोषपदेनोच्यते। सप्तर्षयः जामित्रदोषरहितं विवाहलग्नं जगदुः। यथा -

*अथौषधीनामधिपस्य वृद्धौ तिथौ च जामित्रगुणान्वितायाम्।*
*समेतबन्धुर्हिमवान् सुताया विवाहदीक्षाविधिमन्वतिष्ठत्।।*[10]

विवाहानन्तरम् वधूप्रवेशे तथा द्विरागमने सम्मुखः शुक्रो भवति प्रतिकूलः, अस्योल्लेखः कुमारसम्भवस्य तृतीये सर्गे त्रिचत्वारिंशश्लोके कृतोऽस्ति।

*दृष्टिप्रभातं परित्य तस्य कामः पुरः शुक्रमिव प्रयाणे।*
*प्रान्तेषु संसक्तनमेरुशाखं ध्यानास्पदं भूतपतेर्विवेश।।*

भौमादिग्रहः वक्रीमार्गी च भवति। क्रूरग्रहो भवति समधिकोऽशुभो वक्रीत्वे। मालविकाग्निमित्रे विदूषको राजानं कथयति - चलतुवर्यंनिश्चलामः मङ्गलग्रह इव वक्रग्रत्या चलन् सः पुनः पृष्टराशिंगतो न स्यात्। यथा - **यावद् अङ्गारको राशिमिवानुवक्रं प्रतिगमनं न करोति।** पुनः कथयति यत् हे राजन्! ज्योतिषज्ञाः

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

कथयन्ति – सम्प्रति भवतो नक्षत्रं प्रतिकूलम् – *'सोपसर्गो वो नक्षत्रम्'* – दशा अनकूलाः प्रतिकूलाश्च भवन्ति। द्वयोः समः स्यात्। शिक्षेयं सूर्यात् चन्द्रमसोग्रा –

*यात्येकतोऽस्तशिखरं पतिरोषधीनामाविष्कृतोरुणपुरःसर एकतोऽर्कः।*
*तेजो द्वयस्य युगपद्व्यसनोदयाभ्यां लोको नियम्यत इवात्मदशान्तरेषु॥*[11]

**मेघदूतेऽपि –**

*नन्वात्मानं वहु विगणयन्नात्मनैवावलम्वे*
*तत्कल्याणि! त्वमपि नितरां मा गमः कातरत्वम्।*
*कस्यात्यन्तं सुखमुपनुतं दुःखमेकान्ततो वा।*
*नीचैर्गच्छत्युपरि च दशा चक्रनेमिक्रमेण॥*[12]

सूर्यस्य संक्रान्तेः तथा अयनस्य चर्चा रघुवंशस्य नवमसर्गे दशरथस्य मृगयाप्रसङ्गे द्रष्टव्याऽस्ति यत्र वर्णितमस्ति यत् महाराजदशरथः मृगयां कुर्वन् सुदूरं दक्षिणाशां जगाम। तदात्वे उत्तरायणस्य स्थितिः सम्भवन्त्यासीत्। सूर्यः उत्तराभिमुखं प्रयातुं चैष्टत तदैव दशरथोऽपि स्वस्यन्दनमुत्तरां दिशं प्रति प्रैरयत्। यथा –

*जिगमिपुर्धनदाध्युपितां दिशं रथयुजा परिवर्तितवाहनः।*
*दिनमुखानि रविर्हिमनिग्रहैर्विमलयन्मलयं नगमत्यजत्॥*[13]

नक्षत्रेषु अश्विनीकृत्तिकापुनर्वसुपुष्योत्तराफाल्गुनीचित्रविशाखानामुल्लेखं कुर्वन् कस्मिन् नक्षत्रे कियत्यः तारकाः सन्ति – इत्यपि वैज्ञानिकं वर्णनं महाकविना कालिदासेन कृतमस्ति। तिथिषु प्रतिपदामावस्यापूर्णिमाभिः सह एकादश्या अपि समुल्लेखोऽस्ति। मेघदूतस्योत्तरभागे प्रवोधिन्या एकादश्या समुल्लेखं कुर्वन् तद्दिने यक्षस्य शापनिवृत्तिरस्त्युक्ता। यथा –

*शापान्तो मे भुजगशयनादुत्थिते शार्ङ्गपाणौ,*
*शेषान् मासान् गमय चतुरो लोचने मीलयित्वा॥*
*पश्चादावां विरहगुणितं तन्तमात्माभिलाषं,*
*निर्वेक्ष्यावः परिणतशरच्चन्द्रिकासु क्षपासु॥*[14]

अर्थाद् भगवतो विष्णोः शेषशय्यासमुत्थानात् मम शापान्तो भावी। अतः विरहस्य शेषान् चतुरो मासान् लोचने मीलयित्वा गमय। पश्चात् शरदृतौ पूर्णरूपेण विकसितचन्द्रायां रात्रेः वियोगे वृद्धिं गताः स्वाभिलाषाः पूरयिष्यावः। अयमेव हेतुर्यत् संस्कृतस्यानेके विद्वांसः कालिदासस्य जन्मतिथिमेतां स्वीकुर्वन्ति। मेघस्य-निर्माणे *'धूमज्योतिःसलिलमरुतां सन्निपातः'* कारणमस्ति *(पूर्वमेघ 6)* इति कालिदासीय-कथनं तस्य वैज्ञानिकत्वं प्रथयति।

आषाढे मासि वर्षारम्भस्योल्लेखो महाकविना मेघदूतस्य द्वितीये श्लोके कृतोऽस्ति।

*आषाढस्य प्रथमदिवसे मेघमाश्लिष्टसानुं*
*वप्रक्रीडापरिणतगजं प्रेक्षणीयं ददर्श॥*[15]

वैदिककाले वर्षा श्रावणमासात् प्रारभ्यते किन्तु कालिदासोऽत्र प्रत्यक्षमेव प्रमाणं स्वीचकार, 'यथा स स्वयं मालविकाग्निमित्रनामकगन्थे कथयति –

*पुराणमित्येव न साधु सर्वं न चापि काव्यं नवमित्यवद्यम्।*
*सन्तः परीक्ष्यान्यतरद्भजन्ते मूढः परप्रत्ययनेयबुद्धिः॥*[16]

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

सूर्यः पृथिव्याः जलमवशोषयति। किन्तु तत्सहस्रगुणं पुनः पृथिव्यै प्रददाति, यथा –

*प्रजानामेव भूत्यर्थं स ताभ्यो बलिमग्रहीत् ।*
*सहस्रगुणमुत्स्रष्टुमादत्ते हि रसं रविः।।*[17]

वर्षानन्तरम्–अगस्त्यतारोदयो भवति तथा सूर्यो दक्षिणाभिमुखो भवति। एतदपि सप्रमाणं ज्योतिषीयवर्णनं कृतमस्ति महाकविना कालिदासेन। कदाचित् वर्षासमये यदि क्रूरग्रहः वर्षाकारकग्रहमध्ये सम्पतेत् तदा न भवति वर्षा, पतति चानावृष्टिः। यथा –

*स जहार तयोर्मध्ये मैथिलीं लोकशोषणः।*
*नभोनभस्ययोर्वृष्टिमवग्रह इवान्तरे।।*[18]

द्वित्रिग्रहाणां परस्परं युतिकारणात् परिणामरमणीयो भवति – एतस्यापि समुल्लेखः रघुवंशस्य 3/75 तमे श्लोकेऽस्ति। अङ्गस्फुरणजन्यपरिणामोऽपि यत्र तत्र वर्णितोऽस्ति। राजा दुष्यन्तः कण्वाश्रमप्रवेशमभिलषति। तदैव तस्य दक्षिणबाहुः स्फुरति। अस्य परिणामे ज्योतिषशास्त्रे पत्नीलाभ इत्युक्तोऽस्ति। राजा विचारयति यत् आश्रमे कथमेतत् सम्भवमस्ति, तथापि भवितव्यस्य सर्वत्र भवति सम्भावना। एवं सः भवितव्यस्य विषये स्वविश्वासं द्रढयति–

यथा –

*शान्तमिदमाश्रमपदं स्फुरति च बाहुः कुतो फलमिहास्य।*
*अथवा भवितव्यानां द्वाराणि भवन्ति सर्वत्र।।*[19]

रघुवंशस्य चतुर्दशसर्गे सीतायाः दक्षिणनेत्रं स्पन्दते। सैतत् अपशकुनं मत्वा भीता भवति। स्वप्नदर्शनस्यापि फलं भवति – अस्य वर्णनं रघुवंशस्य 10/16 तमे श्लोके प्राप्यते। जन्मान्तरकारणात् कुत्रचित् वस्तुनि भवति समाकर्षणं कुत्रचित् विकर्षणम्। यथा – भावस्थिराणि जननान्तरसौहृदानि। अपशकुनानां सुविस्तृतं वर्णनं कुमारसम्भवं नाममहत्काव्ये पञ्चदश सर्गे लभ्यते, यत्र तारकासुरो युद्धाय प्रस्थितो भवति। तदात्वे गृद्धयूथं दैत्यसेनासमक्षं समुपस्थायोपरि मण्डलं विरचयति, भयङ्करवात्याचक्रं वाति। श्रृगालिकाः विरुतं रुतं कुर्वन्ति, आकाशमण्डलं ज्वलदङ्गाररुधिरास्थिमयं वर्षणं करोति तथा दिशः दग्धा यथा प्रतीयन्ते। इत्थं प्रतीयते यथा दिशः धूमोद्गारं कुर्वन्त्यः इव सन्ति। हस्तिनः पादकम्पनाः, अश्वाः भूमिपतनाः सेनासु प्रकम्पनम्, कुक्कुराः एकीभूय मुखमुपरि विधाय सूर्ये दृष्टिं विनिवेश्य कर्णपुटे भयङ्करं बुक्कन्ति स्म। एवं विविधमपशकुनं विलोक्यापि तारकासुरो युद्धाय प्रस्थितो बभूव तथा तत्परिणामस्वरूपं सः युद्धे निहतः।

रघुवंशस्य द्वादशे सर्गे यदा खरदूषणौ रामेण योद्धुं प्रास्थितौ वभूवतुः, तदा तौ शूर्पणखां पुरो नीत्वा जग्मतुः। तस्याः नासिकाकर्णौ च कृन्तितावास्ताम्। अतो बभूवेदमेवापशकुनम् तथा निहतौ खरदूषणौ।

रत्नानामपि प्रभावः मानवे सम्पतति, एतस्यापि बहूनि निदर्शनानि महाकवेरस्य कृतिषु सन्ति। सूर्यकान्तमणिः सूर्यकिरणस्पर्शात् वह्निमुद्गिरति तथा हि चन्द्रकान्तमणिः चन्द्रकिरणस्पर्शाज्जलम्। रत्नं विद्धत्वात् न्यूनं प्रभावकारि भवति, यथा शकुन्तलायाः सौन्दर्यवर्णने *अनाविद्धं रत्नं* कथितमस्ति। माणिक्यपद्मराग-पुष्पराजप्रभृति–रत्नानां यथास्थानं प्रसङ्गानुसारि वर्णनमस्ति।

एतानि महाकवेः कालिदासस्य ज्योतिषीयवर्णनानि दृष्ट्वा वक्तुं शक्यते यद् यावदयं काव्यमर्मज्ञ आसीत् ततः लेशमात्रमपि न्यूनं ज्योतिषशास्त्रस्य ज्ञाता नासीत्। अर्थात् महाकविरयं पूर्ण ज्योतिषी आसीत्। यतोहि तस्मिन् भगवतो महाकालशिवस्य तथा भगवत्याः जगदम्बिकाया वरदहस्तो यः आसीत्।

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

**सन्दर्भाः**

1. ज्योतिर्विदाभरणम्, ग्रन्थाध्याय-निरूपणम्, श्लोकः 21
2. ज्योतिर्विदाभरणम्, ग्रन्थाध्यायनिरूपणम्, श्लोकः 20
3. भारतीयज्योतिषम्, पृ. 618
4. रघुवंशम् 14/40
5. रघुवंशम् 8/37
6. रघुवंशम् 3/13
7. अभिज्ञानशाकुन्तलम्, प्रथमोऽङ्कः
8. वृहद्दैवज्ञरञ्जनम् 30/6
9. कुमारसम्भवम् 7/6
10. कुमारसम्भवम् 7/1
11. अभिज्ञानशाकुन्तलम् 4/2
12. उत्तरमेघदूतम् 52
13. रघुवंशम् 9/25
14. मेघदूतम्, उत्तरभागः, श्लोकः 53
15. मेघदूतम्, पूर्वभागः-2
16. मालविकाग्निमित्रम् 1/2
17. रघुवंशम् 1/18
18. रघुवंशम् 12/29
19. अभिज्ञानशाकुन्तलम्, प्रथम-अंकः, श्लोकः-16

• **Ishwar sharan Degree colloge, Allahabad (U.P.)**



CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

# वैदिक-साहित्य में यक्ष

रणवीर सिंह
सुदेश कुमारी

(In the present paper the form and nature of Yakṣa have been described as they appear in Sanskrit literature in general and Vedic literature in particular. Sometimes he is described as venerable to whom offerings are made in a respectable manner. Sometimes just as in *Kauśikasūtra* he is described even inferior to demons. Sometimes he is described as very handsome. Bharhut architects have included them in their arts. Sometimes he is related to *brahman* also. Later in the period of ***Vedāngas*** he got the stutus of a particular cast. Sometimes he is described as benovelent and sometimes as monovelent.)

वैदिक-साहित्य के विश्लेषण से विदित होता है कि तत्कालीन भारतीय लोक में यक्ष-जाति एक प्रमुख जाति थी जिसका वर्णन वेदों से आरम्भ होकर ब्राह्मण-ग्रन्थों, उपनिषदों, गृह्यसूत्रों, रामायण, महाभारत, पुराणों, बौद्ध-साहित्य, जैन-साहित्य व परवर्ती लौकिक-साहित्य में भी मिलता है। यक्ष पद के कालक्रमागत अर्थों के साथ यक्ष-जाति, यदि कोई थी, के प्रारम्भिक स्वरूप एवं उसके क्रमिक विकास का पक्ष प्रकाशित करना ही इस शोध-पत्र का प्रमुख उद्देश्य है।

'यक्ष' शब्द संस्कृत में यक्ष, यक्षी, यक्षिणी; पालि में यक्ख, यक्खी, यक्खिणी; प्राकृत में जक्ख, जक्खिणी के रूपों में प्राप्त होता है। तत्कालीन साहित्य में यक्ष का एक जाति के रूप में वर्णन मिलता है। जिसने देवों के समान आदर-सम्मान प्राप्त कर लिया था तथा इसकी गणना भी देवयोनि के अन्तर्गत की जाने लगी थी। इसकी पुष्टि अमरकोश के अधोलिखित श्लोक से हो रही है-

*विद्याधराप्सरोयक्षरक्षोगन्धर्वकिन्नराः।*
*पिशाचो गुह्यकः सिद्धो भूतोऽमी देवयोनयः।।*[1]

इस प्रसंग में 'यक्ष' शब्द के विभिन्न अर्थों का विकास जानना आवश्यक है। 'यक्ष' शब्द की व्युत्पत्ति शीघ्रता से प्रकट होने के अर्थ में (to manifest) की जा सकती है, जो आश्चर्यजनक प्राणी के रूप में वर्णित हुआ है और यह अपने को एकदम से प्रकट कर सकता है। यक्ष पद को मुख्य रूप से 'पूजा' व 'यज्ञ' के अर्थ में प्रयुक्त पाया गया है।[2] 'यक्ष' शब्द 'यक्ष' धातु से कर्म में 'घञ्' - प्रत्यय लगाने पर निष्पन्न होता है।[3] कुछ स्थानों पर 'यक्ष' शब्द 'भूत-प्रेत' के अर्थ में भी प्राप्त होता है।[4]

## (1) संहिताओं में यक्ष

सभी वैदिक-संहिताओं में 'यक्ष' पद का वर्णन आया है। वैदिक मन्त्रों में यह एक जातिविशेष के

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

परिचायक के रूप में स्पष्ट रूप से तो वर्णित नहीं हुआ परन्तु वहां इसका स्वरूप किसी जाति के क्रमिक रूपधारण के आद्य रूप जैसा है।

'यक्ष' शब्द 'ऋग्वेद' में कई बार प्रयुक्त हुआ है तथा यह जिन अर्थों में प्रयुक्त हुआ है वे सब शंकाओं से परे नहीं हैं तथापि इसमें 'यक्ष' पद का जातिपरक स्पष्ट विवरण प्राप्त नहीं हुआ है। यहाँ केवल 'यज्ञ', 'पूज्य', 'दान' एवं 'पूजनीय धन' के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है[5]।

1.1. ऋग्वेद में उपलब्ध 'यक्ष' शब्द के प्रयोगों का विवेचन सर्वप्रथम किया जाना अपेक्षित है:

1.1.1 *अस्य श्लोको दिवीयते पृथिव्यां मत्यो न यंसद्यक्षभृद्विचेता:।*
*मृगाणां न हेतयो यन्ति चेमा बृहस्पतिरहिंसाया अभिद्यून्।।* [6]

यहाँ उपलब्ध 'यक्षभृत्' पद का अर्थ वेंकटमाधव ने 'पूजाया भर्ता स्तोत्तारं विभर्तीति वा विविधप्रज्ञान:' किया है। सायण ने याज्ञिक दृष्टि से *'पूजित-हविरादिकं दधान:'* एवं स्वामी दयानन्द ने व्यावहारिक दृष्टि से *'यक्षान् पूज्यान् विदुषो विभर्त्ति स:'* किया है। ये तीनों ही अर्थ-गुणवाचक हैं, जाातिवाचक नहीं हैं।

*1.1.2* *मा कस्य यक्षं सदमिद्धुरो गा मा वेशस्य प्रमिनतो मापे:।*
*मा भ्रातुरग्ने अनृजोर्ऋणं वेर्मा सख्युर्दक्षं रिपोर्भुजेम।।* [7]

इन मन्त्रों में 'यक्ष' का अर्थ वेंकट ने 'धनम्' एवं सायण ने याज्ञिक दृष्टि से 'यज्ञं' व दयानन्द ने व्यावहारिक दृष्टि से 'सङ्गन्तव्यम्' (प्राप्त होने योग्य) किया है। यहाँ कोई भी अर्थ जातिवाचक नहीं है।

*1.1.3* *मा कस्याद्भुतक्रतू यक्षं भुजेमा तनूभि:। मा शेपसा मा तनसा।।* [8]

उपर्युक्त मन्त्र में 'यक्ष' का अर्थ वेंकट ने 'वित्तं' तथा सायण ने 'पूजितं धनं', मुद्गल ने भी 'पूजितं धनं' किया है जबकि दयानन्द ने व्यावहारिक दृष्टि से 'दानम्' अर्थ किया है। इस प्रकार तीनों अर्थ समान हैं परन्तु जातिवाचक कोई भी नहीं है।

*1.1.4* *अत्यासो न ये मरुत: स्वञ्चो यक्षदृशो न शुभयन्त मर्या:।*
*ते हर्म्येष्ठा: शिशवो न शुभ्रा वत्सासो न प्रक्रीलिन: पयोधा:।।* [9]

प्रस्तुत मन्त्र में 'यक्षदृशी' का अर्थ वेंकटमाधव ने *'यक्षा इव दृश्यमाना, यक्षा इव अलङ्कारैरङ्गानि ये शुभयन्त:'*; सायण ने *'यक्षस्योत्सवस्य द्रष्टारो'* एवं दयानन्द ने व्यावहारिक दृष्टि से *'यक्षान् पूजनीयान् पश्यन्ति'* किया है। इस प्रकार यहाँ तीनों ही अर्थ जातिवाचक प्रतीत होती हैं एवं इन अर्थों से इंगित होता है कि संभवत: यक्ष एक जाति थी।

*1.1.5* *अमुरा विश्वा वृषणाविमा वां न यासु चित्रं ददृशे न यक्षम्।*
*द्रुह: सचन्ते अनृता जनानां न वां निण्यान्यचिते अभूवन्।।* [10]

इस मन्त्र में वेंकटमाधव ने 'यक्षम्' का अर्थ 'नानारूपम् अद्भुतं न भूतं मनुष्यैर्न दृश्यते' सायण ने 'पूजा' तथा सातवलेकर ने 'सत्कार' किया है। यहाँ पर वेंकटमाधव द्वारा किया गया अर्थ जातिवाचक है जबकि अन्य दोनों अर्थ गुणवाचक हैं।

*1.1.6* *य आपिर्नित्यो वरुण प्रिय: सन् त्वामागांसि कृणवत् सखा ते।*
*मा त एनस्वन्तो यक्षिन् भुजेम यन्धिष्मा विप्र: स्तुवते वरूथम्।।*[11]

यहाँ वेंकटमाधव ने 'यक्षिन्' का अर्थ 'हे पूजावान्'; सायण ने 'हे यजनीय' तथा सातवलेकर ने 'पूजनीय देव' किया है। यहाँ पर तीनों ही अर्थ जातिवाचक न होकर गुणवाचक हैं।

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

*1.1.7 वैश्वानरं कवयो यज्ञियासो अग्निं देवा अजनयन्नजुर्यम्।*
*नक्षत्रं प्रत्नममिनच्चरिष्णु यक्षस्याध्यक्षं तविषं बृहन्तम्।* [12]

इस मन्त्र में *'यक्षस्याध्यक्षं'* का अर्थ वेंकट ने 'यजमान' *(यक्षस्याध्यक्षं-यजमानस्य अध्यक्ष)* किया है। सायण ने *'यक्षतिः पूजार्थः'* एवं श्रीपाद दामोदर सातवलेकर ने 'पूजनीय देव' किया है। यहाँ पर 'पूजनीय देव' का अर्थ जातिवाचक प्रतीत होता है जबकि अन्य दोनों अर्थ गुणवाचक है।[13]

इस प्रकार उपर्युक्त वर्णित मन्त्रों में 'यक्ष' शब्द विभिन्न भाष्यकारों के अनुसार यज्ञ, धन, पूजा, सत्कार, दान, यजमान आदि अर्थों में प्रयुक्त हुआ है तथा 'यक्षिन्' का अर्थ 'पूजनीय देव' प्राप्त होता है। इसी प्रकार 'यक्ष' (पु.) लौकिक संस्कृत एवं पालि-साहित्य में देव और देवता के समान अर्थ में ही प्रयुक्त हुआ है। उपर्युक्त मन्त्रों में यक्ष शब्द का उल्लेख गुणवाचक व कुछ स्थलों पर जातिवाचक भी हुआ है, जहाँ भी जातिवाचक प्रयोग है वहाँ वह पूजनीय व सम्मानजनक अवस्था में है।

इसके अतिरिक्त यक्षों को सुन्दरता के आदर्श के रूप में भी प्रस्तुत किया है। जैसे VII-56-16. में *'यक्षदृश्'* का अर्थ वेंकटमाधव ने 'यक्षों के समान अलंकृत दिखने वाले' और 'यक्षों के समान दिखने वाले किया' है जिससे ज्ञात होता है कि 'यक्ष' सुन्दर व अलंकृत होते थे। इसी मन्त्र में सायण ने *'यक्षदृशः'* का अर्थ *'यक्षस्योत्सवस्य द्रष्टारो'* किया है। यहाँ से यक्ष-उत्सव का संकेत प्राप्त होता है, सम्भवतः यह 'यक्ष' जाति का कोई उत्सव-विशेष रहा होगा जिसका वर्णन पालि-साहित्य में अनेकशः प्राप्त होता है।

कुमारस्वामी ने *'यक्षदृशः'* का अर्थ 'सहसा प्रकट होने वाले प्राणी' और 'अदृश्य-शत्रु' के रूप में किया है।[14]1

इस प्रकार इन वर्णनों के विश्लेषण से ऐसा प्रतीत होता है कि ऋग्वैदिक काल में कोई पूजनीय जन-समूह यक्ष-जाति का स्वरूप धारण करने की प्रक्रिया में था तथा अवान्तर काल में उसका वर्णन जाति के रूप में प्राप्त भी हुआ है।

I-2 **यजुर्वेद** में भी 'यक्ष' शब्द आया है तथा वहाँ यह मन के विशेषण के रूप में 'पूजनीय' अर्थ में प्रयुक्त होता है।[15]

**शुक्लयुजर्वेदीय माध्यन्दिन-संहिता** में भी 'यक्षि' शब्द ही प्रयुक्त हुआ है।[16]

**सामवेद की कौथुमी-संहिता** में पूजार्थक 'यक्षि' शब्द ही प्रयुक्त हुआ है।[17]

I-3 **अथर्ववेद की शौनक-संहिता** में 'यक्ष' शब्द का प्रयोग 'पूजनीय देव' के साथ-साथ 'आत्मा' के अर्थ में भी दृष्टिगोचर होता है।

'पृथ्वी में जो एक व्यापक यक्ष है वह कौन सा है ? और एक ऋतु कौन सी है?[18] पृथ्वी में व्यापक यक्ष एक ही है और ऋतु भी एक ही है जिसमें न्यूनाधिक्य नहीं रहता।[19] यहाँ पर 'यक्ष' शब्द सर्वव्यापक परमात्मा के वशवर्ती-रूप में आया है। यहाँ पर कहा गया है कि सर्वव्यापक 'यक्ष' एक ही है। जीवात्मा के अर्थ में भी 'यक्ष' शब्द इसी सूक्त में मिलता है। यथा-

'हे ऋषियों ! जिसके चलने पर सब यज्ञ चलते हैं, जिसके स्थिर रहने पर समस्त स्थिर रहते हैं, जिसके नियम और सहायता के कारण 'यक्ष' (पूजनीय देव) चलता है वह महान् आकाश में विराड् है।[20] इस मन्त्र में दो पदार्थों का उल्लेख है, एक 'यक्ष' और दूसरा 'विराड्'। मन्त्र में स्पष्ट कहा गया है कि विराड् के नियम तथा प्रभुत्व में यक्ष रहता है अर्थात् विराड् महान् है और यक्ष उससे लघु। यहाँ पर स्त्रीलिङ्ग-वाची 'विराड्'

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

शब्द परमात्मा की परम शक्ति का वाचक है क्योंकि वह परम आकाश में व्याप्त है। यहाँ 'यक्ष' शब्द जीवात्मा का प्रतीक है। विराड् शब्द 'तेजस्विता' का भाव बता रहा है तथा 'यक्ष' पूज्यता का। जीवात्माओं की गति परमात्मा के नियम और साहाय्य से होती है।[21]

आत्मा अर्थ में प्रयुक्त यक्ष पद का उदाहरण देखिए- *''जिसमें आठ चक्र हैं, नौ द्वार हैं ऐसी देवों की अयोध्या नगरी है। इसके तेजस्वी कोश में प्रकाशमय स्वर्ग है। इसी तेजस्वी-कोश में आत्मवान् यक्ष है।[22]''* भाव यह है कि स्वर्गधाम हमारे शरीररूपी अयोध्या के हृदयकोश में है और वहीं पर 'आत्मवान् यक्ष' विराजमान है। यही 'यक्ष' ब्रह्म का प्रकट स्वरूप है, मानो प्रतीकरूप में ब्रह्मा ने देवों का अहंकार दूर करने हेतु यक्ष का अवतार लिया हो।[23] आचार्य शंकर ने अपने केनोपनिषद्-भाष्य में 'यक्ष'शब्द का अर्थ 'पूज्य' किया है।[24] सातवलेकर का मत है कि केनोपनिषद् में उल्लिखित 'यक्ष' निर्गुण ब्रह्म का सगुण रूप है।[25] अथर्ववेद में इसके स्थान को ब्रह्मपुर कहा गया है।[26]

इस पुरी की विशेषता यह थी कि इसमें अमृत का निवास माना जाता था। यक्षों का सम्बन्ध अमृत से है, इसी कारण ब्रह्मपुरी को अपराजित भी कहा गया है तथा माना गया है कि इस पुरी में हिरण्यकोष था।[27]

'महत्' विशेषण भी यक्ष के लिए अनेकशः प्रयुक्त हुआ है। अथर्ववेद का मन्त्र है- *'महद् यक्षं भुवनस्य मध्ये तस्मै बलिं राष्ट्रभृतो भरन्ति।'* [28] (भुवन के बीच में कोई महत् यक्ष विद्यमान है उसे सभी राष्ट्रधर बलि देते हैं।) अथर्ववेद में ही वरुण, ब्रह्मा अथवा प्रजापति के सम्बन्ध में कहा गया है *'इस विश्व के मध्य में बड़ा पूज्य देव (यक्ष) है, ताप-उष्णता देने में विशेष क्रान्ति वाला जो सलिल के पृष्ठभाग में हैं।'*[29] इसके अतिरिक्त अधोलिखित मन्त्र में भी यह पूज्य 'अर्थ' में है-

*पूण्डरीकं नवद्वारं त्रिभिर्गुणेभिरावृतम्।*
*तस्मिन् यद् यक्षमात्मन्वत् तद् वै ब्रह्मविदो विदुः।।*[30]

अर्थात् नौ द्वार वाला पुण्डरीक तीन गुणों से आवृत है, उसमें जो पूजनीय आत्मा वाला स्थान है। उसको ब्रह्मवेत्ता जानते हैं। XI.2.24 में महादेव (पशुपति) के 'जल में स्थित पूजनीय स्वरूप' के लिए 'यक्ष' शब्द प्रयुक्त हुआ है।[31] XI.6.10 में भी 'यक्ष' शब्द का अर्थ 'पूज्य' प्राप्त होता है।[32] जबकि XX.128.12 में 'यक्षाय' शब्द का 'यज्ञाय' पाठभेद तीन पाण्डुलिपियों में प्राप्त होता है। जिसके आधार पर यक्षाय और यज्ञाय को स्थानापन्नवत् एवं पर्यायवत् माना जा सकता है।

इस प्रकार अथर्ववेद में ब्रह्मा के पर्याय रूप में यक्ष पद प्राप्त होता है तथा ब्रह्म को परमात्मा का। ब्रह्म का प्रकट स्वरूप यक्ष है। ब्रह्म के लिए प्रयुक्त यक्ष शब्द 'ब्रह्मयक्ष' के तथ्य को पुष्ट करता है जो बाद में जैन-साहित्य में अनुप्रयुक्त हुआ है।

इस प्रकार संहिताओं में यक्ष शब्द गुणवाचक एवं कुछ स्थलों पर जातिवाचक किन्तु अधिकांश 'पूज्य' अर्थ में प्रयोग किया गया है। इसके अतिरिक्त यह आत्मा के द्योतक के रूप में भी प्राप्त होता है। संहिताओं के वर्णनों के विश्लेषण से ज्ञात होता है कि यक्षों का एक भावात्मक सा पक्ष था उसी प्रकार जैसे कि वर्तमान में भूत-प्रेतों के विषय में एक असामान्य सी छवि हमारे मस्तिष्क में विद्यमान है। धीरे-धीरे इस भावात्मक पक्ष ने समय के साथ-साथ एक जाति का रूप धारण कर लिया था, जिसका वर्णन अवान्तरकालीन बौद्ध-जैन-साहित्य में भी प्राप्त होता है।

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

## 2. ब्राह्मणों व आरण्यकों में यक्ष

वैदिक-संहिताओं में यक्षों को अद्‌भुत, सुन्दर, स्वरूपवान्, महान् और पूज्य देव माना गया है। ब्राह्मणों, उपनिषदों व बौद्ध-साहित्य में कहीं-कहीं हर वैदिक देवता को यक्ष कह कर पुकारा गया है।[33]

यक्षों की यह छवि बाद के वैदिक-साहित्य में भी रही। ब्राह्मण-ग्रन्थों में यक्ष कुछ समय के लिए प्रकट होते हैं और उनका स्वरूप 'आश्चर्यजनक'[34] होता है। वे सुन्दरता के आदर्श होने पर भी क्रूरजन माने गये हैं।[35]

2.1 **तैत्तिरीयब्राह्मण** में 'यक्ष' शब्द का प्रयोग 'पूज्य' अर्थ में किया गया है।[36] एक अन्य स्थल पर वर्णन है कि ब्रह्म तपस्या से पूज्य हुए एवं वहाँ 'पूज्य' अर्थ की अभिव्यक्ति के लिए 'यक्ष' शब्द का प्रयोग किया है।[37]

2.2 **षड्‌विंशब्राह्मण** में निमित्तविशेष (प्रायश्चित्त) को लेकर यक्षाधिपति कुबेर (वैश्रवण) के लिए किये जाने वाले होम का उल्लेख है।[38]

2.3 **शतपथब्राह्मण**[39] में उल्लेख है कि जो 'महद् यक्ष' को जान लेता है व उसकी उपासना करता है वह स्वयं भी वैसा ही हो जाता है। यहाँ पर 'यक्ष' शब्द 'पूज्य' अर्थ में ही प्रयुक्त हुआ है[40] एवं महद् यक्ष का प्रयोग ब्रह्म के विशेषण के रूप में हुआ है एवं यहाँ यक्ष का अर्थ पूजनीय किया है।[41] **जैमिनीयब्राह्मण** में भी 'महद् यक्ष' का वर्णन आया है।[42]

2.4 **गोपथब्राह्मण** में वर्णन है कि ब्रह्मा ही सर्वप्रथम यक्ष के रूप में प्रकट हुए थे एवं उन्होंने तप करके सृष्टि की रचना की। यहाँ पर यक्ष का अर्थ पूजनीय किया गया है।[43] **शांखायनारण्यक** में राक्षस व यक्ष आदि की हिंसक-प्रवृत्ति का वर्णन प्राप्त होता है।[44]

ब्राह्मण व आरण्यकों में यक्ष की वैदिक काल के समान छवि दृष्टिगोचर होती है। यक्ष को पूज्य अर्थ में ग्रहण किया गया है। इसके अतिरिक्त उन्हें आश्चर्यजनक कर्म करने वाला माना जाता था। इस प्रकार कहीं न कहीं उनका असामान्य स्वरूप हमें प्राप्त हो ही जाता है।

## 3. उपनिषदों में यक्ष

3.1 **केनोपनिषद्** में देवों के अभिमान को समाप्त करने के लिए ब्रह्मा उनके सम्मुख अपनी योगमाया के प्रभाव से एक विशेष ही रूप में प्रकट हुए। परब्रह्म को देवता-गण न जान पाए किं यह यक्ष अर्थात् महान् प्राणी कौन है?[45] उमा ने इन्द्र आदि देवों को उस यक्ष का ब्रह्मा के रूप में ज्ञान करवाया। कई उपनिषदों में औपनिषदिक ब्रह्मा के लिए यक्ष का विशेषण के रूप में बहुशः प्रयोग हुआ है। यह प्रयोग यक्ष को पुनः असामान्य भावात्मक पक्ष से सम्बद्ध करता है तथा यह वैदिक ब्रह्मयक्ष के साथ जाकर जुड़ जाता है, जिसका वर्णन पहले भी हो चुका है, जहाँ पहले अथर्ववेद में एवं बाद में अनेक उपनिषदों में ब्रह्म को 'महद्‌यक्ष' कहा गया है। जैसा कि यक्षों के भरहुत, साँची, अमरावती आदि से प्राप्त चित्रों में उनके मुख व उदर से लता, कमल आदि को निकलते हुए एवं हाथ में पुण्य घट लिए हुए, मकर के मुख को खोलते हुए, दर्शाया गया है, ये चित्र भी उनके वैदिक ब्रह्मा व जल से विशेष सम्बन्ध को इंगित करते हैं। **महाभारत** में भी यक्ष-युधिष्ठिर-संवाद के प्रसंग में यक्ष को सरोवर के संरक्षक के रूप में दर्शाया गया है। ऐसा प्रतीत होता है कि ब्रह्म के प्रकट स्वरूप को ही विशिष्टता प्रदान करने के लिए यक्ष कहे जाने के कारण 'ब्रह्म-यक्ष' की परिकल्पना हो गई हो जिस ब्रह्मयक्ष की पुष्टि परवर्ती साहित्य से भी हो जाती है। **महाभारत** में भी 'ब्रह्ममह' उत्सव को मनाते दर्शाया गया है।[46] इसके अतिरिक्त अथर्ववेद[47] में भी ब्रह्म के लिए 'यक्ष' शब्द कई सन्दर्भों

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

में प्रयुक्त हुआ है।

**आदिपर्व** में एकचक्रनगरी के लोग 'ब्रह्ममह' उत्सव मना रहे थे। यह वही 'यक्ष-उत्सव' प्रतीत होता है जिसका उल्लेख सर्वप्रथम ऋग्वेद (VII.56.16) में और बाद में जैन -साहित्य में **'जक्खमह'** *(आचारंग सूत्र, 2.12 एवं निशीथसूत्र 19.11)* के नाम से हुआ है।[48] **बृहदारण्यकोपनिषद्**[49] में कहा गया है- जो महान् यक्ष अर्थात् ब्रह्म को आदिजन्मा जानता है कि 'ब्रह्म सत्य है', वह विजय प्राप्त करता है।

**3.2 मैत्रायण्युपनिषद्** में यक्ष, राक्षस, भूत, पिशाच आदि को ग्रहों के रूप में निरूपित किया गया है।[50] **शिवोपनिषद्**[51] व **सामरहस्योपनिषद्**[52] के अनुसार यक्ष के उपासक सर्वदा त्याज्य है।

**नादबिन्दूपनिषद्** में वर्णन है कि प्रथम तन्मात्र में प्राणों का विसर्जन करते कोई भी सार्वभौम राजा, द्वितीय तन्मात्रा में महात्मवान् यक्ष तथा इसी प्रकार तृतीय में विद्याधर एवं चतुर्थ में गन्धर्व के रूप में पुनर्जन्म प्राप्त करता है।[53] **योगतत्त्वोपनिषद्**[54] में भी यक्ष शब्द आया है। **कठरुद्रोपनिषद्** के अनुसार ब्रह्माण्ड के उदर से अपने-अपने कर्मों के अनुसार देव, दानव, यक्ष, किन्नर, मनुष्य, पशु व पक्षी उत्पन्न हुए।[55] **बिल्वोपनिषद्**[56] के अनुसार यज्ञ से पूर्व वृक्ष के वाम, दक्षिण तथा मध्य में ब्रह्मा, विष्णु व शिव को व्यवस्थित करना चाहिए व अन्त में यक्ष को।

## 4. वेदाङ्गों में यक्ष

निरुक्तकार यास्क एवं पाणिनि ने कहीं भी यक्ष पद का उल्लेख नहीं किया है। **शांखायनगृह्यसूत्र**[57] व **कौषीतकिगृह्यसूत्र**[58] में भी यक्षों को तर्पण दिया गया है। **आश्वलायनगृह्यसूत्र** में यक्षों को देवों के साथ तर्पण अर्पित किया गया है।[59] **बौधायनगृह्यसूत्र** में भी इन्हें देवों के ही समकक्ष रखा गया है एवं इन्हें आहुति प्रदान की गई है।[60]

**बौधायनगृह्यसूत्र** में ही विवाहकाल के समय दी जाने वाली यक्षबलि का वर्णन मिलता है।[61] **मानवगृह्यसूत्र** में देवों के साथ यक्षों का आह्वान किया गया है एवं उन्हें तर्पण भी अर्पित किया गया है।[62] यक्षों को सुन्दर एवं रूपवान् माना गया है। मरुत-देवताओं की अपेक्षा यक्ष अधिक सुन्दर और शोभायुक्त होते हैं। इस बात की पुष्टि गृह्यसूत्रों से हो जाती है। **गोभिल एवं द्रात्यणगृह्यसूत्रों** में यक्षों को बहुत ही सुन्दर कहा गया है। कुछ गृह्यसूत्रों में हमें इस बात का उल्लेख मिलता है कि एक छात्र जो कि शिक्षा-ग्रहण करने हेतु वैदिक-विद्या के आश्रम में आता है, आचार्य-परिषद् के समक्ष यह इच्छा व्यक्त करता है कि वह यक्षों के समान सुन्दर दिखाई दें।[63] सम्भवतः यक्षों की सुन्दरता को देखते हुए ही बौद्ध-कलाकारों ने भरहुत, सांची, अमरावती इत्यादि के वेदिका एवं तोरण स्तम्भों पर यक्षों को स्थान दिया हो। परन्तु **कौशिकसूत्र** में यक्षों को मर्कट, श्वापद, वायस एवं पुरुषरूप वताया गया है तथा इन्हें 'अशुभ-कर्ता' की कोटि में माना है।[64]

**मनुस्मृति** में यक्षों को पिशाच व राक्षसों की कोटि में रखा गया है एवं अप्रत्यक्ष रूप से इन्हें देवों से हीन कहा गया है।[65]

**बृहद्देवता** में इन्हें 'पञ्चजनों' के अन्तर्गत माना गया है। शाकटायन के विचार से चार वर्गों (गन्धर्व, पितर, देव, यक्ष-राक्षस) के अंतर्गत यक्ष भी आते हैं।[66]

**अथर्ववेदपरिशिष्ट** में मणिभद्र यक्ष का नाम वर्णित है एवं देवचिन्तकों के शरीर में होने वाले उत्पातों से उत्पन्न भय का वर्णन मिलता है। जिसमें मणिभद्र आदि यक्षों एवं चित्रसेन आदि गन्धर्वों से प्रधान अमात्यों को होने वाले भय का भी वर्णन है।[67]

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

इस प्रकार वेदांगकाल में यक्षों को पूजनीय समझा जाता था एवं उन्हें हवि व तर्पण (यज्ञ-भाग) भी अर्पित किया जाता था। परन्तु उनके लिए पृथक् से कोई यज्ञ-विशेष आयोजित नहीं किये जाते थे, देव, गन्धर्व, राक्षस, विप्र, साध्य आदि को सामान्य हवि-प्रदान-प्रवाह में यक्षों को सम्मिलित कर उन्हें भी हवि दे दी जाती थी। कहीं-कहीं उन्हें सुन्दरता का आदर्श माना गया है, इसके साथ ही कुछ स्थलों पर यक्ष-सम्बन्धी निमित्तों को अशुभ भी माना गया है, जिसमें इनकी छवि ने कुछ अतिप्राकृतिक (असामान्य) सा स्वरूप ग्रहण कर लिया है। इस प्रकार के उद्धरण बहुशः प्राप्त होते हैं जो यक्ष को पुनः असामान्य भावात्मक पक्ष से सम्वद्ध करते हैं।

इस प्रकार वैदिक-साहित्य के विश्लेषण से यक्षों के विषय में कई तथ्य उजागर हो जाते हैं-

(1) प्रथमतः संहिताओं में यक्ष पद 'यक्ष', 'पूजा', 'धन', 'दान', 'सत्कार' आदि अर्थों में प्रयुक्त हुआ है एवं **ऋग्वेद** (VII.56-16) में सर्वप्रथम जातिवाचक प्रयोग भी मिलता है जिससे ज्ञात होता है कि यक्ष एक प्राचीनतम जाति रही होगी।

(2) इसके अतिरिक्त ब्रह्म के विशेषण के रूप में तथा आत्मा के अर्थ में भी इसका प्रयोग हुआ है जिससे उसकी विविधता, रहस्यात्मिकता तथा अस्पष्टता का भान होता है।

(3) ब्राह्मण व आरण्यकों में यक्षों की पूजनीय छवि पूर्ववत् विद्यमान तो रही है परन्तु वे आश्चर्यजनक व क्रूर छवि को लेकर भी प्रकट होते हैं। साथ ही यह भी ज्ञात होता है कि महद् यक्ष की उपासना करने वाला उस जैसा ही हो जाता है अर्थात् तपस्या से यक्ष की अवस्था को प्राप्त किया जा सकता है।

(4) उपनिषदों में भी 'यक्ष' शब्द का प्रयोग ब्रह्म के विशेषण जैसे सम्माननीय पद के लिए हुआ है तथा साथ ही उन्हें त्याज्य भी माना जाने लगा था एवं उनका राक्षस, भूतगण, पिशाच, उरग व ग्रह आदि से साम्य के रूप में भी निरूपण किया गया है। इसके अतिरिक्त यह भी ज्ञात होता है कि योगबल एवं कर्मफल के अनुसार कोई भी देव, दानव, राक्षस, यक्ष व मनुष्य आदि के रूप में जन्म प्राप्त कर सकता है।

(5) वेदाङ्गों में यक्षों को सुन्दरता का आदर्श माना गया है एवं उनको देवों के साथ यज्ञ आदि में आहुतियों व तर्पण भी अर्पित किया गया है।

इस प्रकार कहा जा सकता है कि यक्ष अत्यन्त समृद्ध व विकसित थे जिन्होंने देवों के मध्य अपना स्थान बना लिया था एवं साथ ही अपनी सुन्दरता के कारण अनेक शताब्दियों में शिल्पियों की कला के विषय भी बनते रहे हैं। जिस यक्षोत्सव का उल्लेख संहिताओं व जैनसाहित्य में हुआ है, वह आज भी कहीं न कहीं यक्ष-गान के रूप में विद्यमान है। यक्षगान एक प्रकार का नृत्य-नाटक (dance-drama) है जो कर्नाटक के कन्नर (Kannar) जिले में मनाया जाता है।

उपर्युक्त विश्लेषण से ज्ञात होता है कि संभवतः यक्ष एक प्राचीनतम जाति रही होगी। प्रारम्भ में 'यक्ष' शब्द का अर्थ 'पूज्य' एवं 'यज्ञ' आदि गुणवाचक तथा साथ ही जातिवाचक भी प्राप्त होता है तथा अथर्ववेद आदि में आत्मा व ब्रह्म के विशेषण के रूप में मिलता है। ब्राह्मणों व आरण्यकों में उनका असामान्य सा भावात्मक स्वरूप प्राप्त होता है व उनके विषय में दी जाने वाली पूजा व आहुतियों का वर्णन मिलता है, जिससे प्रतीत होता है कि वैदिक काल में 'पूजनीय अवस्था वाले जनसमुदाय' को यक्ष कहा जाता था। यह जाति संभवतः सामान्य जनसमुदाय से पृथक् व पर्वत आदि दुर्गम स्थलों पर निवास करती थी। अतः कुछ काल के उपरान्त उस जनसमुदाय का सामान्य जन में संपर्क न होने के कारण किसी भी असामान्य से

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

भावात्मक पक्ष को प्रकट करने के लिए 'यक्ष' जाति से जोड़कर देखा जाने लगा होगा। वेदाङ्ग-काल में इनके ये दोनों स्वरूप मिश्रित हो गए व एक जाति के रूप में उस जन-समुदाय का विकास होने लगा तथा देव, दानव, गन्धर्व आदि के साथ अर्धदेवों में उनकी गणना होने लगी थी। तदुपरान्त औपनिषदिक काल तक वह जनसमुदाय के रूप में विकसित होकर जाति का स्वरूप धारण कर चुका था व उनकी वह असामान्य सी छवि भी पूर्ववत् विद्यमान थी। वह जनसमुदाय समय के साथ-साथ अपने प्रारम्भिक 'यक्ष' नाम से ही जाति के रूप में विकसित हुआ जिसका वर्णन अवान्तर साहित्य (महाभारत, रामायण, बौद्ध-जैन व परवर्ती सम्पूर्ण साहित्य) में प्रायशः प्राप्त होता है तथा उनके वंशज नेपाल आदि देशों में पाए भी जाते हैं।

**सन्दर्भः**


1. अमरकोशः, प्रथमकाण्ड, स्वर्गवर्ग, श्लोक-11

2(i) वाचस्पत्यम्, भाग-6, पृ. 4768

(ii) द्र.माधवीया धातुवृत्ति, सू.क्र.-137, -'यक्ष पूजायाम्' (चु.)

3(i) वाचस्पत्यम्, भाग-6, पृ. 4768

(ii) वी.एस.आप्टेः, संस्कृत-हिन्दी-कोश, पृ. 522

4(i) संस्कृत-शब्दार्थ-कौस्तुभ, पृ. 916

(ii) Monier william's Sanskrit Eng.Dic, p. 838

5. ऋग्वेद (सायण व दयानन्द-भाष्य), VI.56.16

6. ऋग्वेद (वेंकटमाधव, सायण व दयानन्द भाष्य), 1.190.44

7. वहीं, IV.3.13

8. ऋग्वेद (वेंकट, सायण व दयानन्द भाष्य), V.70.4

9. वहीं, VII.56.16 एवं श्रीपाद दामोदर सातवलेकर ने सुबोध-भाष्य में 1.190.4 IV.3.13&; K में; V-70& अन्न का; VII 56.16- यज्ञ का दर्शन करने आए- का वर्णन किया है।

10. ऋग्वेद (वेंकट, सायण व दयानन्द भाष्य),VII 61.5 चूंकि दयानन्दकृत ऋग्वेदभाष्य VII.61.2 तक ही मिलता है अतः स्थानापन्न रूप में सातवेलकर कृत अर्थ दिया है।

11. वहीं

12. वहीं, X.88.13

13. एच.एच.विल्सन ने 1.190.4 & Receiving worship; IV.3.13-Sacrifice;V.70.4-Bounty,Vii.56.16 Gazing at a festival, VII.61.5-Adoration;VII88.6-Adorable;X.88. 13-Adorabledei जल अर्थ किया है।

14. Coomarswamy, A.K.Yaksas, Part-2, p.2

15. येन कर्माण्यतपसो मनीषिणो यज्ञे कृण्वन्ति विदथेपु धीराः।
यदपूर्वम् प्रजानां यक्षमन्तः तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।। यजुर्वेद, 34.2

16. मन्द्रया देव जिह्वया। आ देवान्वक्षि यक्षिं च।। काण्व-संहिता, अनुवाद आर.टी.एच. ग्रिफिथ 31.9,31.46, 32.3,32.5

17. त्वमग्ने गृहपतिस्त्वं होता नो अध्वरे।
त्वं पोता विश्ववार प्रचेता यक्षि यासि च वार्यम्।। सामवेद-संहिता, अनुवाद आर.टी.एच. ग्रिफिथ 1.61


CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

18. यक्षं पृथिव्यामेकवृदेकर्तुः कतमो नु सः। अथर्ववेद, VIII, 9.25
19. एकं गौरेक एकऋषिरेकं धामैकधाशिषः।
यक्षं पृथिव्यामेकवृदेकर्तुर्नातिरिच्यते।। वहीं, VIII, 9.26
20. यां प्रच्युतामनुयज्ञाः प्रच्यवन्त उपतिष्ठन्त उपतिष्ठमानाम्।
यस्या व्रते प्रसवे यक्षमेजति सा विराड्पयः परमे व्योमन्।। वहीं, VIII, 9.8
21. द्र.श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, केनोपनिषद्, III.2
22. अथर्ववेद, X,2.31-32: अष्टचक्रा नवद्वारा देवानां परयोध्या।
तस्यां हिरण्मयं कोशः स्वर्गो ज्योतिषावृतः।।
तस्मिन् हिरण्मये कोशे त्र्यरे त्रिप्रतिष्ठिते।
तस्मिन् यद् यक्षमात्मन्वत् तद् वै ब्रह्मविदो विदुः।।
23. श्रीपाद दामोदर सातवलेकर : कनोपनिषद्, III, 2
24. किमिदं यक्ष पूज्यं महद्भूतमिति।। कनोपनिषद्, III,2 पर शांकरभाष्य
25. पुरं यो ब्रह्मणो वदे यस्याः पुरुष उच्यते।। श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, पृ; 30 : कनोपनिषद्, X.8.15
26. यो वै तां ब्रह्मणो वेदामृतेनावृतां पुरम्।
तस्मै ब्रह्म व ब्राह्मश्च चक्षुः प्राणं प्रजां ददुः।।
न वै तं चक्षुर्जहाति न प्राणो जरसः पुरा। अथर्ववेद, X,2.29-30:
27. प्रभ्राजमानां हरिणीं यशसा संपरीवृताम्।
पुरं हिरण्मयीं ब्रह्मा विवेशापराजिताम्।। वहीं, X,2.33
28. सरस्येकेन पादेन तिष्टन्तमपराजितम्।
पृच्छामि को भवान्देवो न मे यक्षो मतो भवान्।।
वहीं, X,8.15 एवं तुलना करें-महाभारत, यक्ष-युधिष्टिर-संवाद-प्रसंग, वहीं, III.208.2
29. महद्यक्षं भुवनस्य मध्ये तपसि क्रतं सलिलस्य पृष्ठे।
तस्मिन्छयन्ते य उ के च देवा वृक्षस्य स्कन्धः परित इव शाखाः। अथर्ववेद, X,7.38 :
यहाँ 'भुवनस्य मध्ये' के सन्दर्भ के कारण 'सलिलस्य पृष्ठे' का अर्थ 'आकाशस्थ जलस्य पृष्ठे' भी सम्भावित है।
30. अथर्ववेद, X,8,43 :
31. तुभ्यमारण्याः पशवो मृगा वने हिता हंसाः सुपर्णाः शकुना वयांसि।
तव यक्षं पशुपते अप्स्वऽन्तस्तुभ्यं क्षरन्ति दिव्या आपो वृथे।। वहीं, XI,2.24 :
32. दिवं ब्रूमो नक्षत्राणि भूमिं यक्षाणि पर्वतान्।
समुद्रा नद्यो देशन्तास्ते नो मुञ्चन्त्वंहसः।। अथर्ववेद, XI,6,10
33. अरुण : यक्षों की भारत को देन, पृ.12
34. अथर्ववेद, X,2,32, Whitney's tr.
35. A.K.Coomarswamy : Yaksas, Part-2, p.2

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

36. तैत्तिरीय-ब्राह्मण, III.11.1-21
37. वहीं, III.12.3.1 : तपो ह यक्षं प्रथम संबभूव इति।
38. अभित्यं देवम् इति स्थानीपाकं हुत्वा पञ्चभिराज्याहुतिभिरभिजुहोति। वैश्रवणाय स्वाहा, यक्षाधिपतये स्वाहा, हिरण्यपाणये स्वाहा, ईश्वराय स्वाहा, सर्वपापशमनाय स्वाहा इति व्याहतिर्हुत्वाय साम गायेत्।। षड्विंशब्राह्मण, VI.6.3
39. ते हैते ब्रह्मणो महती यक्ष्ये। स यो हैते ब्रह्मणो महती यक्ष्ये व्वेद महद्धैव यक्ष्यं भवति तयोरन्यतरज्ज्यायो रूपमेव यद्यपि नामरूपमेव तत्स यो हैतयोर्ज्ज्यायो व्वेद ज्यायान्वह तस्माद् भवति यस्माज्यायान्बुभूषति।। शतपथब्राह्मण, XI.2.3.5
40. एवं तुलना करें- शतपथ-ब्राह्मण, चौखम्भा संस्कृत संस्थान के प्रकाशन में सभी स्थलों पर 'यक्ष्ये' शब्द के स्थान पर 'यक्षे' शब्द प्राप्त होता है।
41. तद्वै तदेतदेव तदास। सत्यमेव स यो हैवमेतन्महद्यक्षम्प्रथमजं व्वेद . . . सत्य त्येय ब्रह्मा। वही, XIV.8.5.1
42. एत किञ्चिद् एव यक्षं पश्यामेति।
ते हीचुर् अकूपारो वा अयं कयपस् समुद्रे अन्तर् महद्यम्। जैमिनीयब्राह्मण, III.203
43. गोपथब्राह्मण, I.1.1
44. नैनं रक्षो न पिशाचो हिनस्ति। न जम्भको नाप्यसुरो न यक्षः।। शांखानारण्यक, III.25
45. त ऐक्षन्तास्माकमेवायं विजयोऽस्माकमेवायं महिमति।
तद्धैषां जियज्ञौ तेभ्यो ह प्रादुर्वभूव तन्न व्यजानत किमिदं यक्षमिति।। केनोपनिषद् III.2.
46. ततस्ते ब्राह्मणाः सर्वे क्षत्रियाश्च सुविस्मिताः।
वैश्याः शूद्राश्च मुदिताश्चक्रुर्ब्रह्ममहं तदा।। महाभारत, I.152.18
47. तपो ह यक्षं प्रथम संबभूव इति। द्र. अथर्ववेद, X.2.29.33
48. V.S.Agrawala: The Mahabharata
– A Cummentary, ABORI, Vol.X.XXXVII, part I-IV, 1956, Poona, PP. 25-26
49. तद्वैतदेव तदास सत्यमेव स यो हैतं महद्यक्षं प्रथमजं वेद सत्यं ब्रह्मेति जयतीमाँल्लोकान् जितइन्वसावसद्य एवमेतं महद्यक्षं प्रथमजं वेद सत्यं ब्रह्मेति सत्यं त्येय ब्रह्मा।। बृहदारण्यकोपनिषद्, V.4.1
50. अथ ये चान्ये ह यक्षराक्षसभूतगणपिशाचोरगग्रहादीनामर्थं पुरस्कृत्य शमयाम। मैत्रायण्युपनिषद्, VII.8
51.(i) यक्षरक्षःपिशाचानां ध्वंसनं मन्त्रसत्कृतम्। रक्षार्थं बालरूपाणां सूतिकानां गृहेषु च।। शिवोपनिषद्, V.3.
(ii) उपनिषत्- संग्रह, जे.एल.शास्त्री, दिल्ली, 1980, पृ.337
52. यक्षोपासकाः सदा त्याज्याः।। सामरहस्योपनिषद्, V.7
53. प्रथमायां तु मात्रायां तु यदि प्राणैर्वियुज्यते।
भरते वर्षराजासौ सार्वभौमः प्रजायते।
द्वितीयां समुत्क्रान्तो भवेद्यक्षो महात्मवान्।
विद्याधरस्तृतीयां गान्धर्वस्तु चतुर्थिका।। नादबिन्दूपनिषद्, श्लोक 12.13
54. मनुष्यो वापि यक्षो स्वेच्छयापीक्षाद् भवेत्।
सिंहो व्याघ्रो गजो वाश्वः स्वेच्छया बहुतामियात्।। योगतत्त्वोपनिषद्, श्लोक 110

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

55. ब्रह्माण्डस्योदरे देव-दानवाः यक्षकिन्नराः।
इन्द्रादयश्च यक्षान्ता वृन्तभागे व्यस्थिताः।
कठरुद्रोपनिषद्, श्लोक 16:

56. वामदक्षिणमध्यस्थं ब्रह्मविष्णुशिवात्मकम्।
इन्द्रादयश्च यक्षान्ता वृन्तभागे व्यवस्थिताः।
विल्वोपनिषद्, श्लोक 10

57. . . यक्षाः रक्षांसि भूतान्येवमन्तानि तृप्यन्तु . . ..। शांखायनगृह्यसूत्र- IV.9.3

58. अग्निस्तृप्यतु। प्रजापतिस्तृप्यतु ..... नागा। वयांसि। साध्या। विप्राः। यक्षाः। रक्षांसि। पिशाचाः। भूतानि।।
कौषीतकीगृह्यसूत्र, II.5.1

59. देवतास्तपर्यंति प्रजापति ब्रह्म वेदा देवा . . . . .साध्या विप्राः यक्षाः रक्षांसि भूतान्येवमन्तानि।।
आश्वलायनगृह्यसूत्र, III.4.1

60. वसून रुद्रानादित्यान् मरुतोऽथ साध्यान् . . .. . . ।
ऋभून् सम्पूज्याशिष्यो वाचयित्वा व्याख्यातो यक्षीबलिः।
बौधायनगृह्यसूत्र, III.7.21

61. अथेमे देवते प्रबाधिन्याबुद्वाहकाले स यक्ष्यतम्यौ भवतस्योस्तदुपक्लृप्तं भवति। ब्राह्मणान् सम्पूज्याशिपो वाचयित्वा व्याख्यातो यक्षीबलिः।। वहीं, III.1.5

62. अथ देवानामावाहनविमुखः श्येनो वको। यक्षः कलहो . .. . .तृप्तां मां तर्पयन्त्विति।। प्राचीमापतिकेभ्यः सम्पातिकेभ्य ऋक्षेभ्य पिपीलिकाभ्यः पिशाचेभ्यः. ...।
मानवगृह्यसूत्र, III.11.25 एवं II.12.17

63. यक्षामिव चक्षुषः प्रियो वा भूयासम। उपेत्याचार्य परिपदं प्रेक्षेद् यक्षमिव। गोभिलगृह्यसूत्र, III.4.28 एवं द्राह्यायण गृह्यसूत्र, III.1.25

64. अथ यत्रैतानि यक्षाणि दृश्यन्ते तद्यथैतन्मर्कटः श्वापदो वायसः पुरुषरूपमिति तदेवं शंकामेव भवति। तत्र जुहुयात्। कौशिकसूत्र, 95.1

65. यक्षरक्षः पिशाचान्नं मद्यं मांसं सुराऽऽसवम्।
तद्ब्राह्मणेन नात्तव्यं देवानामश्नता हवि।।
यास्कौपमन्यवावेतान् आहतुः पञ्च वै जनान्। मनुस्मृति, XI.96

66. मनुष्याः पितरो देवा गन्धर्वोराक्षसाः।
गन्धर्वाः पितरो देवा असुरा यक्षराक्षसाः।
निषादपञ्चमान् वर्णान् मन्यते शाकटायनः।।
वृहद्देवता, VII.68-69 एवं बृहद्देवतानुक्रमणी, VII.68-69,

67. दक्षिणेषु शरीरेषु देवतानां च वेश्मसु।
सर्वेष्वङ्गेषु नारीणां तुल्यं स्यादुभयोर्भयम्।।
स्वशरीरे यथोत्पाता विहिता देवचिन्तकैः।
तथैव परिसंख्येयं सर्वत्रैव शुभाशुभम्।

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

मणिभद्रादयो यक्षा गन्धर्वाश्च चित्रसेनयः।
तद्भयं तु प्रधानामामात्यानां विभावयेत्।।
येषु देशेषु दृश्यते दैवतेषु शुभाशुभम्।
ते च देशा विनश्यन्ति राजा वाथ विनश्यति।
अथर्ववेद- परिशिष्ट, 71.18.1-4

**सन्दर्भ-ग्रन्थ**


1. अथर्ववेद-संहिता -(सायण-भाष्य सहित) : सम्पा. पण्डित रामस्वरूप शर्मा गौड, चौखम्भा विद्याभवन, वाराणसी, 1997
2. अथर्ववेद-संहिता -(सायण-भाष्य सहित) : सम्पा.विश्वबन्धु, विश्वेश्वरानन्द-वैदिक-शोध-संस्थानम्, होशियारपुर, 1961
3. अथर्ववेद-सुबोध-भाष्य : सम्पा.श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय-मण्डल, पारडी,1958
4. अर्थववेदीय-परिशिष्ट : सम्पा. जार्ज मेलीवाल बोलिंग एवं जुलियस फॉन नेजलीन हिन्दी टीका सहित, अनुवादकः रामकुमार राय, चौखम्बा ओरियन्टालिया, वाराणसी, प्र.सं.,1976
5. अथर्ववेदीय-बृहत्सर्वानुक्रमणी : सम्पा.पं.गोपाल शास्त्री, हिन्दी प्रेस, हॉस्पीटल रोड, लाहौर,1922
6. अथर्ववेदीय-बृहत्सर्वानुक्रमणिका : सम्पा. विश्वबन्धु, विश्वेश्वरानन्द- वैदिक-शोध-संन्थानम्, होशियारपुर, 1966
7. आवश्वलायनगृह्यसूत्र : सम्पा. डा.नरेन्द्र नाथ शर्मा, ईस्टर्न बुक लिंकर्ज, दिल्ली, 1976
8. उपनिषत्संग्रह : सम्पा. पं.जगदीश शास्त्री, मोतीलाल बनारसी दास, दिल्ली, 1970
9. ऋग्वेद (दयानन्द-भाष्य) : वैदिक पुस्तकालय, परोपकारिणी सभा, अजमेर, संवत् 2010
10. ऋग्वेद (स्कन्दस्वामी, वेंकटमाधव व मुद्गलभाष्य) : सम्पा. विश्वबन्धु विश्वेश्वरानन्द-वैदिक-शोध संस्थानम्, होशियारपुर, 1966
11. ऋग्वेद-(सायण-भाष्य सहित), वैदिक-संशोधन-मण्डल, पुणे, 1946
12. ऋग्वेद-सुबोध-भाष्यः श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय-मण्डल, पारडी, 1978
13. कर्मप्रदीप (छान्दोग्य-परिशिष्ट) : सम्पा. अनन्त कृष्ण शास्त्री (Fasc) फैसिक्यूल-2, ऐशियाटिक सोसायटी ऑफ बंगाल, पार्क स्ट्रीट, कलकत्ता, 1923
14. काठकगृह्यसूत्र : सम्पा. दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय-मण्डल, पारड़ी, 1983
15. केनोपदनिषद् (शांकर-भाष्य) : गीताप्रेस, गोरखपुर, षष्ठ, संवत् 2012
16. कौषीतकिगृह्यसूत्रः सम्पा. टी.आर.चिन्तामणि, पाणिनी प्रकाशन, न्यू दिल्ली, 1982
17. गोपथ-ब्राह्मण-भाष्य : भाष्यकार-क्षेमकरणदास त्रिवेदी, 52-लूकरगंज, प्रयाग, 1924
18. गोभिलगृह्यसूत्र : सम्पा. चिन्तामणि भट्टाचाय, मैट्रोपोलिटन प्रिंटिंग एण्ड पब्लिकेशन हाऊस लिमिटेड, कलकत्ता, 1936
19. जातक : भदन्त आनन्द कौसल्यायन, हिन्दी सम्मेलन, छः खण्ड, प्रयाग, संवत-2013
20. जैमिनीयब्राह्मण : सम्पा. रघुवीर एवं लोकेश चन्द्र, सरस्वती विहार, नागपुर, विक्रमाब्द, 2011
21. जैमिनीयोपनिषद्-ब्राह्मण : सम्पा., बेलिकॉथ रामचन्द्र शर्मा, केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ, तिरुपति, 1967
22. तैत्तिरीय-ब्राह्मण : सम्पा. प्रो. पुष्पेन्द्र कुमार, नाग प्रकाशक, 11 यू.ए., जवाहरनगर, दिल्ली, प्र.सं. 1998


CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

23. तैत्तिरीय-संहिता : सम्पा. श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय-मण्डल, पारडी, चतुर्थ सं. 1983
24. तैत्तिरीयारण्यकम् : सम्पा. चिन्तामणि आप्टे, आनन्दाश्रम मुद्रणालय, पुणे, तृतीय सं. 1962
25. बौधायनगृह्यसूत्र : सम्पा. आर. शर्मा शास्त्री, मेहरचन्द लछमनदास, नई दिल्ली, 1982
26. बृहद्देवता: सम्पा. रामकुमार राय, चौखम्भा संस्कृत सीरीज आफिस, वाराणसी, 1963
27. मनुस्मृति : सम्पा.महामहोपाध्याय गंगानाथ झा, द्वितीय भाग, परिमल पब्लिकेशन्स, दिल्ली 1992
28. महाभारत (पर्व 1-18) : सम्पा. श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय-मण्डल, पारडी, 1977
29. महाभारत (सभापर्व) : फ्रैन्दलिन एडजर्टन,भाण्डारकर ओरियण्टल रिसर्च इन्स्टिट्यूट, पूना, 1944
30. मानवगृह्यसूत्र : सम्पा. रामकृष्ण हर्षजी शास्त्री, पाणिनी प्रकाशन, 4225-ए, स्ट्रीट नं.1, अंसारी रोड़, दरियागंज, न्यू दिल्ली, 1982
31. मैत्रायणी-संहिता : सम्पा. श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय-मण्डल, पारडी, 1983
32. यक्षों की भारत को देन : अरुण, कुसमुमाञ्जलि प्रकाशन, जोधपुर, प्रथम संस्करण, 1990
33. यजुर्वे-भाष्य (संपूर्ण) : सम्पा. दयानन्द सरस्वती, वैदिक पुस्तकालय, केसरगंज, अजमेर, चतुर्थावृत्ति, वि. संवत् 2031
34. यजुर्वेद-संहिता : सम्पा. श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय-मण्डल, पारडी, पूना, चतुर्थ सं.
35. शतपथब्राह्मण : डा.अल्वेर्त वेबर, अनुवादक: पं.गंगाप्रसाद उपाध्याय, रत्नदीपिका- भाष्य, तृतीय भाग, गोविन्दराम हासानन्द, दिल्ली-6, 1988
36. शतपथब्राह्मण : सम्पा. ए.चिन्नास्वामी शास्त्री, चौखम्भा संस्कृत संस्थान, वाराणसी, तृतीय संस्करण, 1998
37. शतपथब्राह्मण-(सायण-भाष्य सहित), भाष्यकार, हरिस्वामी, नाग प्रकाशक, 11ए/यू.ए. जवाहर नगर, दिल्ली, 1990
38. शांखायनारण्यक : सम्पा. एस.आर. सहगल, मुन्शीराम मनोहरलाल, ओरियन्टल बुकसेलर्ज, पोस्ट बाक्स. 1165, नई सड़क, दिल्ली, 1960
39. षड्विंशब्राह्मण (सायण कृत वेदार्थप्रकाश भाष्य सहित) : सम्पा. बेलिकाथ रामचन्द्र शर्मा, केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ, तिरुपति, 1967
40. सामवेद-संहिता : अनुवादक - आर.एव.ग्रिफिथ, रिवाइज्ड बाए रवि प्रकाश आर्य, परिमल पब्लिकेशन्स, द्वितीय संस्करण, दिल्ली 2001
41. सामवेद-संहिता : सम्पा. प्रो. पुष्पेन्द्र कुमार, नाग प्रकाशक, 11ए/यू.ए. जवाहर नगर दिल्ली, 1998
42. सामवेद-संहिता : सम्पा. श्रीराम शर्मा आचार्य, ब्रह्मवर्चस्, शान्तिकुञ्ज, हरिद्वार, 1994
43. सामविधानब्राह्मण (सायण-कृत वेदार्थप्रकाशभाष्य-सहित) : सम्पा. बेलिकाथ रामचन्द्र शर्मा, केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ, तिरुपति, 1967
44. Atharvaveda- Samhitā : Trans. W.D. Whitney, vol. I-II, Motilal Banarsidass, Delhi, 1992
45. 112 Upaniṣads : Tr. By Board of Scholars, Ed. by K.L. Joshi, O.N. Bimali, Bindiya Trivedi, Primal Publications, 1st Ed. Delhi, 2004
46. *Ṛgveda :* Tr. by H.H.Wilson, Nag Publications,11A/U.A., Jawahar Nagar, Delhi, 1989
47. *Kauśikasūtra* of *Atharvaveda :* Dd.M.Bloomfield, Motilal Banarsaidass, Delhi,1989
48. Jaina Yaksha : J.P.Sharma, Kusumāñjali Prakashan, meerut, 1983

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

49. *Bṛhaddevatānukramṇi* : edited by A.A.Macdonal, Oriental series, Cambridge massechusets, Published by Harward University, 1904

50. The collection of the Middle Length (Majjhia-Nikay) : I.B.Hornor, Published for the Pali Text Society, Vol-II Lozac and company 46, Great Russell Street, W.C.I, London, 1957

51. *Yajurveda-samhitâ* : Trans.T.H.Griffith, Nag Publishers, 11 A/U.A jawahar Nagar, Delhi, 1st ed, 1990

52. Yaksha : A.K.Coomarswamy, (Part-1&2). Munshiram Manoharlal, 1st ed., New Delhi, 1971

53. Annals of Bhandarkar Oriental Research Institute, Pune, Vol- XXXVII, 1951 and LXX, 1989

54. अमरकोशः अमर सिंह, चौखम्बा संस्कृत सीरीज, दिल्ली, प्रथम सं., 1984

55. वाचस्पत्यम् (संपूर्ण) : तारानाथ तर्कवाचस्पति, चौखम्बा संस्कृत सीरीज, वाराणसी, 1962

56. शब्दकल्पद्रुम (संपूर्ण) : राजा राधाकान्त देव बहादुर, चौखम्भा संस्कृत सीरीज, वाराणसी, 1961

57. संस्कृत-शब्दार्थ-कोस्तुभ : सम्पा. चतुर्वेदी द्वारकाप्रसाद शर्मा एवं पं. तारिणीश झा, प्रकाशक-वेनी प्रसाद रामनारायणलाल, इलाहाबाद, दिल्ली, 1966

58. संस्कृत-हिन्दी-कोश : शिवराम आप्टे, मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली, 1966

59. Sanskrit-English-Dictionary : Sir Monier Williams, Munsiram Mahoharlal, Delhi, 1976

60. An Encyclopaedic Dictionary of Sanskrit on Historical Principles : Gen. Ed. A.M Ghatage, Deccan College, Post-Graduat and Reaserch Institute Pune, Vol-I, 1976-1978

● कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय, कुरुक्षेत्र



CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

# Identification of the Amazing Pillar Noticed by Hiuen-Tsing at Sarnath; and some Reflections on Allied Problems

**Krishna Kumar**

(चीनी-यात्रिकेन ह्वेनसांग-महोदयेन सारनाथस्मारकस्य यद् वर्णनं कृतं तस्य विवरणमत्र प्रस्तुतं वर्तते। खोदनेन प्राप्तानामवशेषाणां कालक्रमानुसारं विस्तृतं वर्णनम् आलेखेऽस्मिन् प्राप्तुं शक्यते। मौर्यकालिक-स्तम्भानाम् अशोककालिक-स्तम्भानां तथा शुंग-कुषाण-कालेषु प्राप्तानामवशेषाणां तथ्यपरकं व्याख्यानमत्रोपलभ्यते। शुंगकालेषु उपलब्धानां स्तम्भानामत्र विशेषतया वर्णनं कृतमस्ति। उपर्युक्तेन चिनी-यात्रिकेन सारनाथे येषां विस्मयकारिणां स्तम्भानामन्वेषणं दर्शनं च कृतं तेषां चित्राण्यपि आलेखस्यान्ते प्रदत्तानि सन्ति तथा तेषां विवरणं लेखेऽस्मिन् उट्टङ्कितं वर्तते।)

## 1. Introduction

The Chines pilgrim Hiuen-tsiang, who travelld in India from A.D. 630 to 644, has left a *vivid* description of the Buddhist monuments noticed by him at Sarnath. Besides recording other sacred buildings, he also speaks of a seventy feet high glittering coloumn at the spot, where Buddha preached the first sermon. The travelle saw it standing in front of the ruinous stone tope built by Ahsoka which was located to the south-west of the two hundred feet high Buddhist Temple.

He has described the pillar as follows: "the stone is altogether as bright as jade. It is glistening and sparkles like light; and all those who pray fervently before it see from time to time. According to their petitions figures with good or bad signs." The question arises, where is that column ?

In 1904-1905 F.O. Oertel, while excavating the area to the west of the main Shrine at Sarnath, discovered in *situ* the inscribed stump and fragments of the Ashokan pillar together with its famous lion-capital. As the pillar and its components bear a shining polish, the excavator was naturally tempted to identify it with the column noticed by Hiuen- tsiang.

Although the identification of the said pillar as offered by Oertel, was based on a quite superficial evidence, it remained unchallenged till 1909, when for the first time, Sir John Marshall had raised certain cogent objections as below: "But even here we are not absolutely sure of our ground, for the Chinese traveler says that the column was 70 feet or thereabout in height, while the one discovered could not have been more than 50 feet, and on the other hand he says nothing of Ahsoka in connection with it, nor does he mention

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

either the inscription or the magnificent lion- capital, which must have been an exceptionally striking feature. Again if this is the column refered to by Hiuen-tsiang, where is the stone *stupa* 'in front of' which it stood ?

Nearly one century has elapsed since then, but no one has cared to examine the veraeity of the identification proposed by Oertel in the light of objections raised by marshall. In 1914, D.R.Sahni, however, observed : "in the present state of our knowledge it is impossible to answer these objections. It may be hoped that future exacavations will throw light on the problem."

**2. Discovery**

Next year, the area eying immediately west of the Ashokan pillar was excavated by. H.Hargreaves. Consequently, foundations of an Apsidal Hall together with a rich harvest of antiquties including architectural and sculptural fragments datable to the Mauryan and the Sungan age were exposed in the form of a stone filling right in front of the Apsidal Hall. Of them, the most important finds were the fragments of an octagonal Mauryan pillar with a taper, an abacus, an animal capital and a large wheel. Although this broken-pillar and its components represent an entirely new variety in the corpus of the Mauryan pillars, it is surprising indeed that its significance has totally escaped the attention of the excavator as well as other scholars after him. Curiously enough, in his report the excavator has described the fragments of the octagonal column merely as 'railing-posts'. During the years 1971-72 and 1972-73 while I was accessioning the antiquities of the Archaeological Museum, Sarnath I had an opportunity of examining some of the aforesaid finds. Here, it is proposed to study these finds and also to retlect on some allied problems.

**3. Description**

The fragments of the pillar and its components are briefly described below :

**(i) The octagonal Pillar :** As stated above, numerous fragments of a highly polished octagonal monolithic column *(stambha yasṣṭi)* with a taper were recovered from the stone filling in front of the Apsidal Hall. A solitary fragment bearing a mortice to receive bolt of the bell-capital evidently formed the upper most portion of the pillar. Whereas the excavator has preferred to lable these pillar fragments as 'railing-posts', their size and shape clearly prove otherwise. With a 10½ inch diameter, each side measures $4^{3/8}$ inches. Further, they are not provided with lenticular sockets to receive the cross-bars of the railing moreover, where are th polished cross-bars belonging to these 'yailing-posts and the coping-stones. Hence, they cannot be identified as 'raiing-posts'. If all the frgments are pieced together, we shall know the exact height of the column.

**(ii) The Bell Capital :** The polished chunks of an 'Indo-Persipolitan bell-capital (pura-ghata) overflowing with inverted lotus petals *(nilotpala-patra)*, or rope and cable mouldings were also recovered from the filling. Their diameter varies from one foot upwards. (pls. I&II)

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy



Plate I : Sarnath : The bell-capital (Mauryan period)



Plate II : Sarnath : The bell-capital (Mauryan period)

(iii) **The Abacus :** A number of sculptural fragments displaying polished figures birds or their limbs executed in high relief were also found in the filling. (pls. III, IV.&V)



Plate III : Sarnath : The Pigeon head (Mauryan Period)

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy



Plate IV : Sarnath : The Pigeon's body, feathers, legs and ledge of abacees (Mauryan period)



Plate V : Sarnath : The Pigeon's body and feathers (Mauryan period)

They evidently formed the part and parcel of the abacus. The excavator has mentioned these birds as 'pheasants' under the sub-title 'Animal figures' in his report. The birds are depicted either facing left or right. One fragment, however, indicates that the birds were carved in pairs in the fashion as noticed on the abaci of the Mauryan lion-capitals at Rampurwa, Lauriya Nandangarh and Sanchi. Some fragments also bear a ¾ inch deep projecting ledge below the feet of birds, which is reminiscent of other Mauryan sbaci both the front and bottom portions of a fragment (no.35) and the front and top of another fragment (no.44) are polished too. This suggests that these portions of the abacus were intended to be visible to the visitors as noticed in other Mauryan abaci including the famous lion-capital discovered by Oertel at Sarnath. Since the abacus is not intact, we are not in position to ascertain its exact size, shape and other details. The so-called 'pheasants' may be identified as 'pigeons'- the symbol peace.

(iv) **The Composite Animal Capital :** Several fragments of an animal-capital bearing various limbs, viz, head, neck, paw etc. of a lion, an elephant, a bull and a horse found in the filling. they suggest that the abacus of the four Great Animals (*mahā ajñeya paśu*). A few pieces retain the original lustrous polish as well as traces of the red paint added afterwards.

(v) **The Great Wheel :** The fragments of a Great Wheel (mahā *dharmacakra*)

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

resembling the one which once crowned the famous lion-capital discovered by Oertel were also recovered from the filling. While their edges are pointed, excluding bosses the fragments of the wheel are four inches in thickness. About this wheel, which is smooth, but not polished, D.R.Shani had conjectured : "... .. .. .this wheel may have formed part of anoher Ashokan pillar, but as the Chinese pilgrim mentions only one pillar of Ashoka, it probably belonged to somewhat later pillar of the suṅga period". There is, however, a great possibility is that this wheel together with other components belonged to the octagonal pillar described above.

On the basis of aboeve description, we may visualize that the highly polished column under reference from bottom upwards originally consisted of a lofty octagonal shaft provided with a mortice to receive the circular bolt of the bell-capital on its upper end, an invered lọtus, an abacus embellished with a number of pheasant figures, a composite animal-capital showing a lion, an elephant, a bull and a horse, and finally the Great perched on the top. If all the fragments of this pillar and its components recovered from the stone filling are properly pieced together and carefully re-examined we may get a clearer picture of the whole composition. This proves that once there existed at least two mauryan pillars at Sarnath.

4. **Original location**

According to the excavator, the sculptural fragments recovered from the stone filling in front of the Apsidal Hall were brought from some other part of the site. The question arises, where did the pillar under reference together with its components stand originally ? According to the Buddhist tradition, Buddha preached his Sermon facing east. Therefore, we may surmise that the octagonal pillar was originally installed at the eastern entrance of the *Dharmarajika stupa*, which marks the actual spot where Buddha turned the 'Wheel of Law', and the lofty sparkling pillar was noticed by Hiuen-tsiang. The manner in which it has been described by the pilgrim also lends support to our conjecture. First, he mentioned the glistening pillar, then, its position in relation to the *Dharmarājika Stupa*, and lastly, the location of *Dharmarājika Stupa* in relation to the Buddhist Temple. If the pilgrim intended to refer to the famous Ashokan pillar discovered by Oertel, he could have directly mentioned it as the pillar installed by Ashoka behind the Buddhist Temple. The circuitous manner of his description suggests that he must have seen a pillar which had nothing to do with the Ashoka pillar discovered by Oertel.

The pilgrim did not refer to the Ashokan pillar possibly because it had perished before he visited Sarnath. Here, it may be pointed out that the third and the last inscription recording the homage of the masters of the Sammitiya sect' on the Ashokan pillar, palaeographically belongs to the early *Gupta* period. It is likely that either the Ashokan pillar was destroyed either by some human or natural agency before the pilgrim reached Sarnath or he did not attach any importance to it.

5. **Identification**

As noticed above, Hiuen-tsiang speaks of a seventy feet high column which is glistening and sparkles like light. Although the exact height of the octagonal pillar under referenece is not known to us, the numerous pillar fragment recovered from excavation suggest that originally it must have been suffciently high. Our pillar fragments bear lustrous polish too. As described above, it was surmounted by a composite animal capital and a

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

large wheel, but the Chinese traveler does not record this fact. It is plausible that either the two crowning members of this pillar had perished before the pilgrim reached Sarnath or he did not consider them worth mentioning. After all, he was a pious pilgrim, but not an antiquarian. It appears that the brick core of the *Dharmarājika Stupa* 'in front of which this pillar originally stood, either had a stone encasing like the Great *Stupa* at Sanchi or it was covered with a thick coat of stucco plaster, which gave a false impression of *stone* to the pilgrim. Since the pillar under reference enables us to answer all the objections raised by Sir John Marshall, it may conveniently be identified with the lofty 'glistening' column noticed by Huien-tsiang.

It is worth-mentioning that Fa-heien, who visited Sarnath sometime in the beginning of the fifth century, did not notice a single Mauryan column there. On the other hand, Hiuen-tsiang, who followed him, noticed only one pillar. The available archaeological evidences, however, clearly show that once there exised at least two Mauryan pillars; one circular and the other octagonal. Whereas the circular pillar stood right in front of the Apsidal Hall, the octagonal one was fixed in front of the *Dharmarājika stupa*. Significantly, both the pillars find depiction as sacred motifs on the *Sungan* reliefs at Sanchi and elsewhere in India.

**6. Authorship and Date**

Like other known Mauryan pillars, the octagonal shaft and its components under reference are made on the black-spotted buff-coloured Chunar sandstone and excluding *mahā-dharma-cakra* they bear lustrous polish too. But, so far as their design and execution are concerned, they betray following difference with the well-known Mauryan columns : First, it was octagonal in section, whereas the Mauryan pillars are generally round in section. Second, the group of pecking geese- a favorite decorative motif on the Mauryan abaci-were replaced by a group of pheasants. Third, the four addorsed Lions noticed on the Ashoka capital at Sarnath were replaced by four assorsed Great Animals, namely, a lion, an elephant, a bull and a horse which are also portrayed on the abacus of the Ashokan lion capital at Sarnath. Fourth, the fragments of the Great Wheel are smooth, but not polished as was the case with the Great Wheel discovered by Oertel earlier.

Besides the differences noticed above, there are certain similarities too. The modeling of the lotus-capital *(Pls. I&II)* and the pigeons *(Pls. III, IV&V)* is quite delicate and nturalistic. The master sculptor had infused life in the graceful figures of the strolling pigeons. The depiction of birds' eyes, beaks, feathers, feet and claws is so life-like that it appears as if they are ready to fly : Both modeling and the lustrous polish is reminiscent of the high Mauryan court-art. The octagonal pillar as well as all components were most probably specially designed at Ashoka's beleast for installation in front of the *Dharmarājika*, where Buddha's relics were deposited by the emperor.

**7. Destruction and Restoration Of Monuments**

Ashokan According to Hargreaves, the stone filling in front of the Apsidal Hall was spread over 25 sq-feet to a depth of 2 feet 6 inches to the height of and immediately west of the boundary wall running north- south between the Apsidal Hall and the Asokan pillar. He has also reported that the boundary wall built with the spoil from some earlier structure during the Kushan period must have existed when the brick pavement was laid along its

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

eastern face in the Gupta age. He has further observed that the stone filling in question may not necessarily synchronize with the destruction of monuments which yielded them as it was made after some of the earlier buildings in this area, namely, the store-room built against the boundry wall and the long narrow building representing a monastery of the Kushan or the early Gupta period built over the Northern side of the Apsidal Hall had already decayed. This statement of the excavator is, however, not in agreement with his own observation that the stone filling was made sometime during the Kushan period, but most probably not late in the Gupta epoch. V.S.Agarwal, on the other hand, has opined that the Apsidal Hall, which partially supports the monastery and has yielded antiquities ranging in date from the mauryan to the *Gupta* period, was destroyed in fire during the post-Gupta age. Hence, the stone filling could not have been made during the Kushan or the early Gupta period as held by Hargreaves.

It appears that the excavator did not pay much attention to the stratigraphy of the area. This fact is withessed by the extensive concrete floor laid around the main Shrine and other monuments in its vicinity. During the early mediaeval period, this concrete floor originally extended well beyond the boundary wall between the Apsidal Hall and the Ashoka pillar to the west as well as the main Shrine in the east. Thus, it sealed not only the remaine of the boundary wall but also the Apsidal Hall and other monuments. This fact is attested by the section adjoining the boundary wall which the author had noticed in 1973-1974.

From the foregoing, it is obvious that the stone filling in question was made only after the boundry wall and the attached store room of the Kushan age as well as the monastery of the kushan or the early Gupta period built over the northern side of the Apsidal Hall had perished in fire during the post-Gupta age, but before the solid foundation were laid over the northern end of the boundary wall and the concrete floor was laid around the main Shrine during the early mediaeval period.

The excavator has observed that the monuments to which these architectural and sculptural fragments recovered from the stone filling were part of, were willfully destroyed and the fragments of the 'railing-posts' (the Mauryans pillar under reference) had suffered the ravages of fire. Here, it may be pointed out that the monastery V and VII lying close by the side of the Dharmarajika Stupa were also destroyed by fire. The two building are datable to the Gupta and the early mediaeval periods, respectively. While it is difficult to fix the responsipility for the wholesale destruction of the Buddhist monuments at Sarnath, we may reasonably guess that this wanton destruction was most probably carried out by the Turk invaders in A.D. 1017, when Mahmud of Ghazni captured Varanasi and destroyed the entire Buddhist establishment at Deer Park. Subsequently, the debris of the Buddhist monuments including the fragments of the octagonal Mauryan pillar under reference and other architectural and sculptural remains of other ages were used as ballast for leveling the area around the main Shrine. We may also surmise that the stone filling in front of the Apsidal Hall and the concrete floor laid around the Main Shrine most probably formed parts of the restroration works of the Buddist monuments carried out by the Pala brothers viz. *Sthirapāla* and Vasantapāla in A.D. 1026 during the reign of king *mahipāla* of *Gauda*.

### 8. Evolution of Octogonal Pillars in Ancient India

The use of octagonal pillars in architecture was in vogue from an early age in India.

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

**शिल्पकारों का जन्म :** इन शिल्कारों के जन्म की कथा भी ब्रह्मवैवर्त-पुराण में प्राप्त होती है। इसके अनुसार इनके पिता विश्वकर्मा कारु ब्राह्मण एवं माता मदन गोप की पुत्री विद्या थी जो पूर्वजन्म में घृताची संज्ञक अप्सरा थी। एक बार घृताची ने विश्वकर्मा से प्रणय-निवेदन किया। विश्वकर्मा ने रुष्ट होकर उसे शूद्र-योनि में उत्पन्न होने का शाप दिया। बदले में, घृताची ने भी विश्वकर्मा को स्वर्गभ्रष्ट होने का शाप दिया।[5] कालान्तर में विश्वकर्मा ने कारु ब्राह्मण के रूप में एवं घृताची ने मदन-गोप की पुत्री विद्या के रूप में जन्म लिया।[6] इस प्रकार शिल्पकारों का जन्म वर्ण-सङ्कर जाति के रूप में हुआ।

**शिल्पकारों की हेयता:** ब्रह्मवैवर्त-पुराण में शिल्पकारों की हीनता का कारण उनका अपने कार्य में निष्ठा न रखना वर्णित है। स्वर्णकार सोने में चोरी के कारण, सूत्रकार समय से यज्ञ-काष्ठ न देने के कारण तथा इसी प्रकार चित्रकार आदि समय से कार्य न करने तथा कार्य में व्यतिक्रम होने के कारण ब्रह्म-शाप के भागी बने एवं पतित हुये।[7]

**शूद्रादिकों के व्यवसाय:** शूद्रों एवं वर्णसङ्करों का विविध व्यवसायों से प्राचीन काल से सम्बन्ध रहा है। इनका उल्लेख धर्म-सूत्रों, स्मृति-ग्रन्थों तथा पुराणों में दृष्टिगत होता है। कतिपय व्यवसाय एवं उनसे सम्बद्ध जातियों का वर्णन इस प्रकार हैं-

**चिकित्सा :** धर्मसूत्र एवं स्मृति-ग्रन्थों[8] में ब्राह्मण पुरुष एवं वैश्य-स्त्री से उत्पन्न सन्तान अम्बष्ठ जाति थी। इनका प्रधान कर्म चिकित्सा करना था।

ब्रह्मवैवर्त-पुराण के अनुसार अश्विनीकुमार देवता एवं ब्राह्मणी के संयोग से मन्त्रौषधि-परायण पुत्र उत्पन्न हुआ। उस पुत्र एवं शूद्र स्त्री के संयोग से व्यालग्राही (साँप पकड़ने वाले) पुत्र उत्पन्न हुआ।[9]

**काष्ठ-कर्म :** वैदिक युग में लकड़ी से विभिन्न वस्तुओं को बनाने वाले को तक्षन् या त्वष्टा[10] कहा गया है। लोक में इसे बढ़ई कहा जाता है।

धर्मसूत्रों आदि में[11] इस जाति को आयोगव कहा गया है। इस जाति का जन्म शूद्र पुरुष एवं वैश्य स्त्री से हुआ है।

**नौका-चालन :** बौधायन-धर्मसूत्र[12] के अनुसार ब्राह्मण पुरुष एवं शूद्र स्त्री से उत्पन्न सन्तान निषाद कहलाती है एवं इसका प्रधान कार्य नाव चलााना एवं लोगों को नदी पार कराना था। मनु.[13] तथा याज्ञवल्क्य-स्मृति[14] में इन्हें पारशव कहा गया है।

मार्गव या कैवर्त जाति (केवट) की आजीविका का साधन भी नौका -कर्म था। यह जाति निषाद पुरुष तथा आयोगव स्त्री से उत्पन्न थी।[15] ब्रह्मवैवर्त पुराण के अनुसार इस जाति की उत्पत्ति क्षत्रिय पुरुष एवं वैश्य स्त्री से हुई थी।[16]

**वणिक्-पथ :** स्थल-मार्ग से व्यापार कर्म वणिक्-पथ कहलाता है। यह कार्य मागध जाति का था जो वैश्य पुरुष एवं क्षत्रिय स्त्री से उत्पन्न थे।[17]

**रथ-निर्माण :** वैश्य पुरुष एवं शूद्र स्त्री से उत्पन्न रथकार जाति का प्रधान कर्म रथ-निर्माण कहा गया है।[18] याज्ञवल्क्य-स्मृति के अनुसार माहिष्य पुरुष (वैश्य स्त्री एवं क्षत्रिय पुरुष की सन्तान) से करणी स्त्री (वैश्य एवं शूद्रा की सन्तान) से उत्पन्न सन्तान रथकार होता है-

*माहिष्येण करण्यां तु रथकारः प्रजायते। (याज्ञवल्क्य स्मृति, 4.92)*

**बाँस एवं काष्ठ की सामग्री बनाना :** वैदेहक पुरुष एवं अम्बष्ठ स्त्री से उत्पन्न सन्तान वेण कहलाती

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

है-

*वैदेहकेन त्वम्बष्ठ्यामुत्पन्नो वेण उच्यते। (मनु.,10.19)*

इनका कार्य बाँस या काष्ठ से सामान बनाना था।[19] मनु के अनुसार बाद्य बजाना इनका कार्य था-

*धिग्वणानां चर्मकार्यं वेणानां भाण्डवादनम्। (मनु.10/49)*

बाँस के माध्यम से जीविकोपार्जन करने वाली एक अन्य जाति पाण्डुसोपाक थी जो चाण्डाल पुरुष एवं वैदेह स्त्री से उत्पन्न थी –

चाण्डालात्पाण्डुसोपाकस्त्वक्सारख्यहारवान्। (मनु.10/37)

**वस्त्र-निर्माण :** वस्त्रों के निर्माण का उल्लेख वैदिक काल से ही प्राप्त होने लगता है।[20] इस कार्य को व्यवसाय के रूप में करने वालों को तन्तुवाय कहा गया। अनेक तन्तुओं के संयोग से वस्त्र बनाना कला है-

*अनेकतन्तुसंयोगैः पटबन्धः कला स्मृता। (शुक्रनीति, 4.3.88)*

ब्रह्मवैवर्त-पुराण के अुनसार ये शूद्रा से उत्पन्न हैं एवं इन्हें कुविन्दक कहा गया है।[21]

**वस्त्रों की धुलाई :** अत्रि आदि अनेक स्मृतिकारों ने वस्त्रों की सफाई करने वाली रजक जाति का उल्लेख किया है। विष्णुधर्मोत्तर-पुराण में रजक धीवर पुरुष एवं तीवर स्त्री (क्षत्रिय कुल की स्त्री) से उत्पन्न हैं।[22]

**मिट्टी के पात्र बनाना :** इस व्यवसाय को करने वालों को कुलाल, कुम्भकार या कुम्हार कहा गया है। ये चक्र पर मृत्पिण्ड रखकर चक्रावत (दण्ड) से घुमाकर दोनों हाथों के द्वारा पात्रादि को स्वरूप प्रदान करते हैं-

*मृत्पिण्डस्तु यथा चक्रे चक्रावतेन पीडिताः।*
*हस्ताभ्यां क्रियमाणस्तु विश्वत्वमुपगच्छति।* (वायुपुराण, 14.18)

ब्रह्मवैवर्त-पुराण (1/10/20) के अनुसार कुम्भकार का जन्म शूद्र स्त्री से हुआ है।

**धातुकर्म, पात्रादि का निर्माण :** धातुओं से विभिन्न पात्रादिकों का निर्माण कर्मार जाति का कार्य कहा गया है। अयस् (लोहा, धातु) आदि से पदार्थों के निर्माण का उल्लेख वेदों से प्राप्त होता है।[23] इन्हें मनीषी शिल्पकार कहा गया है जो धातु से बर्तन तथा सोमपान के लिये पात्र बनाते थे-

*ये धीवानो रथकाराः कर्मारा ये मनीषिणः।*
*उपस्तीन् पर्णमध्यं त्वं सर्वान् कृण्वभितो जनान्। (अथर्ववेद, 3.5.6)*

काँसे आदि धातुओं से पात्र बनाने वालों को ब्रह्मवैवर्त-पुराण में कर्मकार एवं कांस्यकार कहा गया है जो शूद्र स्त्री से उत्पन्न थे।[24]

**स्वर्ण :** शूद्र स्त्री से उत्पन्न स्वर्णकार[25] हिरण्यपिण्ड से आभूषण आदि का निर्माण करते थे। इस विद्या का उल्लेख वैदिक काल से प्राप्त होता है।[26] पुराणों में भी स्वर्णालङ्कारों का उल्लेख प्राप्त होता है। स्वर्ण की शुद्धि-अशुद्धि का ज्ञान, कृत्रिम स्वर्ण-रत्नों को बनाना, सोने से आभूषण बनाना एवं सोने का पानी चढ़ाना इस शिल्प के अन्तर्गत आता है-

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

*स्वर्णादीनां तु याथात्म्यविज्ञानं च कला स्मृता।*
*कृत्रिमस्वर्णरत्नादिक्रियाज्ञानं कला स्मृता।।*
स्वर्णाद्यलङ्कारकृतिः कला-लेपादिसत्कृतिः। (शुक्रनीति, 4.3.89-90)

**चर्मशिल्प :** इस शिल्प के अन्तर्गत पशुओं के शरीर से चमड़े को अलग करना एवं चमड़ों को मृदु बनाना आता है-

*मार्दवादिक्रियाज्ञानं चर्मणा तु कला स्मृता।*
*पशुचर्माङ्गनिर्हारक्रियाज्ञानं कला स्मृता।। (शुक्रनीति, 4.3.89-90)*

चर्मशिल्प में सिद्ध-हस्त जाति कारावर या चर्मकार थे। इस जाति की उत्पत्ति निषाद पुरुष एवं वैदेह स्त्री (वैश्य पुरुष एवं ब्राह्मण स्त्री की सन्तति) से कही गई है।

*कारावरो निषादात्तु चर्मकारः प्रसूयते। (मनु. 10/36)*

चर्म-उद्योग से धिग्वण जाति का भी सम्बन्ध रहा है-

*धिग्वणानां चर्मकार्यम्। ( मनु.10.49)*

इस जाति का जन्म ब्राह्मण पुरुष एवं आयोगव स्त्री से हुआ था-

*ब्राह्मणादुग्रकन्यायामावृतो नाम जायते।*
*आभीरोऽम्बष्ठकन्यायामायोगव्यां तु धिग्वणः।।* (मनु. 10/15)

**राजकीय सेवा एवं शूद्र :** समाज में अनेक ऐसे कार्य थे जिनके लिये शूद्र-वर्ग की सेवा ली जाती थी। ये सेवायें शासकीय व्यवस्था के अन्तर्गत आती थी, जिनमें कतिपय इस प्रकार हैं-

1. **बान्धवरहित शव को श्मशान पहुँचाना :** इस कार्य के लिये चाण्डाल जाति के सदस्य को नियोजित किया जाता था। मनु के अनुसार जिस शव के संस्कार हेतु मृतक का कोई सम्बन्धी नहीं होता था, उसे श्मशान तक पहुँचाने का कार्य चाण्डाल करते थे-

*अबान्धवं शवं चैव निर्हरेयुरिति स्थितिः। (मनु. 10.55)*

2. **वध्य का वध :** प्राणदण्ड पाये हुये व्यक्ति का राजा की आज्ञा से वध करना चाण्डाल का कर्म था एवं वध्य के वस्त्रादिकों पर चाण्डाल का अधिकार होता था-

*वध्यांश्च हन्युः सततं यथाशास्त्रं नृपाज्ञया।*
*वध्यावासांसि गृहणीयुः शय्याश्चाभरणानि च।। (मनु. 10.56)*

चाण्डाल जाति का जन्म शूद्र-पुरुष एवं ब्राह्मण स्त्री के संयोग से हुआ – ऐसा शास्त्रकारों का मत है।[27]

**प्रातःकाल घण्टावादन :** यह कार्य मैत्रेयक जाति का व्यक्ति करता था। इनका कार्य अरुणोदय काल में घंटा बजा कर राजादिकों को प्रशंसा करते हुये जगाना था। मैत्रेयक जाति वैदेह पुरुष एवं आयोगव स्त्री से उत्पन्न कही गई है। यह जाति मधुर-भाषी थी-

*मैत्रेयकं तु वैदेहो माधूकं सम्प्रसूयते।*
*नृन्प्रशंसत् यजस्रं यो घण्टानादोऽरुणोदये।। (मनु.10.33)*

**कारागार की सुरक्षा :** कारागार की सुरक्षा हेतु आहिण्डिक जाति के व्यक्ति नियुक्त होते थे।[28] इनका

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

जन्म निषाद पुरुष एवं वैदेह स्त्री से हुआ था-

*आहिण्डिका निषादेन वैदेह्यामेव जायते। (मनु. 10.37)*

**अन्तःपुर की सुरक्षा :** राज-भवन में अन्तःपुर की सुरक्षा का भार वैदेहक जाति के व्यक्ति को प्रदान किया जाता था-

*वैदेहकानां स्त्रीकार्यं मागधानां वणिक्पथः। (मनु. 10.47)*

इस जाति का जन्म वैश्य पुरुष एवं ब्राह्मण स्त्री[29] अथवा शूद्र पुरुष एवं क्षत्रिय स्त्री[30] से हुआ था।

**प्रसाधनकर्म :** सैरिन्ध्र जाति के लोग प्रसाधन-कर्म में निपुण थे। इस कार्य के अन्तर्गत स्त्री-पुरुष को वस्त्र तथा आभूषण धारण कराना एवं श्रृंगार करके उनके रूप को सुन्दर बनाना था-

*वस्त्रालङ्कारसन्धानं स्त्रीपुंसोश्च कला स्मृता।*
*अनेकरूपाविर्भावकृतिज्ञानं कला स्मृता।। (शुक्रनीति, 4.3.68)*

इस जाति का उद्भव दस्यु पुरुष एवं आयोगव स्त्री से हुआ था-

*प्रसाधनोपचारज्ञमदासं दासजीवनम्*
*सैरिन्ध्रं दागुरावृत्तिं सूते दस्युरायोगवे।। (मनु.10.32)*

महाभारत में अज्ञात-वास के समय अपने आप को प्रच्छन्न रखने के लिये विराट् के राजभवन में द्रौपदी राजस्त्रियों की सैरन्ध्री बनकर निवास करती थी।

**रथ-संचालन :** राजादिकों के रथ-संचालन हेतु सूत होते थे। सूत जाति के व्यक्ति क्षत्रिय पुरुष एवं ब्राह्मण स्त्री की सन्तान थे-

*ब्राह्मण्यां क्षत्रियात् सूतो वैश्याद्वैदेहकस्तथा। (मनु. 10.11)*

इनका प्रधान कर्म 'अश्वसारथ्य' अर्थात् रथ के अश्व का संचालन करना था-

*सूतानामश्वसारथ्यामम्बष्ठानां चिकित्सनम्। (मनु.10/47)*

उपर्युक्त शिल्पकारों एवं व्यवसायियों के अतिरिक्त अन्य व्यवसायों एवं शिल्पों के क्षेत्र में भी शूद्रों एवं वर्णसङ्करों का योगदान रहा है यथा चित्रकार पुरुष एवं कुलटा शूद्रा से अट्टालिकाकार[31], अट्टालिकाकार पुरुष एवं कुम्भकार स्त्री से कोटक गृहकारक[32], कुम्भकार पुरुष एवं कोटक स्त्री से तैलकार[33], चाण्डाल पुरुष एवं चर्मकार स्त्री से मांसच्छेदन करने वाला[34] आदि। इसके अतिरिक्त इनका सम्बन्ध सङ्गीत एवं नाट्य (नृत्य, गीत, वाद्य) से भी था। नट -जाति इस कार्य में प्रवीण थी।

**निष्कर्ष :** उपर्युक्त तथ्यों के अवलोकन से यह ज्ञात होता है कि-

1. शूद्र एवं वर्णसङ्कर समाज के अभिन्न अङ्ग थे। क्रियाशीलता, गतिशीलता एवं शारीरिक श्रम के द्वारा इन्होंने समाज को सक्रियता प्रदान की।

2. विभिन्न कलाओं एवं विद्याओं के सैद्धान्तिक उपदेष्टा भले ही उच्च वर्ण के आचार्य रहे हों किन्तु उनके प्रयोग-पक्ष के ज्ञाता शूद्र होते थे। विविध-शिल्पों एवं कलाओं में तकनीकी सहायक अर्थात् सिद्धान्तों को व्यावहारिक रूप देना शूद्रों तथा वर्णसङ्करों का कार्य था।

3. हस्तकला तथा शिल्प-परक व्यवसाय शूद्र जाति एवं वर्णसङ्कर जाति पर आधारित थे यथा काष्ठ-शिल्प, चर्म-शिल्प, वस्त्र-व्यवसाय तथा धातुकर्म आदि।

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

4. कई महत्त्वपूर्ण एंव विश्वसनीय राज-सेवाओं में इनका योगदान था यथा प्राण-दण्ड- प्राप्त अपराधी व्यक्ति के वध के लिये वधिक की सेवा, अन्तःपुर की सुरक्षा हेतु नियुक्ति आदि।

इस प्रकार यह कहा जा सकता है कि प्राचीन भारतीय सामाजिक व्यवस्था एवं आर्थिक व्यवस्था के उन्नयन में चतुर्थ वर्ण एवं अन्त्यजों का महत्त्वपूर्ण योगदान रहा है।

## सन्दर्भ


1 राजबली पाण्डेय, हिन्दू-धर्मकोश, पृ.632, 633

2. विप्राणां ज्ञानतो ज्येष्ठं क्षत्रियाणां तु वीर्यतः।
वैश्यानां धान्यधनतः शूद्राणामेव जन्मतः।।

3. कृत्यकल्पतरु, गृहस्थ., पृ. 427

4. अष्टाध्यायी, 2.4.10 पर पतंजलि का भाष्य- यैर्भुक्ते पात्रं संस्कारेण शुद्धपति तेऽनिरवसिताः।
चैमुक्ते पात्रं संस्कारेणापि चैमुक्ते शुद्धयति न ते निरवसितो।

5. घृताचीवचनं श्रुत्वा विश्वकर्मा रुरोष ताम्।
शशाप शूद्रयोनिं च व्रजेति जगतीतले।।
घृताची तद्वचः श्रुत्वा तं शशाप सुदारुणम्।
लभ जन्म भवे त्वं च स्वर्गभ्रष्टो भवेति च।। ब्रह्मवैवर्त-पुराण, 1.10.58,

6. वहीं, 1.10.60-61

7. ब्रह्मवैवर्त-पुराण, 1.10.92-96

8. बौधायन-धर्मसूत्र, 1/93; याज्ञवल्क्य-स्मृति, 1/91, मनु.10/8

9. ब्रह्मवैवर्त-पुराण, 1.10.124

10. ऋग्वेद, 1.161, 9; 3.60.2; 9.112.1 आदि

11. गौतम-धर्मसूत्र, 4.15, मनु. 10.47, याज्ञवल्क्य. 4.93

12. बौधायन-धर्मसूत्र, 1.93

13. मनु. 10.8

14. याज्ञवल्क्य-स्मृति, 1.91, 'अम्बष्ठः शूद्यां निषादो जातः पारशवोऽपि वा।'

15. मनु. 10.34

16. ब्रह्मवैवर्त-पुराण, 1.10.111

17. बौधायन-धर्मसूत्र, 1.9.4; गौतम. 1.4.15, 16; मनु.10.11; याज्ञवल्क्य. 10/47

18. बौधायन-धर्मसूत्र, 1.9.6

19. जातक, 4, पृ. 251

20. ऋग्वेद, 10.26.6

21. ब्रह्मवैवर्त-पुराण, 1.10.20

22. विष्णुधर्मोत्तर., 1.10.112

23. ऋग्वेद, 9.9.2

24. ब्रह्मवैवर्त-पुराण, 1.10.20

25. वही, 1.10.20

26. ऋग्वेद, 1.122.14


CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

27. ब्रह्मवैवर्त-पुराण, 1.10.20, गौतम-धर्मसूत्र, 4.15-16, मनु.10.12
28. जयशंकर मिश्र-प्राचीन भारत का सामाजिक इतिहास, पृ.181
29. बौधायन-धर्मसूत्र, 1.9.8
30. गौतम, 1.4.15-16
31. ब्रह्मवैवर्त-पुराण, 1.10.96
32. वही, 1/10/97
33. वही, 1/10/98
34. वही, 1/10/103

**सन्दर्भ-ग्रन्थ-सूची**


| | |
|---|---|
| राजवली पाण्डेय | हिन्दूधर्मकोश, उत्तरप्रदेश संस्कृति संस्थान, लखनऊ, 198, कृत्यकल्पतरु, गायकवाड ओरियन्ट सिरीज, बड़ौदा, 1953 |
| चारुदेव शास्त्री (अनु.) | अष्टाध्यायी, मोतीलाल बनारसीदास, वाराणसी, संवत् 2025, ब्रह्मवैवर्तपुराण, आनन्दाश्रम संस्कृत सिरीज, पूना |
| चिन्नस्वामी (सम्पा.) | बौधायनधर्मसूत्र, चौखम्भा संस्कृत सिरीज, 1934 |
| डॉ. गंगासागर राय (सम्पा.) | याज्ञवल्क्यस्मृति, चौखम्भा संस्कृत प्रतिष्ठान, दिल्ली |
| ज.ह. दवे (सम्पा.) | मनुस्मृति, भारतीय विद्या भवन, मुंबई, 1972 |
| मैक्समूलर (सम्पा.) | ऋग्वेद, वैदिक संशोधन मंडल, पूना, 1933 |
| डॉ. उमेशचन्द्र पाण्डेय (सम्पा.) | गौतम-धर्मसूत्र, चौखम्भा संस्कृत सिरीज, वाराणसी, 1986 विष्णुधर्मोत्तर पुराण |
| जयशंकर मिश्र | प्राचीन भारत का सामाजिक इतिहास, पटना, 1974 |
| भदन्त आनन्द कौसल्यायन | जातक, हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग, 1946 |


• **Rashtriya Sanskrit Sansthan, Ganganath Jha campus, Azad Park, Allahabad**



CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

# काश्मीर-शैवदर्शनस्य महत्त्वम्

सुरेश पाण्डेयः

(The small paper introduces Kāshmir Śaivism and highlights its importances. To prove the views with evidences, the author has given examples from मृगेन्द्रतन्त्र, ईश्वरप्रत्यभिज्ञा and तन्त्रालोक etc. The origine of Kāśmir śaivism has been accepted from the Vedas.)

आस्तिक-नास्तिक-दर्शनभेद-भिन्नेषु सर्वेषु दर्शनेषु शैवदर्शनं महत्त्वपूर्णं पदं धत्त इति निर्विवादोऽयं विषयः। अस्मिन् शैवदर्शने शैवदार्शनिकाः शिवतत्त्वरूपं भजमानाः दृश्यन्ते। अत एव परमेश्वरः कर्मादिनिरपेक्षः। तत्र किं कारणम् इति पक्षम् विखण्डयन्तः शैवागमदार्शनिकाः केचन माहेश्वराः शैवागमसिद्धान्त-तत्त्वं यथावत् प्रतिपाद्यमानाः सत्कर्मादिसापेक्षः परमेश्वर एव कारणमिति पक्षं स्वीकुर्वाणाः वैषम्यादिदोषरहितत्वात् परमेश्वरमेव सर्वकर्तृत्वेन सर्वभर्तृत्वेन सर्वतत्त्वेन स्वीकुर्वन्ति। एतस्मिन् शैवागमतन्त्रे पतिः ईश्वरः, पशुः, जीवः, पाशः – बन्धनम् इति भेदेन त्रयः पदार्थाः आचार्याः स्वीचक्रुः-

*त्रिपदार्थ-चतुष्पादं महातन्त्रं जगद्गुरुः।*
*सूत्रेणैकेन संक्षिप्य प्राह विस्तरतः पुनः॥*[1] इति।

शैवागमतन्त्रस्य जगद्गुरुः एकेनैव सूत्रेण त्रिभिः पदार्थैः चतुर्भिः पादैः विनिर्मितस्य महातन्त्रस्य शैवागमस्य संक्षेपेण वर्णनं कृतवान्। पुनः तस्य निरूपणं विहितमस्ति। त्रयः पदार्थाः पति-पशु-पाशभेदेन निर्दिश्यन्ते। विद्या-क्रिया-योग-चर्या-नाम्ना चत्वारः पादाः अस्मिन् महातन्त्रे सन्ति। तत्र पशूनाम् परतन्त्रत्वात् पाशानाञ्च चेतनारहितत्वात् तद्विलक्षणस्य पत्युः प्रथमं चेतनत्वसाधर्म्यात् पशूनां द्वितीयं निरूपणम् पाशानामन्ते विनिवेशः इति क्रमः प्रतिपादितोऽस्ति।

गुरोः सकाशात् नियमपूर्वकं मन्त्रग्रहणमेव दीक्षा भवति। दीक्षा एव च परमपुरुषार्थस्य मोक्षप्राप्तेः हेतुः भवति। किन्तु दीक्षायाः सम्पादनं ज्ञानमन्तरा न भवति। ज्ञानेन पशुपाशस्वरूपस्य निर्णयो जायते तथा ज्ञानं मन्त्रं मन्त्रेश्वरादिमाहात्म्यं निश्चाययति, तेषां पति-पशु-पाशानां ज्ञानं पृथग्रूपेणैव ज्ञातुं शक्यते। अत एव प्रथमं दीक्षासाधके ज्ञाने विद्या अपेक्षिता वर्तते, अनेकविध-साङ्गदीक्षायाः विविधा प्रदर्शकस्य विद्या पादस्य वर्णनं तदनन्तरं भवति। योगहीनेन अभिमतवस्तुसिद्धिर्न भवति इति हेतोः साङ्गयोगज्ञापकस्य योगपादस्य तदुत्तरं लभ्यते। यत्र विहितकार्याणामाचरणं निषिद्धकर्मणां वर्जनं च भवति। अतः योगप्रतिपादकस्य चर्यापादस्य सर्वतोऽन्ते निरूपणम् भवति। पशु-पति-पाशेति त्रिविधेषु पदार्थेषु पूर्वोक्तेषु शैवागमदर्शने पतिपदार्थः शिवरूपः अभिमतः इति। काश्मीर-शैवागम-दर्शने ईश्वररूपस्य शिवस्य अनित्यत्वं नोपपद्यते। अत्र अनुमानमपि प्रमाणम्। अत एव देहादिकं कार्यम् अनाहार्यम् सन्निवेशविशिष्टत्वात् विनश्वरतत्त्वाद् घटादिवत्। तेन च कार्यत्वेन बुद्धिमत्तापूर्वकं ज्ञानमनुमातुं सुकरमेव। तथा चोक्तम् -

*अज्ञो जन्तुरनीशोऽयमात्मनः सुखदुखयोः।*
*ईश्वरप्रेरितो गच्छेत्स्वर्गं वा श्वभ्रमेव वा॥*[2]

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

इति न्यायेन प्राणिकृत-कर्मापेक्षया परमेश्वरस्य कर्तृत्वोपपत्तेः। उक्त-कथनानुसारं ईश्वरकर्तृत्वेन कर्मापेक्षासत्त्वात् तदीयस्वातन्त्र्ये कश्चन बाधको भवेत् इति न स्वीकर्त्तव्यम्। यतोहि नाद्यावधि एतत् कदापि अवगतम् यत् साधनापेक्षासत्त्वेन कर्तुः स्वातन्त्र्ये बाधकमापतेत्। राजा यद्यपि कोषाध्यक्षमपि अपेक्ष्यते स्वेच्छाया च दानं ददाति। कोषाध्यक्षः कोषात् निस्सार्य धनं ददाति इत्यस्य अयमर्थो न भवति यद् राजापेक्षया कोषाध्यक्षो महान् भवति। राज्ञः स्वतन्त्रता नास्ति, राज्ञः आदेशेनैव कोषाद् धनं निस्सारयति। यथोक्तं सिद्धगुरुभिः -

*स्वतन्त्रस्याप्रयोज्यत्वं करणादि-प्रयोक्तृता।*
*कर्तुः स्वातन्त्र्यमेतद्धि न कर्माद्यनपेक्षता।।* इति।।

अन्यत्रापि -

*विवादाध्यासितं सर्वबुद्धिमत्कर्तृपूर्वकम्।*
*कार्यत्वादावयोः सिद्धं कार्यकुम्भादिकं यथा।।* इति।।

सर्वकर्त्तृत्वादेवास्य सर्वज्ञत्वं सिद्धम्, अज्ञस्य करणासंभवात्।

उक्तं च श्रीमन्मृगेन्द्रतन्त्रे -

*सर्वज्ञः सर्वकर्त्तृत्वात्साधनाङ्गफलैः सह।*
*यो यज्जानाति कुरुते च तदेवेति सुस्थितम्।।* इति।।

ईश्वरः स्वतन्त्रः कर्त्ता वर्तते, किन्तु एतदपि स्वीकर्त्तव्यं भवति। सोऽशरीरी नास्ति। तत्र घटादिनामुदाहरणं प्रदीयते। तदपि समीचीनं नास्ति, यतोहि घटादिकार्यस्य शरीरधारिणां कुलालादीनां क्रियमाणत्वं दृश्यते, तथैव ईश्वरस्य शरीरधारणे अस्मदादिवत् क्लेशयुक्तः सुख-दुःखादिनां भोक्ता च भवेत्। काश्मीरशैवदार्शनिकैः तन्नाङ्गीक्रियते इदं समाधानं, यतो हि आत्मा न कदापि शरीरधारणं करोति, किन्तु यस्मिन् शरीरे च आत्मा निवसति तस्मिन्नेव शरीरे स्पन्दनं सञ्चालनादिकार्यं च करोति। अतः शरीरधारी एव कर्त्ता भवेत् इति न कथमपि साधयितुं शक्यते। शरीरं विना न कोऽपि कर्त्ता भवेत् परन्तु ईश्वरः शरीरहीनोऽपि कर्त्ता भवति यदि ईश्वरः शरीरी वर्तते। तत्पूर्वोक्त-दोषप्रसङ्गः न स्यात्। परमेश्वरे मलकर्मादिपाशजालासम्भवेन तदीयं शरीरं अस्मदादिदवत् प्राकृतं न भवति। तदीयं शरीरं शक्तिसम्पन्नं विनिर्मितम्।

शक्तिरूपैरीशानादिभिः पञ्चभिः मन्त्रैः मस्तकादिकल्पनायाम् ईशानमस्तकः तत्पुरुष अघोरहृदयः वामदेवगुह्यः सद्योजातपातः ईश्वरः इति प्रसिद्धया यथाक्रमानुग्रहतिरोभावादानलक्षस्थिति लक्षणोद्भवलक्षणकृत्यपञ्चककारणं स्वेच्छानिर्मितं तच्छरीरं न चास्मच्छरीरसदृशम्। तदुक्तं -

*मलाद्यसंभवाच्छाक्तं वै पुनर्नैतादृशं प्रभो।।'* इति।।

काश्मीर-शैवदर्शनस्य मूलं वेदेषु दृश्यते तत्र ऋग्यजुर्वेदयोः बहूनि बीजानि परिलक्ष्यन्ते। ऋग्वेदे शिवः यजुर्वेदे रूद्ररूपेण प्रख्याप्यते। श्वेताश्वरोपनिषदि, महाभारते शैवी-साधनानामुल्लेखो वर्तते। तस्मादयम् आगमः वैदिक इति ब्रुवन्ति। पशुपति-शैव-दर्शनं भारते प्राचीनतमसमिति-ग्रन्थेषु उल्लिख्यते। अस्य प्रधानविषयोऽद्वैतवाद एवास्ति।

महर्षि दुर्वासा अस्य दर्शनस्य पुनरुद्धारक इति प्रतीमः। त्र्यम्बकसंग्रमादित्य-प्रभृतयोऽस्य अद्वैतवादस्य प्रचारकाः पोषकाश्चाभूवन्। सोमदेवः उत्पलदेवो अभिनवगुप्तश्चास्य दर्शनस्य प्रखरा आचार्याः स्वग्रन्थराशिभिर्दर्शनमिदं प्रस्तुवन्ति। तन्त्रालोकेऽस्य समस्ता शैवी-साधनाः सन्दृश्यन्ते। अस्य दर्शनस्याधारः मृगेन्द्रतन्त्रम् वर्तते। शिवदृष्टौ वैयाकरणानां शब्दविवर्तवादोऽप्यत्र निरस्त इति।

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

बहुत्रास्य दर्शनस्य भारतीयैः दर्शनैः सह वैमत्यं प्रकटितं भवति। आचार्यैरयं सुधटः कश्चन मार्ग इति कण्ठरवेणोक्तः। सुधटः नवीनः मार्गोऽयं बहुनां रहस्यानामुद्घाटनं करोति। परिपूर्णमिदं दर्शनं सर्वत्र समादरं लभते, यतोहि अस्य सिद्धान्ताः प्राचीनाः वैदिकाः सनातनाश्च सन्ति। अभिनवगुप्तो लिखति - शैवदर्शनस्य साङ्गोपाङ्गज्ञानं शास्त्रतः, गुरुतः स्वतश्च शक्यं ज्ञातुम्। अनुभूति-परकमिदं दर्शनं साधकेषु विद्वत्सु च विशेषादरं प्राप्नोति। महेश्वरस्य तीव्रतरानुग्रहेणैव लभ्यमिति च चान्तरेण यत्नेनेति विज्ञानभेदोऽस्य शरणम् न चाज्ञानमस्माकं शरणमिति तस्माद्विशेषयत्नेन यतितव्यम्।

अनुपायः शक्तोपायः शाम्भवोपायः आणवोपायः तत्सम्बन्धिनस्तदुपकारिणश्च दीक्षाप्रपञ्चात्मकाः क्रियाकलापाः तन्त्रालोकस्य विषयाः। योगचतुष्केऽपि तस्य तस्य प्रधानभूतस्यैव योगप्रकारस्यात्र निरूपणम्। न प्रत्येक-प्रकारविस्तरस्य न चाप्यैहिकभोग-सिद्धि-साधन-भूतस्य धारणाप्रपञ्चस्य, अपितु मोक्षोपलब्धावेवोपकारकस्य तस्य तस्य मुख्यभूतस्य योगप्रकारस्येति।

ततस्त्रयाणामपि शाम्भवादीनां ये केऽप्यन्ये प्रकारास्तेऽन्येषु ग्रन्थेषु द्रष्टव्याः। तेषु शास्त्रेषु मुख्यानि विज्ञानभैरवः, परात्रिंशिका शिवदृष्टिमालिनी, विजयोत्तरतन्त्रम्, स्वच्छन्दतन्त्रम्, नेत्रतन्त्रम्, मालिनीविजयवार्तिकम् इत्यादिनि, यच्च किमपि मुक्तिप्रदमत्रोपदिष्टं तदपि क्रममोक्षनीत्या परमेश्वरता लाभोपायभूतमेव। ततो नात्र मारणमोहनाद्युपायभूतानां साधनानां क्वापि निरूपणं विद्यते। तथैव हि प्रतिज्ञातं ग्रन्थकृता -

*इति ज्ञानचतुष्कं यत् सिद्धिमुक्तिमहोदयम्।।*
*तन्मया तन्त्र्यते तन्त्रालोकनाम्न्यत्र शासने।।*

**सन्दर्भाः**

1 मृगेन्द्रतन्त्रम्, पटलम् 2, श्लोकः 2
2 स्वछन्दतन्त्रम्, श्लोकः 24
3 सिद्धगुरुभिः, लेखकः वल्लिनाथः, श्लोकः 17
4 मृगेन्द्रतन्त्रम्, पटलम् 5, श्लोकः 141
5 ईश्वरप्रत्यभिज्ञा, श्लोकः 39
6 तन्त्रालोकः, श्लोकः 33
7. तन्त्रालोकः, श्लोकः 16

**सन्दर्भ-ग्रन्थ**

1. मृगेन्द्रतन्त्रम्, काश्मीर सीरिज, जम्मू एण्ड काश्मीर- प्र.सं. 1936
2. स्वच्छन्दतन्त्रम्, परिमल पब्लिकेशन, दिल्ली, 2004
3. सिद्धगुरुभिः, श्रीरणवीर-परिसरः, जम्मू, 1990
4. मृगेन्द्रतन्त्रम्, काश्मीर-सीरिज, प्र.सं. 1936
5. ईश्वरप्रत्यभिज्ञा, बुटाला एण्ड कम्पनी, 1984
6. तन्त्रालोकः, मोतीलाल वनारसीदास, नई दिल्ली, 1918

• **Rashtriya Sanskrit Sansthan, Ganganath Jha campus, Azad Park, Allahabad**



CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

# देवनागरी एवं अन्य भारतीय लिपियों के सॉफ्टवेयर्स् का विकास-एक पर्यवेक्षण

बलदेवानन्द सागर

(India is a multilingual country and almost every langueage has its own script. However, *Devanāgari* script is used for many Indian languages. Hence it is intersting to see through this paper that many organisations have developed several softwarers for Indian script in general and *Devanāgari* in particular. In the initial paragraphs the author has pointed out the indian thought about language/ speech and script. Consequently he has shown the developing of softwers specifically prepared for Indian scripts.)

**प्रस्तावना**

आज, देवनागरी भारत में सर्वाधिक प्रचलित लिपि है। जिसमें संस्कृत, पाली, प्राकृत, अपभ्रंश, हिन्दी, मराठी, नेपाली, नेवारी, गुर्जरी, भीली, भोजपुरी, कोंकणी, मगधी, मैथिली, मारवाड़ी, पहाड़ी (गढ़वाली और कुमायूंनी) सन्थाली आदि भाषाएं और बोलियां लिखी जाती हैं। साथ ही, कभी-कभार, सिन्धी, पंजाबी और कश्मीरी भाषाओं की अभिव्यक्ति के लिए देवनागरी का प्रयोग किया जाता है। पहले गुजराती भाषा के लिए भी देवनागरी का प्रयोग किया जाता रहा है।

**देवनागरी का इतिहास**

**'देवनागरी'** शब्द का सबसे पहला उल्लेख 453 ई. में जैन-ग्रन्थों में मिलता है। **'नागरी'** नाम के सम्बन्ध में विद्वानों में मतैक्य नहीं है। नगरों में प्रयोग के कारण कुछ लोग इसको नागरी बताते हैं तो कुछ लोग इसका सम्बन्ध गुजरात के नागर ब्राह्मणों से जोड़ते हैं।

25 मई, 2003 के 'The New York Times' में प्रकाशित लेख में लेखक Ian Auster लिखते हैं – Devanagari is a compound word whose literal translation is "city of immortals" जो कि मेरे मतानुसार उचित नहीं है। जैसा कि अधिकांश विद्वानों का मत है कि देवनागरी लिपि आरंभिक रूप में ब्राह्मी लिपि के नाम से जानी जाती थी। बंगला, ओडिआ, कैथी, महाजनी आदि लिपियों का विकास भी ब्राह्मी से स्वीकृत किया जाता है।

''देवनागरी एवं अन्य भारतीय लिपियों के साफ्टवेयर्स् के विकास'' इस शोध-निबन्ध के विषय में आगे कुछ कहने से पहले मैं भाषा एवं लिपि के अन्तःसम्बन्ध को chart के माध्यम से दिखाना चाहूंगा (चूँकि यह आलेख पॉवर-पॉइन्ट में तैयार किया गया था)। पहले देखते हैं – वाक् (वाणी) और अर्थ (शब्दार्थ) को –

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

*वागर्थाविव सम्पृक्तौ वागर्थ-प्रतिपत्तये।*
*जगतः पितरौ वन्दे पार्वती-परमेश्वरौ।।*[1]

अर्थात् महाकवि कालिदास रघुवंशमहाकाव्य के आरम्भ में कहते हैं कि मैं अपनी वाणी और शब्दार्थ को पाने के लिए, जैसे वाणी और अर्थ आपस में अभिन्न हैं उसी प्रकार अभिन्न, जगत् के माता-पिता शिव और पार्वती को वन्दन करता हूँ।

अगर हम 'वाक्' या 'वाच्' को व्याकरण की दृष्टि से देखें तो इस शब्द की व्युत्पत्ति होगी- उच्यतेऽसौ अनया वा इति। 'वच्' धातु से क्विप्-प्रत्यय करने पर उपधा को दीर्घ करने से 'वाक्' और विकल्प में 'वाच्' शब्द सिद्ध होगा। वाक् का अर्थ 'अमरकोश' के अनुसार होगा- वाक्य एवं सरस्वती।

इसी प्रकार अब हम 'भाषा' शब्द को समझते हैं *-भाष्यते शास्त्र-व्यवहारादिना प्रयुज्यते इति भाषा।* भाष्-धातोः ''गुरोश्च हलः'' (पा.-3/3/102) इस पाणिनीय-व्याकरण के सूत्र से अ-प्रत्यय, स्त्रीत्व-विवक्षा में टाप् करके 'भाषा'- शब्द सिद्ध हुआ। 'हलायुध' में इसका अर्थ किया गया है-रागिणी विशेष।

'अमरकोश' ने भाषा के लिए - वाग्देवता (1) ब्राह्मी(2) भारती (3) गीः (4) वाक् (5) वाणी (6) सरस्वती (7) व्याहारः (8) उक्तिः(9) लपितम् (10) भाषितम् (11) वचनम् (12) वाक्यम् (13) वचः (14) आदि पर्याय दिये हैं। बताया गया है कि पूर्वसप्तकं वागधिकृतायां देवतायाश्च अर्थात् उपर्युक्त चौदह में से पहले सात नाम वाणी के देवता सरस्वती के लिए भी प्रयुक्त होते हैं।

प्राकृत-लङ्केश्वर-व्याकरण में अट्ठारह शास्त्रीय-भाषाओं का उल्लेख मिलता है। वे हैं- संस्कृतम् (1) प्राकृता (2) उदीची (3) महाराष्ट्री (4) मागधी (5) मिश्र-अर्धमागधी (6) शकाभीरी (7) अवन्ती (8) द्राविड़ी (9) ओडीआ (10) पाश्चात्या (11) प्राच्या (12) वाल्हीका (13) रन्तिका (14) दाक्षिणात्या (15) पैशाची (16) आवन्ती (17) शौरसेनी (18).

इन भाषाओं के लक्षण और उदाहरण प्राकृत-लङ्केश्वर-व्याकरण में द्रष्टव्य है। इस सन्दर्भ में, मैं ''व्यवहार-तन्त्र'' का एक सुभाषित यहां पर टंकित करना चाहूंगा जिसमें गुरु का लक्षण बताया गया है-

*संस्कृतैः प्राकृतैः वाक्यैः यः शिष्यमनुरूपतः।*
*देश-भाषाप्युपायैश्च बोधयेत् स गुरुः स्मृतः।।*[2]

वाणी का व्यक्तरूप है- भाषा, जो ध्वन्यात्मक और अक्षरात्मक रूप से दो प्रकार की है। जो वाणी, अक्षरों के माध्यम से अर्थात् स्वर-व्यञ्जनादि वर्ण-समाम्नाय द्वारा लिपि के माध्यम से साकार होती है, वह अक्षरात्मक अथवा लिप्यात्मक भाषा है। इस भाषा (वाणी) को हम वैखरी भी कह सकते हैं।

''अलङ्कार-कौस्तुभः'' और 'पदार्थादर्शः' इन दोनों ग्रन्थों में परा, पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी -इन चार प्रकार की वाक्-शक्ति का उल्लेख करते हुए लिखा है -

*मूलाधारात् प्रथममुदितो यस्तु तारः पराख्यः।*
*पश्चात् पश्यन्त्यथ हृदयगो वृद्धिङ् मध्यमाख्यः।।*

*वक्त्रे वैखर्य्यथ रुरुदिषोरस्य जन्तोः सुषुम्णा-*
*बद्धस्तस्माद् भवति पवनप्रेरितो वर्णसङ्घः।।* [3]

इसी तथ्य को 'मल्लिनाथ-धृत-वाक्यम्' में इस प्रकार कहा गया है -

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

*वैखरी-शक्ति-निष्पत्तिः मध्यमा श्रुतिगोचरा।*
*द्योतितायां तु पश्यन्ती सूक्ष्मा वागनपायिनी॥*[1]

पाणिनीय-व्याकरण में भाषा और लिपि के अन्तःसम्बन्ध को जोड़नेवाला सूत्र है- 'वर्णसङ्घः' अर्थात् वर्ण-समाम्नाय (अक्षरों का समूह)। तो, आइए, देखते हैं- वर्णों की विविधता और विधान के बारे में।

*वर्णः - अर्थात् वर्ण्यते भिद्यते इति वर्णः।* वर्ण् धातु से घञ्-प्रत्यय जोड़ने से भेद-अर्थ में, *वर्ण्यते दीप्यतेऽनेन इति वर्णः* घञ् से रूप-अर्थ में, वर्ण्यते इति वर्णः अच्-प्रत्यय से अक्षर-अर्थ में और *वर्ण्यते रज्यते इति वर्णः* घञ्-प्रत्यय से विलेपन-अर्थ में- यानि उपर्युक्त चार अर्थों में वर्ण शब्द का प्रयोग किया जाता है - ऐसा 'मेदिनी-कोश' में उल्लेख मिलता है -

*वर्णश्च द्विविधः- ध्वन्यात्मकः अक्षरात्मकश्च।*

'प्रपञ्चसारः' में इन वर्णों के उत्पत्ति के प्रकार दर्शाये गये हैं। 'शारदातिलक' ग्रन्थ में लिखा है *''द्विचत्वारिंशद्वर्णात्मा पञ्चाशद्वर्ण-रूपिणी'' इति अक्षराणां कुण्डली-स्वरूप-तन्त्रमन्त्र वर्णितम्।* देवनागरी-लिपि में 42 वर्णों की स्थिति है और इसका स्वरूप पचास वर्णों का है, यानि आठ और वर्ण आवश्यकतानुसार जोड़े जाते हैं।

'वर्णोद्धार-तन्त्रम्' में प्रत्येक स्वर-व्यञ्जन को कैसे लिखना चाहिए, इस विषय में विस्तार से उल्लेख मिलता है। उदाहरण के लिए 'अ' अक्षर को लेते हैं। 'अ' के लिये कहा गया है -

*दक्षतः कुण्डली भूत्वा कुञ्चिता वामतो गता।*
*ततोऽर्द्ध-सङ्गता रेखा दक्षोर्द्धा तासु शङ्करः॥*
*विधिर्नारायणश्चैव सन्तिष्ठेत् क्रमतः सदा।*
*अर्द्धमात्रशक्तिरूपा ध्यानमस्य च कथ्यते॥*[2]

इस प्रकार से प्रत्येक वर्ण के लेखन-प्रकार के बाद 'कामधेनुतन्त्र' के आधार पर उस वर्ण के तत्त्व और बीजवर्णाभिधान के अनुसार उस के पर्याय का वर्णन मिलता है।

**लिपि :** वाणी, भाषा और वर्ण को समझने के बाद 'लिपि' शब्द का विश्लेषण समझते हैं। 'लिपि' शब्द, लिप्+कित् 'इगुपधात् कित्' सूत्र से कित् और ''उणादिभ्यः-'' से इन्-प्रत्यय करने पर सिद्ध होता है। इसका अर्थ 'शब्दकल्पद्रुम' में इस प्रकार किया गया है- *लिखितवर्णम् अक्षरसंस्थानम्, अक्षरविन्यासः।* 'लिपिका'- ऐसा शब्दरत्नावली में लिखा मिलता है।

*'वाराहीतन्त्र' में पांच प्रकार की लिपियों का संदर्भ मिलता है-*

*मुद्रालिपिः शिल्पलिपिः लिपिः लेखनि-सम्भवा।*
*गुण्डिका-घुण-सम्भूता लिपयः पञ्चधा स्मृताः॥*

इस प्रकार से कहा जा सकता है कि नाद-ब्रह्म-मयी वाणी के साक्षात्कार के लिए या साक्षाद्दर्शन के लिए लिपि एक संवाहिका स्त्रोतस्विनी है। लिपि के माध्यम से ही 'दुर्गासप्तशती' का यह श्लोक वाणी की विद्याशक्ति को द्योतित करता है -

*विद्याः समस्ताः तव देवि भेदाः,*
*स्त्रियः समस्ताः सकलाः जगत्सु।*

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

*त्वयैकया पूरितमम्बयैतत्,*
*का ते स्तुतिः स्तव्यपरा परोक्तिः।।* [6]

भाषा और लिपि का अन्तःसम्बन्ध अभेद्य है किन्तु कुछ समय पहले नई दिल्ली में Manuscript Mission of India द्वारा आयोजित 62वें तत्वबोध-व्याख्यान में 'Manuscript पदे service of common man" विषय पर बोलते हुए सुख्यात विद्वान् प्रो. आर्. सत्यनारायण कहते हैं - "Degree of writing shows the sofistication of civilization but, whereas for Sanskrit, it is other-way round, as memory was more important and not writing; which led to the development of scripts very late."

अब हम देवनागरी के क्रमिक-विकास को 300 BCE से आरंभ करके चार्ट के माध्यम से देखते हैं-

300 BCE- Mauryan time

200 CE.

400 CE.

600 CE.

800 CE.

900 CE.

1100 CE.

1300 CE.

1500 CE. ls till modern time.

The images which are mentioned in the table, illustrate the stages in the evolution of the script.

IIT, Madras की वेब्साइट का नाम है-A charya जिसमें देवानागरी के विकास के विषय में लिखा है : From about 200 CE, India was ruled by different Hindu Kings and information dissemination continued through inscription in stone . In most cases, the text inscribed was Sanskrit and not Prakrit; thus giving credence to the fact that Hinduism was getting re-established.

यहाँ पर मैं दो पाश्चात्य-विद्वानों का नाम लेना चाहूंगा जिन्होंने भाषा एवं लिपि का रहस्य-भेदन करके महत्त्वपूर्ण कार्य किया है। James Prinsep ने ब्राह्मीलिपि का और Georg Buhler ने देवनागरी के विकास के लिए बहुत प्रामाणिक प्रयास किये हैं।

**सॉफ्टवेयर किसको कहते हैं ?** कम्प्यूटर की प्रयोग सामग्री को सॉफ्टवेयर कहा जाता है, जिसकी परिभाषा है : Software means any program or routine, such as an application, system file, device driver etc. that furnishes instructions to the computer.

इसी प्रसंग में कम्प्यूटर की परिभाषा समझना भी जरूरी हो जाता है - Computer is any device capable of performing mathematical or logical operations.

इसी तथ्य को हम इस प्रकार से भी कह सकते हैं - Computer is a programmable machine that stores and retrieves data and performs high-speed logical and mathematical operations.

इस सन्दर्भ में मैं 'नासा' के अमेरिकन शोध-संस्थान और भारत की नागरी प्रचारिणी सभा का विशेष उल्लेख करना चाहूंगा। नासा शोध संस्थान का कम्प्यूटर और संस्कृत-भाषा के पारस्परिक क्षेत्र में, जहां एक

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

ओर अद्वितीय कार्य है, वहीं पर नागरी-प्रचारिणी-सभा ने देवनागरी लिपि और भारतीय प्राच्य-वाङ्मय के पुनर्जागरण की गति को तीव्रतर बनाया है।

### विभिन्न सॉफ्टवेयर्स् का श्रीगणेश

अठ्ठारहवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध और उन्नीसवीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध को हम सूचना एवं संचार प्रौद्योगिकी की पृष्ठभूमि के रूप में स्वीकार कर सकते हैं।

इधर, भारत ने स्वतंत्रता-प्राप्त की और उधर सूचना-सञ्चार-क्रान्ति का एक नया युग आरंभ हुआ। टेलीफोन, वायरलेस, रेडियो और Television के साथ कम्प्यूटर-यन्त्र अब दैनिक कार्य के लिए अनिवार्य बनते जा रहे थे। इसी अवसर पर मुद्रण-प्रकाशन के क्षेत्र में एक क्रान्तिकारी परिवर्तन हुआ।

नासा के वैज्ञानिक-शोध-संस्थान-जैसे विश्व के बहुत सारे शोध-विभागों ने अपनी-अपनी आवश्यकतानुसार मुद्रण एवं Typing के नये-नये सॉफ्टवेयर (प्रयोग-सामग्री) बनाने शुरु कर दिये।

भारत-सरकार के सूचना-प्रौद्योगिकी-मंत्रालय की विभिन्न शाखाओं के द्वारा देवनागरी और अन्य भारतीय-लिपियों के लिए तरह-तरह के सॉफ्टवेयर तैयार किये जाने लगे।

पुणे स्थित Modular Infotech pvt.Ltd. कम्पनी, जो कि 1983 से इस क्षेत्र में कार्यरत है, multilingual fonts, utilities and spellcheckers के लिए सॉफ्टवेयर तैयार किया जिसका नाम रखा गया-श्रीलिपि। इसी समय IIT कानपुर, IIT पुणे, IIT चेन्नई इत्यादि संस्थानों ने भी इस क्षेत्र में अपना अनुसंधान कार्य तेज कर दिया था।

**Shree-Lipi 7.1 :**

This software contains various packages. Shree-Lipi Soft and Shree-Lipi Pearl are multilingual packages.

24 अप्रैल, 2008 को समाचार पत्र और इलेक्ट्रॉनिक् मीडिया में एक खबर प्रसारित हुई कि Modular Infotech private Limited कम्पनी ने Shree-Lipi latest version (7.1) प्रसारित किया है।

इस समाचार के अनुसार - Shree-Lipi is the most popular Indian language package in the DTP sector, newspaper, corporate offices, government sector and for use in e-governance. This package is used to enable all the windows- based applications to create document and data in Indian languages.

Shree-Lipi 7.1 is a truly "Font-Rich, Feature-Rich" software package. It contains other scripts. Such as- Dev Ratna for Hindi and Marathi, Gurjari for Gujarati, Banga Ratna for Bangali, Assmiya Manik for Assamese, Utkal for Oriya, Tamil Vairam for Tamil, Kannada Ratna for Kannad, Telugu Ratna for Telugu, Kairali for Malayalam, DG for Devanāgari and Gujarati and Gurumukhi for Punjabi.

Shree-Lipi 7.1 की अन्य भी कई विशेषताएं हैं जिनको निबन्ध के विस्तार के कारण संक्षिप्त कर दिया गया है। ऐसी ही विशेषता में से एक प्रमुख है Application Support :

Some of the popular applications supportad by Shree-Lipi are -MS office (Word, Excel, Power Point, Access, Publisher, Front Page, Outlook Express) Word Pad, Post Deko etc.

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

9 जनवरी, 2009 को पुणे की इसी Modular Info-tech कम्पनी ने तमिल भाषा के लिए Shree-Lipi Tamil Vairamukedk सॉफ्टवेयर तैयार किया है जो कि बहुभाषीय सॉफ्टवेयर है। www.akruti.com साइट ने Akruti नामक सॉफ्टवेयर तैयार किया है: This Software is Indian language software, available in both- multilingual format and in all Indian scripts from Left to Right.

इनके अलावा देवनागरी और अन्य भारतीय लिपियों के जो अति उपयोगी और लोकप्रिय softwares हैं, उनके नाम हैं- Dev- an encoding for Devnagari.

(www.sibal.com/sandeep/dev/index.html)

8 **ITRANS** - is a copyrighted, free ware program that allows indic scripts to be written using ASCII transliteration.

¢ **Ileap software** - this software works to change the Roman font in any Indian scripts.

¢ **ILKEYB** - software to make the typing of Indian language Text on PCs much easier.

¢ **Sugam**- 98

¢ **INagari**- 98

8 **InScript**- 98 is the program that facilitates input using the standard INSCRIPT layout.

¢ Translit-98

**उपसंहार**

औद्योगिक, प्रौद्योगिक, वैज्ञानिक और संचार-माध्यमों के विकास के साथ वर्तमान-युग के मानव-समाज की जीवन-पद्धति में एक अप्रत्याशित परिवर्तन आया है। जीवन की गति तीव्र से तीव्रतर और तीव्रतर से तीव्रतम होती जा रही है।

जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में कम्प्यूटर का प्रयोग अपरिहार्य हो गया है। भारतीय मनीषियों ने अपनी कालजयी चिन्तन परम्पराओं में तीन शब्दों को बहुत महत्त्व दिया है। ये तीन शब्द हैं-मन्त्र, तन्त्र और यन्त्र।

मन्त्र अर्थात् विचार, तन्त्र अर्थात् तकनीक और यन्त्र अर्थात् मशीन। सुविचारित मन्त्र के अनुसार तन्त्र (सॉफ्टवेयर) से यन्त्र-computer का नियमन और विवेक के साथ प्रयोग अवश्यमेव पूरी मानवता के लिए हितावह सिद्ध होगा।

## सन्दर्भ

1. रघुवंशमहाकाव्यम्- 1/1
2. व्यवहार-तन्त्र
3. अलङ्कार-कौस्तुभः और पदार्थादर्शः
4. मल्लिनाथ-धृत-वाक्यम्
5. वर्णोद्धार-तन्त्रम्
6. दुर्गासप्तशती

● संस्कृत समाचार सेवा प्रभाग, नई दिल्ली



CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

# रसाभास-एक अवलोकन
## ( श्रीभक्तिरसामृतसिन्धु के परिप्रेक्ष्य में )

अर्चना तिवारी

(The paper deals with रसाभास as defined and illustrated in Indian poetics in genaral and in श्रीभक्तिरसामृतसिन्धु of रूपगोस्वामी in particular. रसाभास is dealt with in the ninth *Laharī* of fourth *Vibhāga* of the text. The paper has elaborately discussed about *uparasa, anurasa* and *aparasa.* The रसाभास of all the *rasas* are defined and illustrated with references as well as evidences from *śriharibhaktirasāmṛtasindhu.* Contextually the views of Mammaṭa, Viśvanātha and Rājacuḍāmaṇi etc. have been quoted which proves the paper as a comparative study.)

कर्नाटक-प्रदेश के राजवंश-परम्परा में श्रीमद्रूपगोस्वामीजी का जन्म यजुर्वेदीय-भारद्वाज-गोत्रीय ब्राह्मण श्रीपद्मनाभ के कुल में वि.सं. 1546 में हुआ। इनके पिता का नाम श्रीकुमारदेव तथा माता का नाम रेवती देवी था। चैतन्यमत के सैद्धान्तिक तथा भक्तिरस से संबन्धित कर्मकाण्ड को स्थित करने में वृन्दावन के छः गोस्वामियों का प्रमुख योगदान रहा है। चैतन्यमत के धार्मिक और सैद्धान्तिक रूप को प्रकाश में लाने का सर्वाधिक श्रेय सनातन और रूपगोस्वामी की प्रतिभा को जाता है। जीवगोस्वामी तथा इनका जीवनवृत्त लिखने वाले अन्य विद्वानों ने रूपगोस्वामी विरचित 13 ग्रन्थों का उल्लेख किया है। इनके साथ ही भक्तिरत्नाकर में इनके चार अन्य ग्रन्थों का भी उल्लेख है। इन सभी ग्रन्थों के नाम इस प्रकार हैं-

1. हंसदूत
2. उद्धवसन्देश
3. अष्टादशछन्द
4. उल्कलिकावल्लरी गोविन्दविरूदावलि आदि स्तोत्र
5. विदग्धमाधव (नाटक)
6. दानकेलिकौमुदी (भाणिका))
7. भक्तिरसामृतसिन्धुः (रसशास्त्र)
8. उज्ज्वल-नीलमणि (रसशास्त्र)
9. मथुरामहिमा 'रसशास्त्र'
10. पद्यावली

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

11. नाटकचन्द्रिका (नाट्यशास्त्र)
12. संक्षेपभागवतामृत
13. ललितमाधव (नाटक)

अन्य चार ग्रन्थों के नाम इस प्रकार हैं -

1. श्रीगणोद्देश्य-दीपिका
2. प्रयुक्ताख्यात-चन्द्रिका (व्याकरण)
3. कृष्णजन्मतिथि-विधि
4. अष्टकालिकश्लोकावली।

भारतीय संस्कृति में धर्म का, धर्म में भक्तिभावना का तथा उसमें माधुर्य रस के प्रणेता का महत्त्वपूर्ण स्थान है। भक्ति को काव्यशास्त्रीय या योग की भावदशा से उठाकर रसावस्था की चरम कोटि पर अधिष्ठित करने वाले वैष्णवों विशेषकर गौड़ीय या चैतन्य-सम्प्रदाय के आचार्यों रूपगोस्वामी, सनातनगोस्वामी, जीवगोस्वामी, कविकर्णपूर, विश्वनाथ चक्रवर्ती, बलदेवविद्याभूषण आदि का स्मरणीय योगदान है। श्रीमद् रूपगोस्वामी विरचित श्रीहरिभक्तिरसामृतसिन्धु भक्तिशास्त्र का एक ख्यातिप्राप्त ग्रन्थ है। इस प्रौढ़ ग्रन्थ का रचनाकाल ई.1398 वि.सं. है। ग्रन्थ के नामानुसार ही गोस्वमी जी ने इसके चार विभाग किये हैं। प्राचीनकाल में चार-दिशाओं में स्थित चार समुद्रों की कल्पना की गयी थी। कालिदास के-'पयोधारी चतुःसमुदाय' में यह कल्पना स्पष्टतः परिलक्षित है। इसी कल्पना के आधार पर किये गये ग्रन्थ के चार विभाग भिन्न-भिन्न लहरियों में विभक्त हैं। पूर्व विभाग की प्रथमलहरी में सामान्य भक्ति, द्वितीय लहरी में साधना-भक्ति, तृतीय लहरी में भावभक्ति और चतुर्थ लहरी में प्रेमभक्ति का वर्णन किया गया है। दक्षिण विभाग की पाँच लहरियों में क्रमशः विभाव, अनुभाव, सात्विक-भाव, व्यभिचारी-भाव तथा स्थायीभाव का निरूपण किया गया है। तृतीय पश्चिम विभाग की पाँच लहरियों में क्रमशः शान्त, दास्य, सख्य, वात्सल्य एवं माधुर्य रसों की व्याख्या की गयी है। चतुर्थ उत्तर विभाग की नौ लहरियों में हास्य, अद्‌भुत, करुण, रौद्र इत्यादि नौ रसों का विवेचन किया गया है। इस ग्रन्थ पर अनेक आचार्यों की टीकायें उपलब्ध हैं। इन टीकाओं में जीवगोस्वामी कृत 'सङ्गमनी', विश्वनाथ चक्रवर्ती कृत 'भक्तिसारप्रदर्शिनी', मुकुन्ददास गोस्वामी कृत 'अर्थरत्नप्रदीपिका' तथा श्रीश्यामदास कृत 'हरिकृपा-बोधनी' हिन्दी टीकायें उपलब्ध हैं। भरतमुनि के रससूत्र (विभावानुभाव-व्यभिचारिसंयोगाद् रसनिष्पत्तिः) का आधार लेकर विभिन्न आचार्यों ने अपने-अपने मतों का स्थापन करने की चेष्टा की है। जिनमें आचार्य लोल्लट का उत्पत्तिवाद, श्रीशंकुक का अनुमितिवाद, आचार्य भट्टनायक का भुक्तिवाद और आलंकारिकाचार्य अभिनवगुप्त का अभिव्यक्तिवाद प्रसिद्ध हैं। यहाँ आचार्य अभिनवगुप्त का मत निर्दोष माना जाता है। किन्तु वैष्णव/ गौड़ीय सम्प्रदाय का मत है कि कोई भी आचार्य भरतमुनि के तात्पर्य का अनुसरण नहीं कर पाये हैं। यदि अनुसरण किया है तो केवल प्राकृत रस-निष्पति का ही विवेचन किया है।

उनका विवेचन मनोवृत्तियों के प्राकृत रस-विवेचन तक ही सीमित रहा है। वे भक्ति की भाव-कोटि में ही गणना करने में सक्षम हुये हैं। हाँ भरत मुनि ने शान्त रस को स्वीकार किया। इसमें समस्त चित्तवासनाओं का प्रशमन हो जाता है। इसमें विषय-वैराग्य के साथ भगवदनुमुखता को उन्होंने प्रयोजनीय तत्त्व जानकर उसे भक्ति-तत्त्व नाम से अभिहित किया है। श्रीपादमधुसूदन सरस्वती ने भक्ति के रसत्व को स्वीकार किया परन्तु साथ ही लौकिकी रति के रसत्व को भी स्वीकार किया। परन्तु गौडीय वैष्णवाचार्यों ने किसी भी रूप में प्राकृत या लौकिकी रति में रसत्व स्वीकार नहीं किया और शास्त्र-वचनों से लौकिकी रति के रसत्व का निराकरण

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

किया है।

प्राचीन आचार्यों श्री श्रीधरस्वामिपाद, हेमाद्रि, सुदेव, भगवन्नाम-कौमुदीकार श्री लक्ष्मीधर आदि ने भक्ति की रसतापत्ति की बात तो कहीं है किन्तु वो विस्तृत आलोचना नहीं करते। एकमात्र श्रीपाद रूपगोस्वामी जी ने श्रीभक्तिरसामृतसिन्धु और उज्ज्वलनीलमणि में भक्ति को रसरूप में प्रतिष्ठित कर आदि या मूल प्रस्थानाचार्य कहलाये। भक्तिरस का अलौकिकत्व है- अप्राकृतत्त्व मायातीतत्त्व। कृष्णरति या भक्ति श्रीकृष्ण की स्वरूपाशक्ति की वृत्ति होने से मायातीत है। विषयालम्बन विभाव श्रीकृष्ण है, आश्रयालम्बन-विभाव श्रीकृष्ण परिकरगण है। सब ही अप्राकृत एवं मायातीत हैं। अनुभाव व्यभिचारीभाव भी चिद्रूपता-प्राप्त है। इन सबके संयोग से कृष्णभक्ति जब रसरूपता को प्राप्त करती है तो वह भी अप्राकृत, चिद्वस्तु और अलौकिक हो जाती है।

गौडीय भक्तिरस का आधार है परब्रह्म का रसस्वरूपत्व 'रसौ वै स:'। रसरूप में वे परमतम आस्वाद्य हैं एवं रसिकरूप में परमतम आस्वादक भी। वे अपने स्वरूपानन्द और भक्तहृदय में स्थित प्रेमरस तथा भक्तिरस का आस्वादन करने से ही रसरूप है। जीव की चिरन्तनी सुख-वासना की चरमा-तृप्ति इसी में है- 'रसं ह्येवायं लब्ध्वानन्दो भवति।'' परमब्रह्म की उपासना ही शुद्धभक्ति का साधन है- आत्मानमेव प्रियमुपासीत इति। वह शान्त, दास्य, सख्य, वात्सल्य एवं मधुर पाँच प्रकार की रति स्थायिभाव, विभाव, अनुभाव सात्त्विक तथा व्यभिचारीभावों के मिलने पर शान्त-दास्यादि रसों में परिणत हो जाती है। कृष्णभक्ति रस में परिणत होकर भक्त को अतिशय आनन्द की प्रीति कराती है। भगवान् भी सुखी होकर भक्त के वशीभूत हो जाते हैं। श्री कृष्णरतिरूप स्थायीभाव ही भक्तिरस में परिणत होकर अति आस्वाद्यत्व को प्राप्त करता है।

यहाँ साहित्यशास्त्र की अवहेलना नहीं करते हुये साहित्यशास्त्र-स्वीकृत सभी रसों को भक्ति में पर्यवसित किया गया है। भक्ति को मुख्य रस के रूप में प्रतिष्ठित कर अन्यान्य सभी रसों को उसके अंग रूप में निरूपित किया है। यहाँ साहित्य-शास्त्र की समस्त परम्पराओं की संगति एवं सम्यक् सुरक्षा करते हुये भगवद् रति रूप स्थायीभावत्व तथा भक्तिरसों में मधुरसात्मक भक्ति का सूक्ष्मातिसूक्ष्म विवेचन है। इस विवेचन में चारों प्रकार के भक्ति रसों का मधुररस में समावेश करते हुये श्रीराधाकृष्ण की परिपूर्ण सेवा-प्राप्ति मधुर रति में व्यक्त की गयी है। असंयत चित्त-वृत्तियों को साधना व संयम से संयत करने का, वैधीभक्ति की सहायता से सुनिर्मलचित्त होकर भगवद्रति प्राप्त करने का, भगवद्रागानुगामी भगवद्रति द्वारा सांसारिक सुखों में विष्तृष्णा का और श्रीकृष्ण-भजन में सुख के अनुभव का यहाँ निरूपण किया गया है। इसके साथ ही साहित्यशास्त्र में वर्णित रसाभास का यहाँ सर्वांगीण रूपायन है। प्रस्तुत लेख में भक्ति-रस के सन्दर्भ में रसाभास को विषय बनाते हुये एक विवेचन देने का प्रयत्न है। चतुर्थ विभाग की अन्तिम और नवम लहरी में रसाभास को वर्णित करते हुये कहा गया है-

*पूर्वमेवानुशिष्टेन विकला: रसलक्ष्मणा।*
*रसा एव रसाभासा रसज्ञैश्च सुकीर्तिता:।।1।।*
*स्युस्त्रिधोपरसाश्चानुरसाश्चापरसाश्च ते।*
उत्तमा मध्यमा प्रोक्ता: कनिष्ठाश्चेत्यमी क्रमात्।।[1]

अर्थात् पूर्वोल्लिखित रस-लक्षणों से जो रस अङ्गहीन होते हैं, रसज्ञों द्वारा रसाभास कहे गये हैं। वे उपरस, अनुरस, अपरस के भेद से उत्तम, मध्यम, कनिष्ठ तीन प्रकार के लक्षणों से युक्त होने पर उसको रसाभास कहलाते हैं। रसाभास के संदर्भ में कुछ अन्य साहित्यिक आचार्यों के मन्तव्य भी द्रष्टव्य हैं। यहाँ 'रसज्ञै:' इस पद से अनेक विद्वानों की सम्मति भी दिखाई गयी है। 'रसभंग और रसविरोध के समान ही रसाभास

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

को भी आचार्य भरत ने स्पष्ट नहीं किया है। काव्यालंकार-सारसंग्रहकार आचार्य उद्‌भट कहते हैं -

*अनौचित्य प्रवृत्तानां कामक्रोधादि-कारणात्।*
*भावानां च रसानां च बन्ध ऊर्जस्वि कथ्यते।।*

आचार्य उद्‌भट के बाद ध्वनिवादी आचार्य आनन्दवर्धन ने रसभङ्ग को कारण मानते हुए रसाभास के विषय में प्रथमतया कहा है-

*अनौचित्यादृते नान्यद्रसभङ्गस्य-कारणम्।*
*प्रसिद्धौचित्यबन्धुस्तु रसस्योपनिषत्परा।।*

भरतमुनि द्वारा निरूपित विभावादि का यथोचित निबन्धन रससाधक और उसके विपरीत अनुचित विभावादि का नियोजन रसबाधक होता है। रसाभास प्रतिबिम्बादि की तरह वास्तविक स्वरूप का आभास है। आचार्य अभिनवगुप्त *''औचित्येन प्रवृत्तौ चित्तवृत्तेरास्वाद्यत्वे स्थायिन्यारसः व्यभिचारिण्या भावः अनौचित्येन तदाभासः। अनौचित्येन प्रवृत्तस्य स्थायिभावस्यास्वाद एव रसाभास इत्यर्थः।*

कुछ विद्वान् भावपक्ष पर बल देते हैं, स्थायिभावों का अनुचितविषय में रत्यादि का विस्तार अथवा आलम्बन में उन्मुखता रसाभास है। कुछ अन्य विद्वान् स्थायिभाव के अनौचित्य को रसाभास कहते हैं। आचार्य जगन्नाथ का मत है कि रस और रसाभास एक साथ रह सकते हैं जैसे-नववधू होने से नायिका में रति न होने पर अनुभयनिष्ठा रति के रति के अभाव मे रस नहीं वरन् रसाभाव होगा।

साहित्यदर्पणकार ने कहा है -*अनौचित्य-प्रवृत्तत्वे* आभासो रस-भावयोः।[2] रस एवं भाव के अनुचित भाव में प्रवृत्त होने पर रसाभास अथवा भावाभास कहा जाता है। यथा- विवाहिता नायिका की उपपति-विषया रति, नायक की मुनि-पत्नी, गुरुपत्नी विषया रति, नायिका की बहुनायकविषया रति, अनुभयनिष्ठा रति, नायक की प्रतिपक्ष विषयारति, अधमपात्र में रति, तिर्यक्-प्राणिविषया रति-ये समस्त शृङ्गार में अनौचित्य है। इसी प्रकार अन्य रसों में भी समझना चाहिये।

यदि आलम्बन विभाव असम्मत हो तो रस-सदृश आभासित होने के कारण रसाभास होता है।

*असंमतावलम्बित्वादयोग्यः विषयतत्त्वतः।*
*रसाभासा तथा भावाभासाश्च स्युरनुक्रमात्।।*[3]

छज्जुरामशास्त्री अनौचित्य का तात्पर्य बतलाते हुये कहते हैं कि जहाँ सहृदयों को अनुचित प्रतीत हो वहीं अनौचित्य होता है।

*अनौचित्ययन्तु सहृदयव्यवहारतो ज्ञेयमात्र तेषामनुचितपीः।*[4]

रसाभास प्रसंग मे आचार्यो ने प्रायः श्रृंगाराभास का ही विस्तृत विवेचन किया है। नृसिंह कवि ने म्लेच्छादिविषयक श्रृंगार को श्रृंगाराभास माना है, क्योंकि लोकोत्तर व्यक्ति के आश्रय होने पर ही श्रृंगार, वीर, रौद्र और अद्‌भुत रसों का परिपाक होता है। इसी प्रकार नायक-नायिकान्तरानुराग तिर्यक् विषयक अनुराग एवं एक स्त्री का अनेक पुरूषों के प्रति अनुराग रसाभास की ही कोटि मे आता है-

*शृङ्गार-वीर-रौद्राद्‌भुतानां लोकोत्तरनायकाश्रयत्वेन परिपोषातिशयः।*
*अतएव शृङ्गारस्य म्लेच्छादिविषयत्वेनपारूत्वम्।*
*एवमत्रैवानुरागश्चेत्तिर्यङ्म्लेच्छगतोऽपि वा।*
*योपितो बहुसक्तिश्चेद्रसाभासास्तथा मतः।*[5]

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

रस ही काव्य का जीवन है तथापि इसमें कुछ अंश ही अधिक चमत्कारी होता है। विभाव, अनुभाव, संचारीभाव और व्यभिचारीभाव के संयोग से रस की निष्पति होती है। जिस अंश के चमत्कार से ध्वनि निकलती है उसे उसी के नाम से पुकारा जाता है। जैसे- स्थायीभाव में चमत्कारातिशय होने से रसध्वनि होती है, व्यभिचारीभाव में वैसा होने से भावध्वनि दोनों में अधमपात्र प्रयुक्त होने से आभास (रसाभास, भावभास) माना जाता है। आचार्य मम्मट का मत है- *तदाभासा अनौचित्यप्रवर्तिताः।*

रसों का अनुचितरूप से वर्णन रसाभाव तथा भावाभास कहलाता है। भारतीय-साहित्य के आदर्शवादी दृष्टिकोण के परिणामस्वरूप ही भावाभास आदि की विवेचना की गयी है। यहाँ काव्य के लिये सिद्धान्त को नहीं माना गया है अपितु काव्यजीवन के लिये है अथवा-काव्य जीवन के उत्कर्ष के लिये है, यह पुरुषार्थ-चतुष्ट्य का साधन है, ये सिद्धान्त माने गये हैं। इसी हेतु लोक तथा शास्त्र का अतिक्रमण करके प्रवृत्त होने वाले रसादि को अनौचित्य-प्रवृत्त कहा गया है तथा इन्हें रसाभासादि नाम दिया गया है।

राजचूडामणि दीक्षित रसाभासत्व की स्थापना करते हुये कहते हैं कि यद्यपि सहृदय सामाजिकगत स्थायीभाव ही अभिव्यक्त होता है, फिर भी काव्यवर्णनादि विषय में अनौचित्य का प्रतिसन्धान होने के कारण व्यंग्य रस में भी आभासत्व का व्यवहार होता है।[6]

रस-भावादि की अभिव्यंजना हेतु जो कुछ नियम लोकमर्यादा और शास्त्रमर्यादा को ध्यान में रखकर बनाये गये हैं और मुनिविषयक रति आदि का वर्णन प्रतिपिद्ध माना गया है। इस प्रकार अन्य रसों में भी कुछ वर्णन वर्जित माने गये हैं, जो रस या भाव अनुचित रूप में प्रवृत्त होते हैं वे ही रसाभास या भावाभास कहलाते हैं। इस अनौचित्य का निश्चय सहृदयों द्वारा किया जाता है। जैसे-

*उपनायक-संस्थायां मुनिगुरुपत्नीगतायाञ्च।*
*बहुनायकविषयानां रतौ तथानुभवनिष्ठायाम्।।*[7]

अर्थात् शृङ्गार में उपनायकादिविषयक रति-वर्णन रसाभाव ही कहा जाता है। इसी प्रकार गुरु आदि को आलम्बन मानकर हास या क्रोध का वर्णन हास्याभास या रौद्राभास होते हैं, उत्तमपात्रगत भयंकर वर्णन भयानक में तथा नीच पात्र में शम का वर्णन शान्त में रसाभास होता है।

कुछ आचार्य पशु-पक्षी इत्यादि के वर्णन को भी रसाभास कहतें है। काव्यप्रकाश के अनुसार पशु-पक्षी इत्यादि में भी रस-चर्वणा होती है। काव्यप्रकाश-वृत्ति में ''ग्रीवाभङ्गाभिरामं.........'' मृगविषयक भयानक रस का उदाहरण दिया गया है तथा विप्रलम्भ शृङ्गार में भी तिर्यग्-विषयक रति का उदाहरण दिया गया है। स्पष्ट है कि रसास्वादन के पश्चात् ही रस के अनौचित्य का बोध होता है और तभी यह प्रतीत होता है कि यह रसाभास है।

राजचूडामणि दीक्षित[8] तिर्यग्-विषयक अनुराग को मम्मट की भाँति शृङ्गार रस ही मानते हैं, शृङ्गाराभास नहीं। उनका मत है कि तिर्यगादि में भी विषयादि सम्भव है। यह नहीं कहा जा सकता है कि तिर्यगादि में विभावादि ज्ञान नहीं होता। अतः वे रसपात्र नहीं हो सकते क्योंकि विभावादि की सत्ता ही रस का प्रयोजक है, विभावादि का ज्ञान नहीं। राजमणि जी वेश्या के अनेक-पुरुषविषयक राग को शृङ्गाराभास मानते हैं।

भूदेवशुक्ल इनके अतिरिक्त गुरुपत्नीविषयक अनुरागादि को भी श्रृंगाराभास मानते हैं। वे पण्डितराज के आधार पर शृङ्गार की भाँति शृङ्गाराभास के भी दो भेद मानते हैं- संयोगाभास और वियोगाभास।

'तत्र शृङ्गारवत् श्रृंगाराभासोऽपि द्विधा संयोगाभासो वियोगाभासश्च।'[9]

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

इसी प्रकार वैराग्यरहित शान्तरस को शान्ताभास, क्षुद्रविषयक वीर को वीराभास, उत्तमप्रकृतिक व्यक्ति-विषयक भय को भयानकाभास, निकृष्टकर्मवश-दुर्गति-प्राप्त व्यक्तिविषयक करुण को करुणाभास, तत्त्वज्ञानविषयक वीभत्स को वीभत्साभास इत्यादि कहा जाता है।

*''वैराग्यादिहीने पुरुषे शान्तः ब्रह्मादिवधार्थमुत्साहः क्षुद्रे वीरः, ज्ञानिनि वीभत्सः, विशेषदर्शिनि अद्भुतः, अपकारिणि स्नेहं-इत्यादयः।''*[10]

श्रीपाद जीवगोस्वामी के मतानुसार, जो आपाततः रसरूप में प्रतीयमान होता है, उसमें यदि विभावादि के शास्त्र-कथित लक्षण नहीं रहते तो वह रसाभास ही है।

*'रसवद् आभासते इति रसाभासः'* इस-व्युत्पत्ति के आधार पर रसाभास उनको कहा जाता है जो रस न होते हुये भी उसके समान सहसा प्रतीत होते हैं। जो अन्तर हेतु और हेत्वाभास में है वही रस और रसाभास में भी समझ सकते हैं। अग्नि के द्वारा धूम की सत्ता सिद्ध करने वाले अनुमान में (पर्वतो धूमवान् वह्नेः) वृद्धि यद्यपि सद्हेतु की तरह प्रतीत होता है तथापि विचार करने पर तप्त अयोगोलक (तपे लोहे) में इसका व्याभिचार स्पष्ट होता है। अयोगोलक में वह्निरूप हेतु तो है किन्तु धूमरूप साध्य नहीं हैं। इसीलिये इसको हेत्वाभास कहते हैं। इसी प्रकार स्थायीभाव रस न होते हुये रस के समान सहसा मालूम पड़ता है, उसको ही रसशास्त्रज्ञ विद्वान् रसाभास कहते हैं।

स्थायीभाव-रति के साथ विभावादि के मिलने पर रसत्व होता है। मिलन न होने पर रसत्व की सिद्धि नहीं होती है। रस-सामग्री समूह में से किसी एक में भी शास्त्र-कथित लक्षण नहीं रहने पर कोई विरूपता है तो वहाँ पर स्थायीभाव के साथ अन्यान्य सामग्री मिलने पर रसत्व की प्रतीति तो हो सकती है किन्तु वहाँ पर रस नहीं रसाभास ही कहा जायेगा। रसाभास की विविध विचित्रता के सम्बन्ध में श्रीभक्तिरसामृत-सिन्धु की आलोचना अन्य शास्त्रीय आचार्यों (जैसे-साहित्य-दर्पणकार) के मत से भिन्न है। इनका कहना है कि विरसता भी प्रायशः रसाभास कक्षा में पर्यवसित होती है। श्रीभक्तिरसामृतसिन्धु के रसाभास-प्रकरण की विस्तृत आलोचना यहाँ प्रस्तुत करने का प्रयत्न किया गया है।

उत्तम, मध्यम, कनिष्ठ भेद से रसाभास तीन प्रकार का होता है। 1. उपरस 2. अनुरस 3.अपरस

**उपरस-** विरूपता को प्राप्त स्थायीभाव, विभाव एवं अनुभावादि द्वारा शान्तादि बारहों रस ही उपरस माने जाते हैं। शान्त इत्यादि पाँच मुख्य रसों एवं हास्य इत्यादि सात अमुख्य रसों के विभाव, अनुभाव तथा स्थायीभाव में जहाँ विरूपता होती है वहाँ उनको उपरस कहते हैं।

**शान्त उपरस-** परमब्रह्म- (सच्चिदानन्दविग्रह में) ब्रह्मभाव- (निर्विशेपता-दृष्टि) अद्वैताधिक्य- योग- (सर्वकारण श्रीभगवान् के साथ समस्त का अत्यन्त भेद-मनन) एवं वीभत्स-भूमादि से शान्तरस उपरस हो जाता है। यहाँ वीभत्स-भूमादि का तात्पर्य-निरन्तर देहादि में घृणा भावना एवं चिदचिद् विवेक है।

*ब्रह्मभावात्परब्रह्मण्यद्वैताधिक्ययोगतः।।*
*तथा वीभत्सभूमादेः शान्तो ह्युपरसो भवेत्।।* [11]

श्रुति-स्मृतियों के अनुसार परब्रह्म-सच्चिदानन्द-विग्रह है, सविशेष है, अनन्त ऐश्वर्य-माधुर्याधिपति है। सच्चिदानन्द विग्रह श्रीकृष्ण निर्विशेष ब्रह्म की प्रतिष्ठा है या निदान है। श्रीकृष्ण, जो कि सविशेष परब्रह्म है, में साधक जब निर्विशेष दृष्टि/ब्रह्मभाव आरोपित करता है तो वहाँ शान्त उपरस हो जाता है। यह शान्त रस के उपरस होने का एक कारण है।

सच्चिदानन्दविग्रह श्रीकृष्ण समस्त संसारादि के कारण है और यह संसारादि उनका कार्य है। कार्य एवं कारण सर्वतोभाव से एक ही नहीं हो सकते हैं। यथा घड़े का उपादान कारण मृत्तिका और निमित्तकारण कुम्हार

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

है। स्पष्ट है कि निमित्तकारण कुम्हार और उसका कार्य घड़ा एक ही वस्तु नहीं है। इसके साथ ही घड़ा और उसका उपादान कारण मृत्तिका भी गुणों की दृष्टि से एक नहीं हो सकते हैं, यद्यपि वस्तुविचार से एक वस्तु ही है। इस जगदादि का उपादान कारण और निमित्तकारण दोनों श्रीकृष्ण हैं। परब्रह्म सच्चिदानन्द नित्य अधिकारी और जड़-वर्जित हैं, जबकि जगदादि उनका कार्य चित्-जड़ मिश्रित अनित्य एवं विकारी हैं। अतः सर्वतोभाव से दोनों एक नहीं हो सकतें हैं। ऐसी स्थिति में जगदादि समस्त वस्तुओं का ब्रह्म के साथ आत्यन्तिक या सर्वतोभाव अभेद मानने पर शान्त उपाय हो जाता है। परब्रह्म में निर्विशेषता दृष्टि का उदाहरण-

*विज्ञानसुषमाधौते समाधौ यदुदञ्चति।*
*सुखं दृष्टे तदेवाद्य पुराणपुरुषे त्वयि।।*

*यत्र-यत्र विषये मम दृष्टिस्तं तमेव कलयामि भवन्तम्।*
*यन्निरञ्जना परापरबीजं त्वां विना किमपि नापरमस्ति।।*[12]

अर्थात् विज्ञान-शोभा द्वारा निखरी हुयी समाधि से जो सुख उदित होता है, आज पुराण वही सुख तुम्हारे देखने पर उपलब्ध हो रहा है।

श्रीकृष्ण के विषय में सामान्य दृष्टि से, समस्त वस्तुओं के कारण उनसे सबका अभेद है, इस प्रकार अद्वैताधिक्य से शान्त उपरस हो जाता है। उपर्युक्त पंक्तियों में परब्रह्म में सामान्य दृष्टि रखने से शान्त कैसे उपरस हो जाता है, यही वर्णित है। शान्त रस है, पुराण पुरुष श्रीकृष्ण आलम्बन विभाव है, सुखप्राप्ति अनुभाव है। समाधि की अवस्था में निर्विशेष ब्रह्मानुभव से जो आनन्द होता है उसे यहाँ पुराणपुरुष के दर्शन से प्राप्त आनन्द के समान कहा है। ब्रह्म के अनुभव से जो आनन्द मिलता है वह आनन्द परब्रह्म के दर्शन से कम है। यहाँ दोनों को एक समान वर्णित करने से विभाव में विरूपता आ गयी और शान्त रस उपरस की कोटि में। श्लोक संख्या छः में दृश्यमान जगत् को परब्रह्म के साथ आत्यन्तिक रूप में अभिन्न माना गया है। श्लोक का अर्थ है-जिस वस्तु में मेरी दृष्टि जाती है-मैं उस-उसको आपका रूप ही समझता हूँ। क्योंकि हे निरंजन पर तथा अपर (कार्य-कारण) के बीच तुम ही हो और तुम्हें छोड़कर कोई अन्य वस्तु नहीं है। यहाँ पहले समस्त पदार्थों को निरंजन का रूप अर्थात् उससे अभिन्न कहा गया है फिर निरंजन के समस्त पदार्थों का कारण कह दिया है। इस प्रकार अद्वैत की अधिकता प्रतीत होने से अनुभाव (ब्रह्मानुभव) में विरूपता आने से शान्त उपरस हो जाता है।

ग्रन्थकार ने शान्तरस के लक्षण में आये 4 कारणों में से प्रथम दो (ब्रह्म में सामान्य दृष्टि और अद्वैतभाव की अधिकता) के ही उदाहरण दिये हैं। तृतीय कारण (विभत्साधिक्य) और चतुर्थ (आदि पद से बोधगम्य) का कोई उदाहरण नहीं दिया है।

***प्रीतउपरस का लक्षण-निरूपण -***

*प्रथयन् वपुर्विवशतां सतां कुलै-*
*रवधीर्य्यमाणनटनोऽप्यनर्गलः।*
*विकिर प्रभोः ! दृशमिहेत्यकुण्ठवाक्*
*चटुलो बटुर्व्यवृणुतात्मनो रतिम्।।* [13]

अर्थात्-शरीर की विवशता को बढाते हुये (थोड़ी भी विवशता को अधिक की तरह दिखाते हुये), सज्जनों के कुलों द्वारा तिरस्कृत नृत्य होने पर भी अनर्गल (उच्छृंखल) और हे प्रभो ! यहाँ (मेरे ऊपर) दृष्टि दीजिये इस प्रकार निरन्तर कहने वाले चञ्चल बटु ने अपनी रति को दिखलाया। यह कृष्ण-प्रतिमा के सम्मुख

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

नृत्य करते किसी भक्त का वर्णन है। साधुगण उसके नृत्य की निन्दा कर रहे हैं। नृत्य में उसका शरीर अत्यन्त विवश हो रहा था, फिर भी अत्यधिक विवशता दिखाकर वह निर्लज्ज होकर निरन्तर नाचे जा रहा था और अकुण्ठित परिहास करते हुये वह श्रीविग्रह के प्रति कह रहा था– " हे प्रभो ! मेरी ओर तो देखो।" इस प्रकार यहाँ विवशता की अधिकता दिखलाने से, बारम्बार कथनादि से धृष्टता प्रतीत होती है। साधुजनों के निषेध करने पर भी नृत्य करने से उनका तिरस्कार भी प्रतीत होता है। अतः यहाँ प्रभु के प्रति अत्यन्त धृष्टता और उनके भक्तों के प्रति अवहेलना से प्रीत की उपरसता सिद्ध है।

**प्रेय उपरस –**

*एकस्मिन्नेव सख्येन हरिमित्राद्यवज्ञया।।*
*युद्धभूमादिना चापि प्रेयानुपरसो भवेत्।।*[14]

अर्थात् एक ही में सख्यभाव होने से हरि के मित्र आदि की अवज्ञा से तथा युद्ध की अधिकता से प्रेम उपरस हो जाता है।

श्रीकृष्ण और एक दूसरे व्यक्ति में परस्पर एक तो दूसरे को सखा माने परन्तु दूसरा उसे सखा न माने, तो सख्य उपरस हो जाता है। वस्तुतः सख्यभाव दो व्यक्तियों में रहनेवाला एक भाव है किन्तु जब एक में सख्यभाव रहता है तथा दूसरे में वह नहीं रहता। यह भाव परस्पर समानता में ही रहता है। किन्तु जब द्वितीय व्यक्ति प्रथम को अपने से उच्चकोटि का या निम्नकोटि का मानता है तब वहीं सख्यभाव नहीं रहता। ऐसी अवस्था में विभावादि में विरूपता होने से तथा उससे ग्रस्त विभावादि से युक्त रस न होकर रसाभास हो जाता है। इसी प्रकार मित्रादि की अवज्ञा में युद्धादि में भी सख्यभाव के विभावादि में विरूपता उत्पन्न हो जाती है। विरूपताप्राप्त विभावादि के संयोग से प्रेम रस का स्थान नहीं प्राप्त कर पाता। एक ही व्यक्ति में स्थित सख्यभाव का उदाहरण–

*"सुहृदित्युदितो भिया चकम्पे छलितो नर्मगिरा स्तुतिं चकार।*
*सः नृपः परिरिप्सतो भुजाभ्यां हरिणा दण्डवदग्रतः पपातः।।*[15]

अर्थात् मित्र इस प्रकार का कहा गया है कि वह राजा के डर से काँपने लगा तथा नर्मवाणी से कथन करने पर स्तुति करने लगा एवं हरि के द्वारा दोनों हाथों से आलिंगन करने पर दंड के समान उनके आगे गिर पड़ा।

यह कृष्ण के सम्वन्धी किसी राजा का वर्णन है। श्रीकृष्ण उसमें सख्यभाव रखते हुये उसे मित्र कह रहे हैं। उससे हँसी भी कर रहे हैं और आलिङ्गन भी। किन्तु वह राजा स्वयं को निम्नकोटि का मानते हुये उनके मित्र कहने पर काँपने लगता है। हँसी करने पर स्तुति करने लगता है और आलिङ्गन करने पर पृथ्वी पर प्रणत हो जाता है। इस प्रकार यह एकनिष्ठ सख्यभाव से प्रेम उपरस का उदाहरण है।

**वत्सल उपरस –**

*सामर्थ्याधिक्यविज्ञानाल्लालनाद्यप्रयत्नतः।*
*करुणस्यातिरेकादेस्तुर्य्यश्चोपरसो भवेत्।।*[16]

सामर्थ्य की अधिकता के ज्ञान से, ललनादि में प्रयत्न न करने से एवं करुण के अतिरेक से वत्सल उपरस हो जाता है।

व्यक्ति को अपने बालक की अधिक समर्थता का जब तक ज्ञान नहीं होता वह उसमें अत्यधिक

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

वत्सलता का भाव रखता है। किन्तु जब बालक को अधिक शक्ति का ज्ञान हो जाता है तो उसकी ओर से निश्चिन्त हो जाने से उसमें वात्सल्य भाव भी कम हो जाता है। ऐसी अवस्था में विभावादि में विरूपता आ जाती है और वत्सल उपरस हो जाता है। लालनादि (लाड़ चाव) वत्सलता के परिपोषक है। अतः लालनादि प्रयत्न न करने पर वत्सल उपरस हो जाता है। इसी प्रकार करुण की अधिकता होने पर भी वत्सल उपरस हो जाता है। जैसे-

*मल्लानां यदवधि पर्वतोद्भटानां मुन्माथं सपदि तवात्मजादपश्यम्।*
*नोद्वेगं तदवधि यामि जामि ! तस्मिन् द्राघिष्ठामपि समितिं प्रपद्यमाने।।* [17]

(दुर्गमनी टीकानुसार जामि का अर्थ भगिनि है) अर्थात् हे बहन, जबसे मैंने तेरे पुत्र से पर्वतों के समान बड़े-बड़े पहलवानों (मल्लों) का विनाश देखा है तब से बड़ी समिति (युद्ध या सभा) में उसके जाने से मैं उद्विग्न नहीं होता।।

किसी की यह युक्ति कृष्णमाता के प्रति है। यहाँ बड़े-बड़े मल्लों का भी विनाश कर देने वाले श्रीकृष्ण के प्रति वक्ता को अपनी अत्यधिक समर्थता का ज्ञान हो जाता है। श्रीकृष्ण के अतुल बल से पूर्वपरिचित होने के कारण उसको युद्धादि में उनके जाने पर उद्वेग नहीं होता इस प्रकार यहाँ विभाव में विरूपता आने से वत्सल उपरस होता है।

**शृङ्गार उपरस-** शृङ्गार रस सभी रसों में प्रधान है और प्रायः सभी काव्यशास्त्रियों ने इस रस के रसाभास का उल्लेख किया है। अतः श्रीरूपगोस्वामी जी ने श्रृंगाररस की उपरसता का निरूपण सर्वाधिक विस्तार से किया है।

*द्वयोरेकतरस्यैव रतिर्या खलु दृश्यते।।*
*याऽनेकत्र तथैकस्य स्थायिनः सा विरूपता।*
*विभावस्यैव वैरूप्यं स्थायिन्यत्रोपचर्य्यते।।* [18]

अर्थात् दोनों में से यदि एक को ही रति की प्रतीति होती है तो वह स्थायीभाव की विरूपता है। विभाव की विरूपता को ही यहाँ स्थायीभाव में उपचरित किया गया है

स्थायीभाव आदि में विरूपता से ही रस उपरस अवस्था को प्राप्त हो जाता है। शृङ्गार रस की उपरसता के संदर्भ में सर्वप्रथम यहाँ स्थायीभाव की विरूपता का अंकन हैं।

श्रृंगार रस में नायक-नायिका आलम्बन विभाव कहे गये हैं तथा उन दोनों में परस्पर रतिभाव होने से ही श्रृंगार रस पुष्ट होता है। किन्तु जब नायक और नायिका में से किसी एक में ही रति हो दूसरे में नहीं तो वहाँ स्थायीभाव में विरूपता होने से शृङ्गार उपरस होगा। इसी प्रकार एक की अनेकों में रति होने पर भी विरूपता मानी जायेगी। यहाँ इतना अवश्य ध्यातव्य है कि प्रायः एक नायिका की ही अनेक नायकों में रति होती है। एक नायक की ही अनेक नायिकाओं में रति कहीं-कहीं ज्ञान के अभाव में ही होती है। इस प्रकार शृङ्गार रस में स्थायीभाव की विरूपता दो प्रकार की होती है।

यह विरूपता विभाव (आलम्बन विभाव नायक-नायिका) की होने पर भी इसको स्थायीभाव की विरूपता कहने का कारण भी ग्रन्थकार ने बताया है कि यह विभावादि की विरूपता होने पर भी उपचार से स्थायी भाव की विरूपता कही जाती है। उपचार से स्थायीभाव की विरूपता कही जाती है। यहाँ उपचार का तात्पर्य सामीप्यादि सम्बन्ध-मूलक लक्षणावृत्ति से है।

स्थायीभाव की विरूपता के कारण शृङ्गार उपरस में एक ही में रति का उदाहरण ललितमाधव से दिया

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

गया है-

*'मन्दस्मितं प्रकृतिसिद्धमपि व्युदस्तं संगोपितश्च सहजोऽपि दृशोस्तरङ्गः।*
*धूमायिते द्विजवधूमदनातिवन्हा वन्हाय काऽपि गतिरङ्कुरिता मयासीत्।'*[19]

अर्थात् स्वभावसिद्ध भी मन्द मुस्कराहट हटा ली एवं सहज भी नेत्र की चञ्चलता छुपा ली। इस प्रकार विप्रस्त्रियों में कामाग्नि को धूमायित होने पर शीघ्र ही कोई दशा अंकुरित हो गयी।

यहाँ पर ब्राह्मण-वधुओं आशय यज्ञ-पत्नी में है। श्रीकृष्ण के दर्शनान्तर विप्र-स्त्रियों में कामाग्नि आरम्भ हो गयी किन्तु श्रीकृष्ण में देहवैरूप्य (ये ब्रह्मणी है, अतः पूज्य है, इनमें रति करना उचित नहीं) रति नहीं होती। यहाँ तक कि ये मेरी मुस्कराहट से आसक्त न हो जाये ये सोचकर वह अपनी मुस्कान को छिपा लेते हैं। यहाँ मात्र विप्रस्त्रियों में ही रति है, श्रीकृष्ण में नहीं। अतः एक में स्थित रति से स्थायीभाव में विरूपता के कारण श्रृंगार रसाभास है।

इस उदाहरण में रति का आत्यन्तिक अभाव ही विवक्षित है। रति के प्रागभाव में शुद्ध उपरस नहीं होगा। अत्यन्ताभाव से तात्पर्य तीनों समयों (भूत, वर्तमान, भविष्य) में रहने वाले अभाव को कहते हैं। इस संदर्भ में ध्यातव्य है कि अत्यन्ताभाव से ही शुचि उपरस होगा। प्रागभाव, अन्योन्याभाव, प्रध्वंसाभाव में शुचि उपरस नहीं माना जायेगा। अब एक की अनेकों में रति का उदाहरण प्रस्तुत है-

*गान्धर्वि! कुर्वाणमवेक्ष्य लीला-*
*मग्रे धरण्यां सखि! कामपालम्।*
*आकर्णयन्ती च मुकुन्दवेणुं*
*भिन्नाऽद्य साध्वि! स्मरतो द्विधाऽसि।।* [20]

हे सखि ! गान्धर्वि; सम्मुख पृथ्वी पर लीला करते हुये बलराम को देखकर और हे साध्वि ! मुकुन्द की वेणु को सुनती हुयी तू आज काम से दो तरह भिन्न हो रही है।

यहाँ एक ही नायिका की बलराम के दर्शन से बलराम में और श्रीकृष्ण की मुरली से कृष्ण में रति प्रतीत होने से एक की अनेक में रति दिखाई गयी है। अतः स्थायीभाव में विरूपता होने के कारण यहाँ श्रृंगार उपरस है।

कोई आचार्य अनेक नायिकाओं में नायक के सर्वथा तुल्य अनुराग-वर्णन को भी उपरस कहते हैं। अब श्रृंगार रस में विभाव की विरूपता के कारण होने वाले उपरस का वर्णन है -

*वैदग्ध्यौज्ज्वल्यविरहो विभावस्य विरूपता।।*
*लतापशुपुलिन्दीषु बृद्धास्वपि स वर्तते।।* [21]

वैदग्धता (चतुरता) उज्ज्वलता का अभाव ही विभाव की विरूपता होती है। लता, पशु, पुलिन्दी (म्लेच्छ स्त्री) और बृद्धा में वैदग्धता उज्ज्वलता का अभाव रहता है।

श्रीपाद जीवगोस्वामी और श्रीचक्रवर्तीपाद ने कहा है कि वैदग्धतामय उज्ज्वलता का अभाव यहाँ उपलक्षण मात्र है, गुरुत्वादि ही ग्रहणीय हैं, जैसे यज्ञपत्नियों का वैरूप्य और ब्राह्मण-पत्नी होने से गोप नन्दन श्रीकृष्ण की वे गुरुस्थानीय हैं। इसी गुरुत्ववश यज्ञपत्नियों का वैरूप्य सिद्ध हुआ। लतासमूह या पशु तथा आनन्दस्वरूप श्रीकृष्ण के सानिध्यादि के कारण आनन्द का अनुभव करते हैं।

चातुर्य, उज्ज्वला इत्यादि का न होना ही विभाव की विरूपता है। वस्तुतः श्रृंगार के आलम्बन-विभाव

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

में चातुर्य एवं उज्ज्वलता वर्तमान रहना आवश्यक है, किन्तु इनसे रहित अचेतन लताावृक्षादि, जड-पशु आदि श्रृंगार के सर्वथा अयोग्य वृद्धा स्त्री और निम्नकोटि की पुलिन्दी आदि जव आलम्बन होते हैं तो वहाँ श्रृंगार उपरस माना गया है। क्योंकि लता, पशु, आदि में तो चातुर्य हो नहीं सकता, वृद्धा और पुलिन्दी में भी विदग्ध ता की प्रतिकूलता के कारण इनकी विभावता यदि कहीं भी है तो वहाँ विरूपता होने से श्रृंगार की उपरसता मानी जायेगी। आगे दिये गये भिन्न-भिन्न उदाहरणों के माध्यम से इन्हें समझा जा सकता है। लता (आलम्बन विभाव) जैसे-

सखि ! मधु किरती निशम्य वंशी मधुमथनेन कटाक्षिताऽथ मृद्वी।
*मुकुलपुलकिता लतावलीयं रतिमिह पल्लवितां हृदि व्यनक्ति।।* [22]

(हे सखि! श्रीकृष्ण द्वारा कटाक्ष करने पर यह लतावली उनकी वंशीध्वनि सुनकर मधु को बरसा रही है, मुकुलों द्वारा पुलकित हो रही है। इससे वे अपने हृदय में पल्लवित रति को ही प्रकाशित कर रही हैं।) यहाँ श्रीकृष्णविषयक रति की आलम्बनविभावता लतावली में वर्णित होने से श्रृंगार उपरस हैं। इसी प्रकार अग्रिम श्लोक में श्रीकृष्ण को देखकर घोड़ियो में श्रृंगार का आविर्भाव वर्णित है। घोड़ी के पशु होने से उसके आलम्बन विभाव होने पर श्रृंगार उपरस कहा जायेगा-

*पश्याद्भुतास्तुङ्गमुदः तुरङ्गीः पतङ्गकन्यापुलिनेऽद्य धन्याः।*
*याः केशवाङ्गे तदपाङ्गपूताः सानङ्गरङ्गं दृशमर्पयन्ति।* [23]

(आज सूर्य-कन्या यमुना के किनारे धन्य, अत्यन्त प्रसन्न एवं अद्‌भुत इन घोड़ियों को तो देखो, श्रीकृष्ण के अपांग (कटाक्ष) से पवित्र जो केशव के शरीर पर कामयुक्त दृष्टि समर्पित कर रही है।)

कालिन्दी के आलम्बन-विभाव होने का वर्णन -

*कालिन्दीपुलिने पश्य पुलिन्दीः पुलिकाञ्चिताः।*
*हरेर्दृक्चापलं प्रेक्ष्य सहजं या विघूर्णति।।* [24]

(यमुना किनारे पुलकावलीयुक्त इस पुलिन्दी को देख, यह श्रीकृष्ण के नयनों की स्वाभाविक चञ्चलता देखकर घूम रही है) यहाँ श्रृंगार रस की आलम्बन विभावता पुलिन्दी में वर्णित होने से उपरसता ही है। जिस प्रकार से पहले दिये गये उदाहरण में यज्ञ-पत्नियों में उच्चवर्णता के कारण श्रीकृष्ण की उनमें रति नहीं उत्पन्न हुयी उसी प्रकार यहाँ पुलिन्दियों की निम्नवर्णता श्रीकृष्ण में रति के अभाव का कारण है।

वृद्धा का आलम्बन विभाव जैसे-

*कज्जलेन कृतकेशवकालिमा बिल्वयुग्मरचितोन्नतस्तनी।*
*पश्य गौरि ! किरती दृगञ्चलं स्मेरयत्यघहरं जरत्यसौ।।* [25]

(हे गौरि देखो, इस वृद्धा ने कज्जल द्वारा अपने सफेद बालों का काला कर रखा है, दो बिम्बफलों द्वारा अपने ऊँचे स्तन बना लिये हैं, ऐसी वृद्धा श्रीकृष्ण के प्रति नेत्रों से कटाक्ष करते हुये श्रीकृष्ण को हंसा रही है।)

उपर्युक्त सभी उदाहरणों में सब का श्रीकृष्ण के प्रति अनुराग है, किन्तु श्रीकृष्ण का उनके प्रति अनुराग नहीं है, जिससे मधुर-रस उपरस हो गया।

यहाँ एक व्यक्ति में रति होने से स्थायीभाव का विरूपत्व घटित होता है। ये ही सब विभाव की विरूपता के भी उदाहरण हो सकते हैं। वस्तुतः विभाव की विरूपता होने पर भी लक्षणा से स्थायीभाव की विरूपता

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

कही जाती है।

पवित्रता, उज्ज्वलता आदि गुणों से सम्पन्न पदार्थ को ही श्रृंगार का विभाव माना जाता है। किन्तु इन गुणों से रहित जहाँ भी किसी पदार्थ की विभावता वर्णित है वहाँ वह रस न होकर रसाभास कहा जाता है।

श्रृंगार रस में स्थायी भाव की विरूपता बताने के बाद अब अनुभाव का वैरूप्य वर्णित है। "समयानां व्यतिक्रान्तिर्ग्राम्यत्वं धृष्टताऽपि चं। वैरूप्यमनुभावादेर्मनीषिभिरूदीरितम्।।" (आचारों के उल्लंघन, व्यतिक्रम, ग्राम्यत्व, धृष्टता को विद्वज्जन अनुभावादि का वैरूप्य कहते हैं।)

*समया: खण्डिताऽऽदीनां प्रिये रोषोदितादय:।*
*पुंस: स्मितादयश्चात्र प्रियया ताडनादिषु।*
*एतेषामन्यथाभाव: समयानां व्यतिक्रम:।।* [26]

यहाँ समय के उल्लंघन जनित वैरूप्य वर्णित है- खण्डिता नायिका पति पर रोष कर प्रहार आदि करती है किन्तु नायक इससे रूष्ट न होकर स्मित ही करता है। इन सबका अन्यथा भाव न होना समय या आचार का व्यतिक्रम होता है।

**खण्डिता का लक्षण -**

*पार्श्वमेति प्रियो यस्या अन्यसंयोगचिह्नित:।*
*सा खण्डितेति कथिता धीरैरीर्ष्याकषायिता।।* [27]

(अन्य स्त्री के संभोगचिन्हों से युक्त जिसका पति पास में आता है, ईर्ष्यायुक्त वह नायिका खण्डिता कही जाती है)। इसी प्रकार से धीरोदात्तादि नायकों की खण्डिता, मुग्धा, कलहान्तरिता अभिसारिका इत्यादि नायिकाओं की पृथक्-पृथक् व्यवस्थायें साहित्यिकों ने निर्धारित की है। इनके विपरीत अर्थ प्रतिपादित होने पर, ग्राम्यत्वपूर्ण अर्थ का वर्णन होने पर, धृष्टता वर्णित होने पर एवं अनुभाव की विरूपता होने से रस (श्रृंगार) रसाभास हो जाता है।

समयव्यतिक्रम जैसे-

*कान्तानखाङ्कितोऽप्यद्य परिहृत्य हरे ह्रित्य हरे ! ह्रियम्।*
*कैलासवासिनी दासी कृपादृष्ट्या भजस्व माम्।।* [28]

(हे हरे, कान्ता के नख-चिह्नों से अंकित भी आप आज लज्जा को छोडकर कैलासवासिनी दासी मेरा कृपादृष्टि से सेवन करो) आलम्बन विभाव श्रीकृष्ण प्रस्तुत नायिका से भिन्न नायिका के नख-क्षतादि से अंकित है। अत: यह नायिका खण्डिता नायिका हुयी। नियमानुसार खण्डिता नायिका को सर्वत्र नायक का तिरस्कार ही करना चाहिये किन्तु यहाँ इसके विपरीत अर्थ का प्रतिपादन होने से अनुभाव की विरूपता है और इसीलिये श्रृंगार उपरस है -

अब ग्राम्यता जैसे -

*बालाशब्दाद्युपन्यासो विरसोक्तिप्रपञ्चनम्।*
*कटीकण्डूतिरित्याद्यं ग्राम्यत्वं कथितं बुधै:।।* [29]

(बाल इत्यादि शब्दों का उपन्यास, विरसोक्तियों का विस्तार, कटिस्थल में खुजली इत्यादि चेष्टायें ग्राम्यता कही जाती हैं।)

*किं न: फणिकिशोरीणां त्वं पुष्करसदां सदा।*

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

*मुरलीध्वनिनां नीविं गोपबाल ! विलुम्पसि।।* [30]

(हे गोपवाल तुम क्यों मुरली के शब्द से सदा जल में निवास करने वाली हम नागकिशोरियों की नीवी को शिथिल कर रहे हो) यहाँ श्रीकृष्ण नागबालाओं में स्थित श्रृंगार के आलम्बन है, ये बालायें उन्हें गोपबाल पद से सम्बोधित कर रही हैं। अत: वाल पद का उपादान होने से ग्राम्यता प्रतीत होती है। इस दोष के कारण यहाँ श्रृंगार उपरस हो गया।

अब धृष्टता: ''प्रकटप्रार्थनाऽऽपि स्यात्सम्भोगादेस्तु धृष्टता।

(सम्भोगादि की स्पष्ट प्रार्थनादि धृष्टता होती है)। जैसे-

*कान्त: कैलासकुञ्जोऽयं रम्याऽहं नवयौवना*
*त्वं विदग्धोऽसि गोविन्द ! किं वा वाच्यमत: परम्।।* [31]

(यह रमणीय कैलासकुंज है, मैं रम्य नवयौवनवती हूँ, और हे गोविन्द ! तुम चतुर हो। इससे अधिक क्या कहना चाहिये)। यहाँ धृष्टतारूपी विरूपता से युक्त अनुभाव है। अत: यहाँ शृङ्गार उपरस है।

इसी प्रकार हासादि-रसों के भी उपरसता के उदाहरण विद्वानों द्वारा स्वयं ही समझ लेना चाहिये। इस ग्रन्थ में शान्तभक्तिरस, प्रीतभक्तिरस, प्रेमभक्तिरस, वत्सलभक्तिरस, मधुर (शृङ्गार) भक्तिरस ये पाँच प्रमुख रस माने गये हैं और हास्य-भक्तिरस, अद्भुत-भक्तिरस, वीरभक्तिरस, करुण-भक्तिरस, रौद्र-भक्तिरस, भयानक-भक्तिरस, वीभत्स-भक्तिरस-ये सात रस गौण माने गये हैं। ग्रन्थकार ने रसाभास प्रकरण में प्रधान पाँच रसों के उपरस वर्णित करने के उपरान्त सात गौण रसों की उपरसता उन्हीं वर्णित रसों के अनुसार ज्ञात करने को कहते हैं। रसाभास के प्रकरण में उपरस को उत्तम कोटि का रसाभास कहा गया है।

**अनुरस**- साहित्यशास्त्रीय आचार्य काव्य के प्रयोजन यश, धर्म, अर्थ, पुरुपार्थादि को मानते हैं। जैसे-
आचार्य मम्मट-

*काव्यं यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये।*
*सद्य: परिनिर्वृतये कान्तासम्मित्तयोपदेशयुजे:।।* [32]

श्रीचैतन्यमतानुयायी श्रीरूपगोस्वामी आदि आचार्य काव्य का मुख्य प्रयोजन भगवद्भक्ति को ही मानते हैं। अलङ्कारकौस्तुभादि-ग्रन्थों में इसका स्पष्ट प्रतिपादन है। इस दृष्टि से गौड़ीय वैष्णव भक्ति-मतावलम्बी उन्हीं रसो को उत्कृष्ट-कोटि का मानते हैं। जिनके श्रीकृष्ण साक्षात् विभावादि हो, जिन रसों में श्रीकृष्ण विभावादि नहीं होते, उन्हें वे रस की कोटि में नहीं मानते। श्रीकृष्ण के अतिरिक्त भक्तादि के विभाव होने पर वे रसों को अनुरस ही मानते हैं। जहाँ पर हास्य इत्यादि सातों गौण रसों के एवं शान्त रस के विभावादि भक्त इत्यादि हों इसके साथ ही विभावादियों का श्रीकृष्ण से सम्बन्ध न हों वहाँ ये रस अनुरस कहे जाते हैं। श्रीकृष्ण के साक्षात् विभावत्व के अभाव में भक्तादि के विभाव होने पर यें रस अनुरस कहे जाते हैं।

*''भक्तादिभिर्विभावाद्यै: कृष्णसम्बन्धवर्जितै:।।*
*रसा हास्यादय: सप्त शान्तश्चानुरसा मता:।।* [33]

**हास्यानुरस** जैसे -

*ताण्डवं व्यधित हन्त कक्खटी, मर्कटी भृकुटिभिस्तथोद्धुरम्।*
*येन बल्लवकदम्बकं बभौ, हासडम्बकरम्बिताननम्।।* [34]

(कक्कटी नामक वानरी ने भ्रकुटियों से ऐसा जोर से ताण्डव किया जिससे कि गोप का समुदाय हास

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

से युक्त मुख वाला होकर सुशोभित हुआ।)

यहाँ पर विभावादि श्रीकृष्ण से रहित है। अत: हास्य अनुरस है।

**अद्‌भुत अनुरस** जैसे -

*भाण्डीरकक्षे बहुधा वितण्डां*
*वेदान्ततन्त्रे शुकमण्डलस्य।*
*आकर्णयन्निर्निमिषाक्षिपक्ष्मा*
*रोमाञ्चित्ताङ्गश्च सुरर्षिरासीत्।।* [35]

भाण्डीर वट की ऊँची लता पर शुकपक्षीगण द्वारा वेदान्त-शास्त्र विषय में अनेक प्रकार का वाद-विवाद सुनकर देवर्षि नारद अपलक-नेत्र एवं पुलकितदेह हो उठे) वेदान्त विषय में वाद-विवाद आश्चर्य की बात है। किन्तु शुकपक्षीगण कृष्ण-सम्वन्धहीन है। अत: यह अद्‌भुत रस न होकर अनुरस है। 'स प्रतिपक्षस्थापनाहीनो वितण्डा'[36]।

अर्थात् प्रतिपक्षस्थापनाहीन वाद-वितण्डा कहा जाता है। भाण्डीर वन में तोते भी वेदान्तों में वितण्डा कर रहे थे। 'वाद' चेतनायुक्त एवं विज्ञ-जन में ही सम्भव है। क्योंकि प्रमाण एवं तर्कों द्वारा अपना पक्षसाध न एवं परिपक्ष-खण्डन पर सिद्धान्त की अविरोधी प्रतिज्ञा आदि पाँच अंकों से युक्त तथा प्रतिपक्ष के परिग्रह को वाद कहते हैं। [37]

यह वाद शुकादि-पक्षियों द्वारा अशक्य है। किन्तु यहाँ पर वेदान्त जैसे गहन सिद्धान्त में शुकसमूह का वितण्डा वाद में प्रवीण होना आश्चर्यजनक है। वस्तुत: लोकातीत वस्तु आश्चर्यकारिणी होती है। इसीलिये यहाँ नारद में अद्‌भुत रस का परिपाक हो रहा है। उनका आलम्बन विभाव शुकसमूह है। अत: यहाँ अद्‌भुत अनुरस है। यह हास्यादि सातों गौण रस तथा शान्तरस (कुल आठ रस) यदि कृष्णादि विभावादि के द्वारा भी कहीं अन्यत्र तटस्थों में प्रकट होते हैं तो वहाँ भी इन्हें अनुरस ही माना जायेगा।

**अपरस-**

*कृष्णतत्प्रतिपक्षाश्चेद्विषयाश्रयतां गता:।।*
*हासादीनां तदा तत्र प्राज्ञैरपरसा मता:।।* [38]

हासादि-रसों के विषय एवं आश्रय जब श्रीकृष्ण और उनके प्रतिपक्षी होते हैं तब वहाँ विज्ञों ने अपरस माना है।

जहाँ पर श्रीकृष्ण को देखकर शत्रुओं द्वारा किये गये हासादि का वर्णन होता है, वहाँ वे हासादि अपरस कहे जाते हैं। हास अपरस जैसे-

*पलायमानमुद्वीक्ष्य चपलायतलोचनाम्।*
*कृष्णमारज्जरासन्ध: सोल्लुण्ठमहसीन्मुहु।।* [39]

चंचल और विशाल नेत्रों वाले श्रीकृष्ण को युद्ध में से दूर भागता हुआ देखकर जरासन्ध बारम्बार जोर-जोर से हंसा।

यहाँ आराद् दूरसमीपयो: इस कोशानुसार आरात् पद का अर्थ समीप भी हो सकता है। यहाँ कृष्ण-विपक्षी, विरोधी जरासन्ध की हँसी अपरस है। यहाँ हास का आश्रय जरासन्ध और विषय (आलम्बन विभाव) श्रीकृष्ण है। अत: यह हासापरस का उदाहरण है। उन लोगों के प्रति यदि कोई भक्त उपहास करे

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

तो वह शुद्ध हास्यरस हो जायेगा।

इसी प्रकार अन्य रसों के भी अपरस होते हैं।

**रसाभासों की रसता-** कुछ आचार्यों के मतानुसार रसाभास निम्नश्रेणी के नहीं होते। उनमें भी रसता होने के कारण रस के समकक्ष ही मानना चाहिये। क्योंकि सम्पूर्ण भाव, भावाभास तथा रसाभास-ये सब ही रसन के आश्रय, रसज्ञों ने रस ही कहे हैं -

*भावाः सर्वे तदाभासा रसाभासाश्च केचन।*
*अमी प्रोक्ता रसाभिज्ञैः सर्वेऽपि रसनाद्रसाः।।*

वस्तुतः रसाभासों के विषय में साहित्यशास्त्र में दो मत दृग्गोचर होते हैं। एक मत तो यह है कि जिस प्रकार से सद्हेतुता एवं हेत्वाभासता एक ही हेतु में नहीं रह सकती। आशय यह है कि रस और रसाभास पृथक्-पृथक् होते हैं। रस से पृथक् तथा निम्न श्रेणी के होने के कारण रसाभास रस नहीं हो सकते। आचार्यों का कहना है कि निर्मल ही रस होता है। जबकि रसाभासों में अनुचितता होती है न कि निर्मलता। अतः वे रस कैसे हो सकते हैं ? इसीलिये रसाभास के लक्षण में प्रायः 'अनुचित' पद का प्रयोग किया गया है। जैसे-अनुचितविभावालम्बनत्वं रसाभासत्वं (रसगङ्गाधार प्रथम आनन) जहाँ अनुचितता होती है वहाँ रसता कभी नहीं रह सकती, क्योंकि अनुचितता ही रसाभास का सबसे प्रमुख कारण है अथवा रसभङ्ग के सर्व प्रमुख हेतु है।

*अनौचित्यादृते नास्ति रसभङ्गस्य कारणम्।*
*औचित्योपनिवन्धस्तु रसस्यौपनिषत्परा।।*[10]

इस संदर्भ में द्वितीय मत के अनुसार रस और रसाभास दोनों एक साथ रह सकते हैं। जिस प्रकार अश्व में अनुचित दोषादि होने से उसके स्वरूप का नाश नहीं होता। घोड़ा, घोड़ा ही रहता है। वैसे ही दोष होने पर आभास (रसाभास) यह व्यवहार होता है, किन्तु वह रहता रस ही है। पं. जगन्नाथ- *''तत्र रसाद्याभासत्वं रसत्वादिनां न समानाधिकरणम्, निर्मलस्यैव रसत्वात्, हेत्वाभासत्वमिव हेतुत्वेन इत्येके। नत नुचितत्वे नामहानिः, अपितु सदोषत्वादाभासव्यवहारः, अश्वाभासादिव्यवहारवत् इत्यपरे।''*[5]

ग्रन्थकार ने यहाँ दोनों मतों का दिग्दर्शन इस लहरी में कराया है। उपर्युक्त दोनों मतों में से ग्रन्थकार को प्रथम मत ही स्वीकार है, क्योंकि उन्होंने प्रथम कारिका (इसी लहरी) में रसाभासों को रस में विकल कहा है। अतः रसाभास विकल होने के कारण रसों से पृथक् होते हैं। इस प्रकार रसाभासों के तीनों भेदों (उपरस, अनुरस, अपरस) को क्रमशः उत्तम, मध्यम और कनिष्ठ कहा गया है। साथ ही विविध उदाहरणों के माध्यम से इनकी उत्तमता, मध्यमता और कनिष्ठता भी बतलायी गयी है।

**सन्दर्भ**


1. श्रीभक्तिरसामृतसिन्धुः (4.9.2)
2. साहित्यदर्पण 3.3.19
3. साहित्यसारः (पृ.129)
4. साहित्यबिन्दुः (पृ.84)
5. मञ्जुराजयशोभूषणम् (पृ.38)
6. काव्यदर्पण (पृ. 211)
7. सारबोधिनी
8. काव्यदर्पण (पृ.21)
9. रसविलास, पृ.50
10. रसगङ्गाधर मधुसूदनी, पृ.356
11. श्रीभक्तिरसामृतसिन्धुः, 4.9
12. वहीं, नवम लहरी रसाभासाख्या, श्लो. 8
13. वहीं, श्लो. 8
14. वहीं, श्लो. 10


CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

15. वहीं, श्लो.11
16. वहीं, श्लो. 12
17. वहीं, श्लो. 13
18. वहीं, श्लो. 14
19. वहीं, श्लो. 14
20. वहीं, श्लो. 16
21. वहीं, श्लो. 18
22. वहीं, श्लो. 19
23. वहीं, श्लो. 20
24. वहीं, श्लो. 21
25. वहीं, श्लो. 22
26. वहीं, श्लो. 25
27. वहीं, श्लो. 27
28. वहीं
29. वही, श्लो. 28
30. वहीं
31. वहीं, श्लो. 31
32. काव्यप्रकाश, प्रथमोल्लास
33. भक्तिरसामृतसिन्धु, चतुर्थ विभाग, नवमलहरी, श्लो. 33
34. वहीं, श्लो. 34
35. वहीं, श्लो. 35
36. न्यायदर्शन, 1.2.
37. वहीं, 1.2.1
38. भक्तिरसामृतसिन्धु, 4.9
39. वहीं
40. ध्वन्यालोक, आनन्दवर्धन
41. रसगङ्गाधार, पृ. 99

**सन्दर्भ-ग्रन्थ**

1. श्रीभक्तिरसामृतसिन्धु, लेखक श्रीरूपगोस्वामी, हरिकृपा-बोधिनी, दुर्गम-संगमनी संस्कृत टीका तथा हिन्दी टीका सहित, प्रका. श्री श्यामलाल हकीम, ब्रजगौरव प्रकाशन, बाग बुन्देला, वृन्दावन, प्र.सं. 1981
2. साहित्यदर्पण, श्री विश्वनाथ, सम्पा. श्री दुर्गाप्रसाद द्विवेदी, प्रका. पंकज पब्लिकेशन, 1/36 विजयनगर, दिल्ली, 110009, संस्करण- 2004
3. श्रीभक्तिरसामृसिन्धुः, लेखक- श्री श्रीरुपगोस्वामी, सम्पा.एवं अनुवादक- प्रो. प्रेमलता शर्मा, इन्दिरा गांधी राष्ट्रीय कला केन्द्र, नई दिल्ली और मोतीलाल बनारसीदास पब्लिशर्स प्राइवेट लिमिटेड, दिल्ली, प्र. सं. 1998
4. रसगङ्गाधर, मधुसूदनी,
5. ध्वन्यालोक, लेखक- आनन्दवर्धन, सम्पादक- डा.नगेन्द्र, व्याख्याकार आचार्य विश्वेश्वर, प्रका. ज्ञानमण्डल लिमिटेड, वाराणसी, प्र.सं. वि.सं. 2019
6. काव्यप्रकाश, प्रथमोल्लास

● ग्रा.पो. कोरसम, फतेहपुर (उ.प्र.)



CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

# कालिदास के रूपकों की भाषा-संरचना में वाक्य-विन्यासगत वैशिष्ट्य

रमानाथ पाण्डेय

(Kālidāsa does not give importance to words but to their meanings. He has not given importance to the order of subject and predicate. The characters live the words they speak. In other words, he chooses appropriate characters and situation. The qualities of the order of sentence is unique in his sentence-structure which places him in a driver's seat in comparision to other poets.)

कालिदास के रूपकों की भाषा-संरचना का अध्ययन करने पर पता चलता है कि वाक्य-विन्यास की दृष्टि से उनके रूपकों की भाषा नाटकीय है तथा वह बोल-चाल की भाषा के अत्यन्त निकट है। यही कारण है कि कालिदास के नाटकों में निम्न श्रेणी के पात्र तथा प्रायः सभी स्त्रियाँ बोलचाल की भाषा प्राकृत में ही अपना सम्भाषण करती हैं।[1] उसमें व्याकरणिक संरचना उतना महत्त्वपूर्ण नहीं जितना कि बोलचाल की भाषा। अभिनयाश्रित होने के कारण उसमें मुख्य वस्तु शब्द नहीं अपितु वह अर्थ है जिसको वाक्य-विन्यास प्रदान करता है। अभिनय एक ऐसा तत्त्व है जो उसे अतिरिक्त व्याकरणिक अर्थ से सम्पन्न कर देती है। कालिदास की दृष्टि में क्योंकि भाव, अभिनय एवं रस ही नाट्य है, अतः इन तीनों की अभिव्यक्ति को ही ध्यान में रखकर नाटकीय वाक्यों की रचना की गयी है। कालिदास के रूपक अभिनय की दृष्टि से पूर्णतया सफल रहे हैं। उनकी सफलता का मुख्य कारण यह है कि उनमें रंगीय एवं भाषेतर माध्यमों से जहाँ समस्त नाट्य-तत्त्वों का अद्भुत निदर्शन हुआ है, वहीं पात्रों के संवाद-योजना में विभिन्न भाषिक तत्त्वों तथा काव्य-तत्त्वों का अत्यन्त सुन्दर सन्निवेश है। उन्होंने अपने नाट्य-प्रयोग में ध्वनि, शब्द, वाक्यादि विभिन्न भाषिक तत्त्वों का वैज्ञानिक प्रयोग कर अपने रूपकों की भाषा को काव्यात्मक तत्त्वों से भी अलंकृत किया है। कालिदास की नाट्य-विषयक धारणा से भी अप्रत्यक्ष रूप में उनकी भाषिक दृष्टि का पता चलता है। नाट्य के विषय में उनका कथन है कि यह देवताओं के नेत्रों को सुन्दर लगने वाला चाक्षुष यज्ञ है। स्वयं महादेव जी ने उमा को अपने शरीर में संयुक्त कर दो भागों में विभक्त किया है- ताण्डव एवं लास्य। इसमें सत्त्व, रज और तम तीनों गुणों से निर्मित लोगों के चरित अनेक रसों में दिखाई देते हैं। अतः भिन्न-भिन्न रुचि वाले लोगों के लिये यह एक नाना प्रकार का मनोरञ्जन है -

*देवानामिदमामनन्ति मुनयः कान्तं क्रतुं चाक्षुषम्*
*रुद्रेणेदमुमाकृतव्यतिकरे स्वाङ्गे विभक्तं द्विधा।*
*त्रैगुण्योद्भवमत्र लोकचरितं नानारसं दृश्यते*
*नाट्यं भिन्नरुचेर्जनस्य बहुधाऽप्येकं समाराधकम्।।*[2]

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

महाकवि कालिदास के रूपकों की भाषा-संरचना के अध्ययन की अन्तिम कड़ी वाक्य-विन्यास है। वाक्य-विन्यास रूपक की भाषा के स्वरूप निर्धारक तत्त्वों में सबसे महत्त्वपूर्ण एवं अन्तिम तत्त्व माना जा सकता है। सामान्य-भाषा एवं रूपक की भाषा में वाक्य-विन्यास का एक सहज अन्तर होता है। रूपक की भाषा क्योंकि बोलचाल की भाषा से मिलती-जुलती है, अतः उसका वाक्य-विन्यास उसके जैसा ही होता है। व्याकरणीय वाक्य-विन्यास में बल शब्दों के सम्बन्धों पर होता है, जबकि रूपकीय वाक्य-विन्यास अभिनयाश्रित होने के कारण उसमें मुख्य वस्तु शब्द नहीं अपितु वह अर्थ है जिसको वाक्यविन्यास-प्रदान करता है। अतः रूपकीय वाक्य-विन्यास की लक्ष्य-पूर्ति एक ओर संरचना करती है तो दूसरी ओर लय एवं बिम्ब-विधान। रूपक की भाषा में वाक्य-विन्यास मात्र शब्दों की परस्परबद्ध श्रृंखला नहीं, अर्थ का एक संपूर्ण घटक है। काव्य में जो कार्य छन्द द्वारा सिद्ध होता है, रूपक में वही लय एवं कार्य द्वारा साध्य होता है। अतः उसमें व्याकरणिक संरचना का उतना महत्त्व नहीं है। रूपक में व्याकरण से अशुद्ध, अस्पष्ट एवं अपूर्ण वाक्य भी अपने लक्ष्य में सार्थक सिद्ध होते हैं। अभिनय एक ऐसा तत्त्व है जो उसे अतिरिक्त व्याकरणिक अर्थ से सम्पन्न कर देती है। इसका एक पक्ष यह भी है कि मंच पर वाक्य का विन्यास आत्मपरक होता है। वहाँ भाषा वास्तविक जीवन की भाँति मानवीय मनोविज्ञान का अंग होती है जिसमें व्यक्ति की कथन-शैली, स्वर, अभ्यास सभी कुछ सम्मिलित होता है। रूपक में वाक्य-विन्यास पात्र की आंतरिकता की देन माना जाता है, दूसरी ओर संवाद के प्रकार्य का जिसके अनुरूप वाक्य को ढलना पड़ता है।[3]

कालिदास के रूपकों के वाक्यविन्यास का अध्ययन करने पर हम देखते हैं कि प्रत्येक वाक्य अपने लक्ष्य में सार्थक सिद्ध हुये हैं। यद्यपि उनके रूपकों का वाक्यविन्यास सामान्य भाषा के अत्यन्त निकट है किन्तु वह व्याकरणीय वाक्य-रचना से भिन्न है, क्योंकि उसमें बल शब्दों के सम्बन्धों पर न होकर मुख्यतया भाव एवं अभिनय पर है और उसमें मुख्य वस्तु शब्द नहीं अपितु वह अर्थ है जो वाक्य-विन्यास द्वारा प्राप्त होता है। कालिदास की दृष्टि में भाव, अभिनय एवं रस इन तीनों का समन्वय ही नाट्य है, अतः उन्होंने गद्यात्मक एवं पद्यात्मक दोनों ही प्रकार के वाक्यों की रचना भी इन्हीं तीनों तत्त्वों को ध्यान में रखकर किया है। यही कारण है कि उनकी भाषा-संरचना में कहीं-कहीं व्याकरण से अशुद्ध, अस्पष्ट एवं अपूर्ण वाक्य भी अपने लक्ष्य में सार्थक सिद्ध हुये हैं। सुन्दर भावों को अभिव्यक्त करने के लिये सर्वत्र उन्होंने सुन्दर वाक्यों का विन्यास किया है जो सम्पूर्ण नाटकीय विशेषताओं से युक्त है। उनके छोटे-छोटे वाक्यों में गूढ़-भावाभिव्यंजन की शक्ति निहित है तथा समस्त कथानक दूरान्वयदोष एवं अर्थ की खींचातानी से रहित छोटी-छोटी तथा सरल वाक्यावली से ही उभरता है। प्रत्येक वाक्य में कोई न कोई विशेषता अवश्य है। वस्तुतः उनके रूपकों की भाषा का सम्पूर्ण चमत्कार वाक्य-विन्यास पात्रों के अनुरूप ही है। शकुन्तला तथा उसकी सखी लतावृक्षादिकों के सहवास में रहने वाली हैं। अतः उनके वाक्यों में *'क इदानीं सहकारमन्तरेणातिमुक्तलतां पल्लवितां सहते*[4]', *'को नामोष्णोदकेन नवमालिकां सिञ्चति*[5] जैसे लतावृक्षों से सम्बन्धित सूक्तियां लिखी गयी हैं। कण्व ऋषि सदैव यज्ञ-याग में और अध्यापन कर्म में लीन रहते हैं। अत एव उनके लिये *'दिष्ट्या धूमाकुलितदृष्टेरपि यजमानस्य पावक एवाहुतिः पतिता'* तथा *'वत्से सुशिष्यपरिदत्तावविद्येवाशोचनीयासि संवृत्ता*[6] जैसे वाक्यों की रचना की गयी है। इसी प्रकार विदूषक जैसे पात्रों के लिये रचे गये वाक्यों में उसी के अनुरूप भरपूर हास्य एवं उसके स्वभाव की झलक सर्वत्र प्राप्त होती है। *मालविकाग्निमित्रम्* में नाट्याचार्यों का विवाद, उनकी परीक्षा, प्रमदवन में अशोकवृक्ष की दोहद-पूर्ति की कथा, समुद्रगृह की एवं पुनः अशोकवृक्ष के नीचे मालविका के साथ राजा के विवाह की घटनाओं का वर्णन करने के लिये अत्यन्त सुन्दर एवं छोटे-छोटे वाक्यों की रचना सहृदय के अन्तःकरण को सर्वदा प्रभावित करती रही है। प्रसाद गुण की प्रचुरता के कारण ही उनके वाक्य-विन्यास कठिनता तथा जटिलता से उन्मुक्त हैं। वस्तुतः कालिदास ने जहाँ जिस विषय का विवेचन करना

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

चाहा वहीं उसके अनुरूप वाक्य की रचना द्वारा वर्णन में उत्कृष्टता का समावेश कर दिया है। राजा उर्वशी के वक्षस्थल के कंपते वस्त्रों को देखकर कहता है-

*मुञ्चति न तावदस्या भयकम्प: कुसुमकोमलं हृदयम्।*
*सिचयान्तेन कथञ्चित् स्तनमयोच्छ्वासिना कथित:॥*[7]

इसी प्रकार उर्वशी की सृष्टि के विषय में तर्क करता हुआ राजा तथा उसके विरह में सन्तप्त राजा का और राजा से वियुक्त उर्वशी का चित्रण इत्यादि प्रसंगों के वर्णन में कालिदास ने अत्यन्त ही सुन्दर एवं छोटे-छोटे गद्यात्मक और पद्यात्मक वाक्यों की रचना की है। इस प्रकार स्पष्ट है कि कालिदास के रूपकों की भाषा-संरचना में वाक्य-विन्यास का विशेष महत्त्व है। वस्तुत: उनके वाक्यों का सारा बल, अर्थवत्ता एवं रंगधर्मिता वाक्य-विन्यास पर ही निर्भर करती है। यद्यपि उन्होंने प्राय: छोटे-छोटे वाक्यों की ही रचना की है किन्तु कहीं-कहीं लम्बे वाक्यों का भी अपने नाटकों की भाषा-संरचना में समावेश किया है। वाक्य छोटे हों या बड़े सभी नाटकीय हैं तथा वे पात्रों के मनोभावों एवं स्थितियों की देन के रूप में सर्वत्र उपयोगी ही सिद्ध हुये हैं। जहाँ पात्रों की स्थिति दुख, दुराव, भावात्मक दबाव, संकोच या विक्षोभ के रूप में चित्रित हैं वहाँ पर छोटे वाक्य यथार्थ का प्रतिबिम्ब उपस्थित करते हुये प्रतीत होते हैं। इसके विपरीत प्रशाखन, व्याख्या, अलंकरण, भावोच्छ्वास, पुनरावृत्ति, समानान्तरता, विषमता आदि शैलीय प्रकार्यों से युक्त होने पर वाक्य विस्तृत बन गये हैं जो पात्र, स्थिति तथा सन्दर्भ पर निर्भर करते हैं। अभि.शा. के द्वि.अ. के प्रारम्भ में विदूषक की उक्तियों में और तृ.अ. के प्रारम्भ में विष्कम्भक में लम्बे वाक्यों द्वारा दुष्यन्त के माध्यम से राक्षसों से रक्षा तथा उसके बाद शकुन्तला की विरहावस्था संक्षेप में सूचित की गयी है।

रूपकों की भाषा में वाक्य-विन्यास मात्र शब्दों की परस्पर बद्धश्रृंखला नहीं, अर्थ का एक सम्पूर्ण घटक है। उसमें व्याकरणिक संरचना का उतना महत्त्व नहीं रहता जितना कि अभिनय का। सामान्य भाषा में वाक्य-रचना विशिष्ट होती है और उसमें पौर्वापर्य निश्चित होता है किन्तु रूपक की भाषा में अभीष्ट प्रभाव के लिये नाटककार इस निर्धारित क्रम में परिवर्तन किया करता है। महाकवि कालिदास ने भी भाव, अभिनय एवं रस को पुष्ट करने के लिये प्रसंगानुसार व्याकरण के नियमों से हटकर कहीं-कहीं वाक्यों में शब्दों के क्रम को स्वेच्छानुसार परिवर्तित किया है। *अभिज्ञानशाकुन्तलम्* के दूसरे अंक में विदूषक के इस कथन में कि- 'तो आप पाथेय (मार्ग-भोजन) ग्रहण करें। मैं देखता हूँ कि आपने तपोवन को क्रीड़ा-वाटिका बना लिया है।'[8] विधेय (उपवन) को उद्देश्य (तपोवन) के पूर्व रक्खा गया है। वाक्य-विन्यास का सामान्य नियम यह है कि हमेशा वाक्य में पहले उद्देश्य रक्खा जाता है तब विधेय। किन्तु कालिदास ने इस नियम का उल्लंघन कर स्वेच्छानुसार पदों के क्रम में परिवर्तन किया है। बोलचाल की भाषा में इस प्रकार का शब्द-परिवर्तन सामान्यतया हो जाता है। रूपक की भाषा में स्वाभाविकता का समावेश किया है। विदूषक जैसे पात्र के बातचीत में इस प्रकार के पदों के क्रम का परिवर्तन भाषा को और भी सुन्दर बना देता है। विदूषक के कहने का तात्पर्य यही है कि प्रेमलीला तपोवन में नहीं हो सकती, उपवन में ही हो सकती है, अत: वह राजा को लक्ष्य करके कहता है कि तपोवन जैसे अनुपयुक्त स्थल में भी तुमने प्रेम के उपयुक्त स्थान-उपवन जैसी स्थिति उत्पन्न कर दी है। कितना सुन्दर एवं स्वाभाविक है यह भाव जो विदूषक जैसे पात्रों द्वारा मात्र एक छोटे से वाक्य में समाविष्ट कर दिया गया है। तृतीय अंक में काम से सन्तप्त शकुन्तला के दुर्बल शरीर का वर्णन करते हुये राजा कहता है कि-

*क्षामक्षामकपोलमाननमुर: काठिन्यमुक्तस्तनं*
*मध्य: क्लान्ततर: प्रकामविनतावसौ छवि: पाण्डुरा।*

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

*शोच्या च प्रियदर्शना च मदनक्लिष्टेयमालक्ष्यते*
*पत्राणामिव शोषणेन मरुता स्पृष्टा लता माधवी।।*[9]

इस श्लोक में उद्देश्य 'आनन' तथा 'उर' विधेय के स्थान पर है, 'विनतौ' में नत में 'वि' उपसर्ग होने के कारण प्रकाम अधिक है, 'इव' का प्रयोग माधवी के पश्चात् होना चाहिये और 'लता' की जगह प्रिया का प्रयोग किया जाना चाहिये था। इस श्लोक में शब्दों के क्रम कवि ने स्वेच्छानुसार रक्खे हैं जिसमें भाव-सौन्दर्य में अद्भुत निखार आ गया है। इसी प्रकार अनुसूया द्वारा शकुन्तला से उसके ताप का कारण पूछने के लिये जिस वाक्य की रचना कवि ने की है –'अनसूया . .....। विकारं खलु परमार्थऽज्ञात्वाऽज्ञात्वाऽनारम्भः प्रतीकारस्य'[10] उसमें प्रयुक्त शब्द 'अनारम्भः' में भी 'न' विधेय को 'आरम्भ' उद्देश्य में संयुक्त कर दिया है जो व्याकरण के अनुसार उचित प्रयोग नहीं माना जा सकता। कालिदास ने इस प्रकार के वाक्य रचना द्वारा उसमें कृत्रिमता का समावेश नहीं होने दिया है क्योंकि यह बोलचाल एवं प्राकृत भाषा के अनुरूप प्रयोग है जो सूक्ति-रूप में अद्भुत प्रभाव उत्पन्न करती है। सामान्य-भाषा के विन्यास के नियम के अनुसार 'यत्' से आरम्भ होने वाला वाक्य हमेशा उद्देश्य माना जाता है तथा तत् से प्रारम्भ होने वाला विधेय। किन्तु कालिदास ने अपने वाक्य-विन्यास में अनेक स्थलों पर विशिष्ट प्रभाव उत्पन्न करने के लिये पद्यात्मक वाक्यों के पदों के प्रयोग में इस नियम का पालन नहीं किया है –

*अयं स ते तिष्ठति सङ्गमोत्सुको*
*विशङ्कसे भीरु यतोवधीरणाम्।*
*लभेत वा प्रार्थयिताा न वा श्रियं*
*श्रिया दुरापः कथमीप्सितो भवेत्।।*[11]

दुष्यन्त के कथन का अभिप्राय यह है कि शकुन्तला भीरु है। अतः उसे तिरस्कार की संभावना हो रही है। भीरु को भीरु कहने से सान्त्वना मिलती है तथा डर जाता रहता है। उत्सुक (प्रार्थी) मैं हूँ और तुम काम्य, अतः तिरस्कार मेरा सम्भव है न कि तुम्हारा, जैसे प्रार्थी का तिरस्कार काम्यश्री (सम्पत्ति) कर सकती है– नहीं मिल सकती, पर यदि श्री ही किसी को अनुगृहीत करना चाहे तो ऐसा कौन होगा जो उसके अनुग्रह का अनादर करे। इस प्रकार दुष्यन्त शकुन्तला को श्री मानता है तथा स्वयं को प्रार्थी। उसने पहुँचकर अपना प्रार्थी होना सिद्ध कर दिया है और सामने आने की प्रतीक्षा कर रहा है। कितने सुन्दर भाव की अभिव्यक्ति यहाँ हुयी है, किन्तु व्याकरण की दृष्टि से प्रथम और द्वितीय चरण को बदलकर लिखना चाहिये था, क्योंकि उद्देश्य (Subject, वाक्य पहले कहा जाता है तथा विधेय (Predicate or object) उसके बाद।[12] 'श्री' पद का भी दो बार प्रयोग किया गया है जबकि दूसरी बार सर्वनाम का प्रयोग उचित होता। इसी प्रकार तृतीय चरण में भी 'लभ्' का प्रयोग कर चतुर्थ चरण में 'आप्' धातु (ईप्सितः में) का प्रयोग न कर 'लभ्' का ही प्रयोग करना चाहिये था। इस प्रकार कवि ने अपनी प्रतिभा के अनुसार ही पदों को पद्यात्मक वाक्यों में सन्निविष्ट किया है, यदि वे ऐसा न करते तो कवि या नाटककार न होकर वैयाकरण के समान नीरस माने जाते। चतुर्थ अंक में शकुन्तला की विदाई के समय जब पुत्र के समान पाला गया मृगछौना उसका रास्ता रोक लेता है तब शकुन्तला उसे लक्ष्य कर कहती है कि 'वत्स, साथ छोड़ने वाली मेरा अनुसरण क्यों कर रहे हो ? थोड़ी देर पहले ही जन्म देने वाली माँ के बिना ही पाले-पोषे गये हो। अब मेरे भी न रहने पर पिताजी तुम्हारी चिन्ता करेंगे। लौट जाओ – *'शकुन्तला-वत्स ! किं सहवासपरित्यागिनीं मामनुसरसि। अचिरप्रसूतया जनन्या विना वर्धित एव। इदानीमपि मया विरहितं त्वां तातश्चिन्तयिष्यति। निवर्तस्व तावत्।'*[13] शकुन्तला के इस कथन में हिरन के प्रति शकुन्तला का मातृ-तुल्य स्नेह ध्वनित होता है। दोनों वाक्यों में पदों का क्रम वाक्य-विन्यास के सामान्य नियम के अनुकूल नहीं है। 'एव' 'विना' के और अपि 'मया' के पश्चात् आना चाहिये था किन्तु

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

प्राकृत की छाया होने के कारण अथवा बोलचाल की भाषा होने के कारण पदों के परिवर्तन में कोई दोष नहीं है। इस प्रकार के पदों के क्रम-परिवर्तन से अभीष्ट प्रभाव उत्पन्न हुआ है। इसी प्रकार सप्तम अंक में तापसी के उक्त कथन में भी पदों का क्रम बिगड़ा हुआ है -*'अस्य बालकस्य तेऽपि संवादिन्याकृतिरिति विस्मितास्मि। अपरिचितस्यापि तेऽप्रतिलोमः संवृत्त इति।'*[14] यहाँ वाक्य के अन्त में 'इति' पद का प्रयोग हुआ है जिसे 'विस्मिता' के पूर्व आना चाहिये था क्योंकि अन्तिम वाक्य भी विस्मय का ही कारण है। इस प्रकार का प्रयोग विस्मय के भाव को अभिव्यक्त करने के लिए तथा सामान्य बोलचाल की स्वाभाविक प्रवृत्ति के कारण नहीं खटकता है।

इस प्रकार कालिदास ने विशिष्ट भाव को अभिव्यक्त करने एवं अपने रूपकों की भाषा में स्वाभाविकता का समावेश करने के लिये पदों के क्रम को स्वेच्छा से वाक्यों में विन्यस्त किया है। इसी कारण उनका वाक्य-विन्यास पूर्ण रूप से नाटकीय है। उनके द्वारा वाक्यों में प्रयुक्त पदों के क्रम को हम परिवर्तित नहीं कर सकते। ऐसा करने पर उनकी नाटकीयता नष्ट हो जायेगी तथा सम्पूर्ण भाव-श्रृंखला ही टूट जायेगी। उन्होंने वाक्य-विन्यास में अपनी अभूतपूर्व प्रतिभा का परिचय दिया है। वाक्य का सारा बल, अर्थवत्ता एवं रंगधर्मिता उनकी भाषा के विशिष्ट वाक्य- विन्यास पर ही निर्भर है। उनके तीनों रूपक अनुभव-क्षेत्र में एक व्यापक एवं वैविध्यपूर्ण जगत् को अपने में संजोये हुये प्रतीत होते हैं, इसीलिये उनमें वाक्यों की विभिन्न भंगिमाएँ, रूपविन्यास तथा आकार-प्रकार की विविधता सहज स्वाभाविक बन गयी हैं। चाहे वाक्य छोटे-छोटे हों या अनेक भाषिक इकाइओं से युक्त लम्बे वाक्य, सभी अत्यन्त प्रभावशाली हैं।

**कालिदास के रूपकों में प्रयुक्त वाक्यों के प्रकार-** कालिदास के रूपकों की भाषा-संरचना में वाक्य के प्रायः समस्त प्रकारों का उपयोग हुआ है। आकार की दृष्टि से सामान्यतः संक्षिप्त एवं विस्तृत दो प्रकार के वाक्य माने जा सकते हैं। कालिदास के नाटकों की भाषा-संरचना में यद्यपि इन दोनों ही प्रकार के वाक्यों का वैशिष्ट्य है किन्तु संक्षिप्त वाक्यों के प्रयोग में जो चमत्कार उत्पन्न हुआ है वह लम्बे वाक्यों में दृष्टिगोचर नहीं होता। *'अहो! दुर्लभाभिलाषी मदनः', 'लब्धं नेत्रनिर्वाणं' तथा 'उपस्थितं नयनमधु'* जैसे संक्षिप्त वाक्यों का प्रभाव सहृदय के हृदय को निरन्तर प्रभावित करता रहा है। रूपक की भाषा-संरचना में सामान्यतः उतने प्रकार के वाक्य हो सकते हैं जितने प्रकार के वाचिक व्यवहार होते हैं। सर्ल ने इनका विभाजन पांच कोटियों में किया है- निश्चयात्मक, आज्ञामूलक, बद्धतामूलक, अभिव्यक्तिपरक और घोषणापरक।[15] वाक्यों को प्रकार्य की दृष्टि से देखें तो उन्हें अभिव्यक्तिपरक, निदेशपरक, संकेतपरक, काव्यपरक, तर्कपरक एवं संपर्कपरक वर्गों में विभाजित किया जा सकता है। कालिदास के रूपकों के वाक्यों के प्रकारों का अध्ययन करने पर हम देखते हैं कि प्रकार्यमूलक (Indicative) वाक्य उनकी भाषा की वास्तविक आत्मा को प्रकट करते हैं। अभिव्यक्तिपरक (evincive) वाक्य उनके नाटकों में पात्रों की भावात्मक स्थिति को उजागर करते हैं। निदेशपरक वाक्यों में पात्रों के परस्पर संबोधन, प्रश्न एवं आज्ञामूलक भाव मूख्य हैं। अभिनय की दृष्टि से यद्यपि सभी प्रकार के वाक्यों का महत्त्वपूर्ण योगदान है किन्तु सबसे अधिक नाटकीयता संभवतः प्रश्नवाचक वाक्यों में परिलक्षित होती है। कालिदास ने प्रश्नवाचक वाक्यों के द्वारा सर्वत्र विशिष्टार्थ का प्रतिपादन किया है। *'मालविकाग्निमित्रम्'* एवं *'अभिज्ञानशाकुन्तमल्'* के प्रस्तावना में प्रयुक्त प्रश्नवाचक वाक्यों से उत्पन्न की गयी नाटकीयता विशेष-रूप से उल्लेखनीय है। सूत्रधार जब कहता है कि इस वसन्तोत्सव में कालिदासकृत *'मालविकाग्निमित्रम्'* नाटक का अभिनय दिखलाने के लिये विद्वत्परिषद् ने मुझे आज्ञा दी है तब परिपार्श्वक उससे पूछता है कि -'नहीं जी ! भास, कविपुत्र और सौमिल्ल आदि प्रख्यात नाटककारों के नाटकों को छोड़कर क्यों सभा आजकल के (नौसिखिये) कवि कालिदास की रचना को इतना अधिक मान दे रही है ?[16] पारिपार्श्वक के इस प्रश्नवाचक वाक्य द्वारा नाटककार ने अपने पूर्ववर्ती भासादि प्रसिद्ध कवियों के नाटकों

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

की अपेक्षा अपने नाटकों की गुणोत्कृष्टता ध्वनित करने का प्रसंग उपस्थित किया है। इसी प्रकार अभि.शा. के प्रस्तावना में भी सूत्रधार एवं नटी के वार्तालाप में अत्यन्त छोटे-छोटे प्रश्नवाचक वाक्यों का विन्यास किया गया है।[17] जिससे कि नाटक में कथनोपकथन की श्रृंखला कायम रहे एवं वक्ता के लिये वक्तव्य बोझिल ने हो। प्रश्नवाचक वाक्यों द्वारा यहाँ सुन्दर मनोवैज्ञानिक रूप प्रस्तुत किया गया है जो मन की सूक्ष्मतम प्रवृत्तियों एवं अनुभूतियों को स्पष्ट करते हैं। मालविका के नृत्य-प्रदर्शन के पश्चात् विदूषक द्वारा मालविका के नृत्य प्रदर्शन में दोष निकालने की बात को सुनकर गणदास मालविका को निर्दोष सिद्ध करने के लिये रोकने गया है तब रानी धारणी कहती है -*'ननु गौतमवचनमप्यार्यो हृदये करोति ?'*[18] यह प्रश्नवाचक वाक्य है। रानी जानती है कि गौतम मूर्ख है, भला कला की बारीकियों को वह क्या समझे ? उसका मालविका को किसी कमी के ब्याज से रोके रखने का यही मतलब है कि राजा उसे अच्छी तरह देख ले, अत: रानी गौतम की बात को गम्भीरता से विचार में लाये जाने योग्य नहीं समझती तथा शीघ्र ही मालविका को रंगमंच से हटाना चाहती है। नाटकीय भाषा की दृष्टि से अभि.शा. का सप्तमांक, विशेषकर मरीचाश्रम का अंश दर्शनीय है। बालक सर्वदमन के भोले से प्रश्न 'मात: ! क एष: ?'[19] में कितनी सुन्दर नाटकीयता निहित है। इस प्रकार के वाक्यसंबोधक की विशेष भाव-मुद्रा, मन:स्थिति, अभिरुचि, जिज्ञासा, आत्मसाक्षात्कार का भाव भय, विस्मय आदि को भी प्रसंगानुसार व्यक्त करते हैं। इसके साथ ही वे स्थिति से संयुक्त होकर निषेध, विसंगति, चुनौती एवं समस्या का भी आभास देते हैं। कालिदास के तीनों रूपकों में ये समस्त विशेषतायें यत्र-तत्र परिलक्षित होती हैं। प्रश्नवाचक वाक्यों के समान ही आज्ञासूचक वाक्य भी क्रिया एवं उसकी प्रेरणा से अनुप्राणित होने के कारण अत्यन्त प्रभावोत्पादक हैं। अभि.शा. के प्रथम अंक में प्रियम्वदा शकुन्तला को बिना कारण बताये रुकने की आज्ञा देती है -'हला ! शकुन्तले ! अत्रैव तावन्मुहुर्तं तिष्ठ।'[20] इस आज्ञासूचक वाक्य से दर्शकों, श्रोताओं एवं पाठकों के मन में कौतूहल उत्पन्न कर कथा-सूत्र का कुशलता से संचालन किया गया है। प्रियंवदा प्रेम-क्षेत्र की ज्यादा जानकार है, उसने नायक का संकेत पल्लवाङ्गुलि के वर्णन में ढूँढ लिया है- इसी पर विनोद करती है जो नाटक में आगे स्पष्ट होता है। यह प्रभाव प्रियवंदा के आज्ञासूचक वाक्य से ही उत्पन्न हुआ है। काव्यपरक वाक्य अनुभूति की तीव्रता, सघनता एवं शैलीगत विशिष्टताओं के परिचायक हैं। कालिदास के सूक्तियों एवं पद्यात्मक वाक्यों में इस प्रकार के वैशिष्ट्य को देखा जा सकता है। तर्कपरक वाक्यों का वैशिष्ट्य पात्रों के परस्पर खंडन-मंडन एवं वाद-विवाद के लिये प्रयुक्त हुये हैं। ऐसे वाक्यों के उदाहरण अभि.शा.में दुष्यन्त एवं शार्ङ्गरव के विवाद तथा मालविका. में दोनों नाट्याचार्यों के वादविवाद में विशेष रूप से देखा जा सकता है। इन सब के अतिरिक्त कालिदास के रूपकों में ऐसे भी अनेक वाक्य हैं जो मात्र श्रोता एवं वक्ता के मध्य संपर्क साधने के लिये कहे गये हैं जैसे कुशलक्षेम पूछना, अभिवादन करना आदि।

वाक्य, रूपकीय भाषिक संरचना के मूल आधार हैं। जैसा कि पहले कहा जा चुका है कि नाट्य में अर्थ शब्दों पर नहीं वाक्य पर ही निर्भर करता है। वाक्य का अर्थ वाक्य की तलीय आभ्यंतर संरचना से प्राप्त होता है। संरचना के धरातल पर वाक्य के अन्तस् एवं बहिस्तलीय दो स्तरों में अन्तस्-स्तर अर्थ को प्रकाशित करता है तथा बाह्य-स्तर अभिव्यक्ति को, कभी-कभी इन दो स्तरों पर अर्थ का वैभिन्न्य भी हो सकता है। ऐसी स्थिति में वाक्य में अनेकार्थता होती है। महाकवि कालिदास के रूपकों की भाषा-संरचना के वाक्यों में इस प्रकार का वैभिन्न्य देखा जा सकता है। इसी प्रकार का अर्थवैभिन्न्य कालिदास की भाषा-संरचना का चमत्कार माना जा सकता है। *विक्रमोर्वशीयम्* के प्रथम श्लोक से ही वेदान्त-प्रसिद्ध एक -पुरुषत्व के प्रतिपादन-रूप जहाँ सामान्य अर्थ का बोध होता है वहीं इससे यह अर्थ भी व्यंजित होता है कि त्रोटक का नायक भी ऐतिहासिक पुरुषों में एक अद्वितीय व्यक्ति है-

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

*वेदान्तेषु यमाहुरेकपुरुषं व्याप्य स्थितं रोदसि*
*यस्मिन्नीश्वर इत्यनन्यविषय: शब्दो यथार्थाक्षर:।*
*अन्तर्यश्च मुमुक्षुभिर्नियमितप्राणादिभिर्मृग्यते*
*स स्थाणु: स्थिरभक्तियोगसुलभो नि:श्रेयसायास्तु व:॥*[21]

पुरूरवा भी अपने अलौकिक गुणों के कारण सर्वव्यापक है। शिव के ऐश्वर्य-प्रदर्शन से नायक का ऐश्वर्य ध्वनित होता है। द्वितीय अंक में भी विदूषक की उक्ति *'न शक्नोमि जनाकीर्णे कीर्तनेन आत्मनो जिह्वां धारयितुम्'*[22] के द्वारा रहस्य के फूट जाने को ध्वनित कर रहा है। तृतीय अंक में गुरु के शाप द्वारा यह ध्वनित हो रहा है कि उर्वशी का भूलोक में राजा के साथ समिलन भी होगा।[23] इसी प्रकार चतुर्थ अंक में प्रथम एवं द्वितीय श्लोक से यह अर्थ ध्वनित होता है कि राजा और उर्वशी दोनों ही वियोग से पीड़ित होंगे।[24] चतुर्थ श्लोक में हंसी के व्याज से सखी अपनी स्थिति को प्रकट कर रही है[25] तो पञ्चम एवं षष्ठ में विरही राजा की अवस्था का अन्योक्ति द्वारा वर्णन हो रहा है। [26]

*गहनं गजेन्द्रनाथ: प्रियाविरहोन्मादप्रकटितविकार:।*
*विशति तरुकुसुमकिशलयभूषितनिजदेहप्राग्भार:।*

इसी प्रकार अन्तिम श्लोक में भी अन्योक्ति द्वारा पुरूरवा-उर्वशी के आनन्द की सूचना प्राप्त होती है।[27] इस प्रकार *विक्रमोर्वशीयम्* में स्थान-स्थान पर अर्थवैभिन्न्य देखा जा सकता है। *मालविकाग्निमित्रम्* में अन्त: एवं बहिस्तलीय रचना के द्वारा अर्थवैभिन्न्य के अनेक उदाहरण हैं किन्तु वे उतने चमत्कारिक नहीं हैं जितने कि अन्य दोनों रूपकों में। नान्दी पद्य द्वारा जहाँ शिवजी के हृदय के अन्धकार दूर कर प्रकाश के मार्ग में ले जाने की प्रार्थना-विषयक सामान्य अर्थ की प्रतीति होती है वहीं अन्य एवं विशिष्ट अर्थ द्वारा नाटक का सम्पूर्ण कथानक स्पष्ट हो जाता है जो अभीष्ट नाट्यार्थ को अभिव्यक्त करता है -

*एकैश्वर्ये स्थितोऽपि प्रणतबहुफले य: स्वयं कृत्तिवासा:*
*कान्तासंमिश्रदेहोऽप्यविषयमनसां य: परस्ताद्यतीनाम्।*
*अष्टाभिर्यस्य कृत्स्नं जगदपि तनुभिर्बिभ्रतो नाभिमान:।*
*सन्मार्गालोकनाय व्यपनयतु स वस्तामसीं वृत्तिमीश:॥*[28]

प्रस्तावना में सूत्रधार एवं पारिपार्श्वक के वार्तालाप में वाक्य के अन्तस्तलीय एवं बहिस्तलीय संरचना से प्राप्त अर्थवैभिन्न्य के द्वारा कालिदास ने पूर्ववर्ती भास आदि प्रसिद्ध कवियों के नाटकों की अपेक्षा अपने नाटकों की गुणोत्कृष्टता को ध्वनित की है-

*सूत्रधार:- अभिहितोऽस्मि विद्वत्परिषदा कालिदासग्रथितवस्तुमालविकाग्निमित्रं नाम नाटकमस्मिन्वसन्तोत्सवे प्रयोक्तव्यमिति। तदारभ्यतां सङ्गीतम्।*

*पारिपार्श्वक:- मा तावत् प्रथितयशसां भाससौमिल्लककविपुत्रादीनां प्रबन्धानतिक्रम्य वर्तमानकवे: कालिदासस्य क्रियायां कथं बहुमान:।*[29]

द्वितीय अंक में नृत्य के लिये शर्मिष्ठा की चौपदी से एक ओर जहाँ शर्मिष्ठा-विषयक सामान्य अर्थ की प्राप्ति होती है तो दूसरी ओर शर्मिष्ठा के समान अन्त में मालविका भी राजा अग्निमित्र की सब रानियों से अधिक प्रिया बनेगी इस अन्यार्थ की भी प्रतीति हो जाती है-

*दुर्लभो प्रियो मे तस्मिन्नभव हृदय*
*निराशमहो अपाङ्गो मे परिस्फुरति किमपि वाम:।*

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

*एष स चिरदृष्टः कथं पुनरुपनेतव्यो*
*नाथ मां पराधीनां त्वयि परिगणय सतृष्णाम्।।*[30]

तृतीय अंक के विष्कम्भक में समाहितिका तथा मधुकरिका के वार्तालाप के लिये रचित वाक्यों में भी अर्थवैभिन्न्य के उदाहरण देखे जा सकते हैं। मालविका का नृत्य के पश्चात् हरदत्त की शिष्या रानी इरावती ने भी नृत्य दिखाया था, पर उन दोनों में मालविका का नृत्य ही अच्छा ठहराया गया। इससे यह अर्थ भी ध्वनित होता है कि मालविका भी राजा पर मुग्ध है तथा मेल न होने के कारण सूखती जा रही है और राजा भी धारिणी के भय से खुलकर मालविका से बात नहीं कर पा रहा है।[31] एक अन्य सूचना यह भी मिलती है कि रानी के परम प्रिय तपनीयशोक समय पर नहीं फूला है तथा उसके लिये दोहद का उपाय किया गया है[32]। इससे यह सूचित होता है कि मालविका का मनोरथ पूर्ण होगा। कालिदास के रूपकों की भाषा-संरचना में प्रयुक्त वाक्यों के आभ्यन्तर एवं बाह्य दोनों स्तरों से प्राप्त होने वाले अर्थो के वैभिन्न्य का सर्वश्रेष्ठ निदर्शन अभिज्ञानशाकुन्तलम् में हुआ है। उस नाटक की कला एवं भावाभिव्यक्ति में इन दोनों स्तरों का महत्त्वपूर्ण स्थान है। जिस प्रकार शाकुन्तलम् की प्रत्येक छोटी से छोटी घटना किसी नाटकीय महत्त्व या रहस्य को लिये हुये होती है उसी प्रकार इसमें प्रयुक्त प्रत्येक वाक्य अत्यन्त भावपूर्ण तथा अर्थवैभिन्न्य से भरा पड़ा है। इन सबका विस्तृत विवेचन इस लेखक की पुस्तक के चतुर्थ अध्याय में विस्तार से देखा जा सकता है।[33]

इस प्रकार कालिदास के रूपकों की भाषा-संरचना में प्रयुक्त वाक्यों का अर्थ प्रायः अन्तस्तलीय रचना द्वारा ही गृहीत होता है। इस प्रकार की रचना में दो तत्त्व मुख्य रूप से कार्य करते हैं- वृत्तिवाचक और प्रज्ञप्तिवाचक। वृत्तिवाचक तत्त्व पात्रों की वृत्तियों के संवाहक होते हैं, जब वे प्रश्न पूछ रहे होते हैं या किसी को आज्ञा दे रहे होते हैं अथवा बलार्थक भाव से अपनी बात कहते हैं। आधुनिक प्रजननात्मक अर्थविज्ञान (Generative Semantics) के सिद्धान्तों के अनुसार भी यह स्थापना महत्त्व अर्जित करती जा रही है कि भाषा का व्याकरणिक स्वरूप वाक्य की अर्थतत्त्वीय संरचना द्वारा निर्धारित रहता है। कालिदास के रूपकों की भाषा-संरचना का व्याकरणिक स्वरूप वाक्य की अर्थतत्त्वीय संरचना द्वारा ही सर्वत्र अभिव्यक्त हुआ है। यही कारण है कि 'लब्धं नेत्रनिर्वाणं' तथा 'उपस्थितं नयनमधु' जैसे छोटे-छोटे वाक्यों में भी विस्तृत भाव छिपा हुआ है जो सहृदयों को हमेशा प्रभावित करता रहा है। वाक्यों की ये अर्थतत्त्वीय विशेषताएँ वाक्य के भौतिक स्वरूप का उतना प्रतिनिधित्व नहीं करती है जितना कि मनोवैज्ञानिक स्थितियों का द्योतन करती हैं। यह ऐसी आन्तरिक प्रक्रिया है जिससे वाक्य के स्वरूप एवं शैली नियन्त्रित होते हैं क्योंकि शैली स्वयं ही इन मूलभूत तत्त्वों की अर्थतात्त्विक एवं वाक्य-रचनात्मक प्रतिक्रिया का प्रतिरूप है। यही कारण है कि कालिदास के रूपकों की वाक्य-रचना के एक सामान्य से विभेद से अर्थगत वैशिष्ट्य एवं शैलीगत प्रभाव सर्वत्र उत्पन्न होता गया है।

## सन्दर्भ

1. कालिदास के रूपकों में प्रयुक्त विविध भाषाओं के लिये द्रष्टव्य-लेखक की पुस्तक 'कालिदास के रूपकों की भाषा-संरचना', दिल्ली, 19991, पृ.109-116
2. मालवि. 1/4
3. नाट्य-भाषा-गोविन्द-चातक, पृ. 48
4. अभि.शा. तृ. अं., पृ.151
5. अभि.शा., च.अं., पृ.190

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

6. अभि. शा., च.अं., पृ.197

7. विक्रमो.-1.8

8. विदूषकः - तेन हि गृहीतपाथेयो भव। कृतं त्वयोपवनं तपोवनमिति पश्यामि। अभि.शा. द्वितीय अंक

9. अभि.शा. - 3.7

10. अभि.शा. पृ.144

11. अभि.शा. 3.11

12. ते तव सङ्गमोत्सुकस्तिष्ठेतीति विशिष्टस्य विधेयत्वम्। त्वप्रार्थितः कथं दुर्लभो भविष्यामीत्याशयः। पूर्वापरचरणयोर्व्यत्ययपाठेनोद्देश्यप्रक्रमभङ्गः परिहरणीयः। अभि.शा.-3.11, व्याख्या, एम.आर.काले, 1925, पृ.74

13. अभि.शा.-सं. अं., पृ. 223

14. अभि.शा.-सं. अं., पृ.418

15. एक्सप्रेस एण्ड मीनिंग (अध्याय-1) सर्ल।

16. सूत्रधारः-अभिहितोऽस्मि विद्वत्परिषदा कालिदासग्रथितवस्तुमालविकाग्निमित्रं नाम नाटकमस्मिन्वसन्तोत्सवे प्रयोक्तव्यमिति। तदारभ्यतां सङ्गीतम्।

पारिपार्श्वकः-मा तावत् प्रथितयशसां भाससौमिल्लककविपुत्रादीनां प्रबन्धानतिक्रम्य वर्तमानकवेः कालिदासस्य क्रियायां कथं बहुमानः। प्र.अं., पृ.261

17. सूत्रधारः- किमन्यदस्याः परिषदः श्रुतिप्रसादनतः ? अभि.शा., प्र.अं., पृ.9, . . .तदिदानीं कतमत् प्रकरणमाश्रित्यैनमारधयामः ? वहीं, पृ.11

18. मालविका. द्वि.अं., पृ. 284 (का.ग्र.)

19. अभि.शा.-प्र.अं. पृ. 431

20. अभि.शा.-प्र.अं. पृ.49

21. विक्रमो.1.1

22. वहीं- द्वि.अं. पृ.42

23. द्वितीयः- येन मम त्वयोपदेशो लङ्घितस्तेन न ते दिव्यं स्थानं भविष्यति इति उपाध्यायस्य सकाशात् शापः।

24. वहीं- तृं. अं. पृ.98, 991. प्रियसखीवियोगविमनाः सखीसहिता व्याकुला समुल्लपति।

सूर्यकरस्पर्शविकसिततामरसे सरोवरोत्सङ्गे।। तत्रैव 4.1।।

सहचरीदुःखालीढं सरोवरे स्निग्धम्।

वाष्पावल्गित्तनयनं ताम्यति हंसीयुगलम्।। तत्रैव +/2

25. चिन्तादूनमानसा सहचरीदर्शनलालसा।

विकसितकमलमनोहरे विहरति हंसी सरोवरे।। तत्रैव 4/4

26. गहनं गजेन्द्रनाथः प्रियाविरहोन्मादप्रकटितविकारः। विशति तरुकुसुमकिशलयगूषितनिजदेहप्राग्गारः।। तत्रैव 9.5

हृदयाहितप्रियादुःखसरोवरे धुतपक्षः।

व्याधापवल्गितनयनस्ताम्यति हंसयुवा।। तत्रैव 4/26

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

27. प्राप्तसहचरीसङ्गमः पुलकप्रसाधिताङ्ग।
स्वेच्छाप्राप्तविमानो विहरति हंसयुवा।। तत्रैव 4/74

28. मालवि. 1/1

29. तत्रैव प्र.अं.(प्रस्तावना), पृ.261(का.ग्र.)

30. तत्रैव 2/4

31. समाहितिका- आज्ञप्तास्मि भगवत्या- समाहितिके .......। ....मधुरिका - ननु संनिहितं ....प्रशंसितः। समाहितिका- द्वावपि किलागामिनौ प्रयोगनिपुणौ च। किन्तु शिष्याया मालविकाया गुणविशेषेण गणदासस्योपदेशः प्रशंसितः। तत्रैव - तृ.अं. (विष्कम्भक) पृ. 290-292

32. ..... मधुकरिका - सखि, सममेव गच्छावः। अहमप्यस्य चिरायमाणकुसुमोद्गमस्य तपनीयाशोकस्य दोहदनिमित्तं देव्यै निवेदयामि। तत्रैव - तृ.अं. (प्रवेशक), पृ. 290-292

33. कालिदास के रूपकों की भाषासंरचना- भाषावैज्ञानिक अध्ययन, परममित्र प्रकाशन, नई दिल्ली, 1991

● ओरियण्टल इंस्टीट्यूट, बरोदा, गुजरात 390001



CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

# मेघदूत में निहित भौगोलिक तत्त्व

विष्णुकान्त त्रिपाठी

(The geographical elements available in Kālidāsa's literature proves that he was a scholar of Geographical sciences also. In this paper eight hills, eleven rivers and lakes, nine geographical places, ten types of trees, ten types of animals and birds are recorded with proper evidences from his *Meghadūta*. In addition to that, the nature, combination as well as classification of clouds along with their ways are described here. Moreover, some environmental problems are also underlined in this paper.)

'मेघदूतम्' कविप्रवर कालिदास का निर्मल यशोध्वज है जो पूरे गौरव के साथ सदियों से फहरा रहा है। विरहविकल यक्ष-यक्षिणी की कथा का आश्रयण कर कवि ने जिस भावना का चित्रण किया है तथा जिस रूप में किया है, वह दोनों ही जनमानस के हृदय-तन्तु को तरङ्गित कर देते हैं। यह विरहपीडित उत्कण्ठित हृदय की मर्मभरी वेदना है जिसके प्रत्येक पद्य में प्रेम की विफलता, विवशता तथा विकलता की अभिव्यक्ति होती है। भावों की उत्कृष्टता, प्रेम की गरिमा, विषयानुरूप छन्दश्चयन, शाब्दिक उदात्तता एवं ध्वन्यात्मकता आदि सभी उत्कृष्ट विशेषताओं से संवलित यह कृति एक अन्य विशेषता से भी युक्त है, वह है इसमें निहित भौगोलिक तत्त्व एवं चिन्तन। यह विशेषता कवि को एक भूगोलवेत्ता के रूप में प्रतिष्ठापित करती है। ''मेघदूत में निहित भौगोलिक तत्त्व'' इस विषय की मीमांसा से पूर्व यहाँ भूगोल के विषय में विचार करना आवश्यक होगा। पाश्चात्य भूगोलवेत्ता हार्टशोर्न ने भूगोल-विषय को परिभाषित करते हुए लिखा है- *''भूतल के विविधतारूपी शुद्ध, व्यवस्थित एवं तर्कपूर्ण विवरण एवं व्याख्या करना ही भूगोल का लक्ष्य है।''*

मेघदूत में उपर्युक्त समस्त तत्त्व दृष्टिगोचर होते हैं। कामचारी दूत 'मेघ' के मार्ग-वर्णन के व्याज से कवि ने यहाँ अखण्ड भारत की भौगोलिक तस्वीर ही साकार कर दी है। यहाँ कवि ने काव्यात्मक ढंग से जिस प्रकार पर्वत-श्रेणियों, छोटी-छोटी नदियों, पक्षियों, नगरों, पेड़-पौधों तथा वनस्पतियों के विवरणों, भारत की जलवायु से सम्बद्ध विशेषताओं तथा सांस्कृतिक क्रियाकलापों का वर्णन किया है, वह उन्हें एक भौगोलिक यात्री की पंक्ति में खड़ा कर देता है। इस दृष्टि से यह कृति किसी भूगोलवेत्ता, जिसने विभिन्न स्थलों पर जाकर तत्त्वों को अन्वेषित किया हो, की पुस्तक से कहीं कमतर परिलक्षित नहीं होती। उन पर्वतों, नदियों, भौगोलिक स्थलों एवं पशुपक्षियों की सूची यहाँ प्रस्तुत है जिनका विवरण हमें 'मेघदूत' में प्राप्त होता है -

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

## पर्वत एवं पवर्त-श्रेणियाँ

1. रामगिरि (कश्चित्कान्ताविरहगुरुणा........., पूर्वमेघ, श्लोक.सं. 1)
2. कैलास (कर्त्तुं यच्च प्रभवति, पू.मेघ. ......, श्लोक सं. 11)
3. आम्रकूट (त्वामासारप्रशमितवनोप्लवनं. ........, पू.मेघ. श्लोकसं. 17)
4. विन्ध्य (स्थित्वा तस्मिन्वनचरवधूभुक्ते........, कुञ्जे, पू.मेघ. श्लोक सं. 19)
5. नीचैर्गिरि (नीचैराख्यं/ गिरिमधिवसेस्तत्र.........., पू.मेघ.श्लोक सं. 25)
6. देवगिरि (त्वन्निष्यन्दोच्छ्वसितवसुधागन्ध........, पू.मेघ.श्लोक सं. 42)
7. हिमालय आसीनानां सुरभिशीतलं नाभिगन्धैर्मृगाणां......., पू.मेघ.श्लोक सं. 52)
8. क्रौञ्च (प्रालेयाद्रेरुपतटमतिक्रम्य..........., पू.मेघ.श्लोक सं. 57)

## नदियाँ एवं सरोवर

1. रेवा/नर्मदा (स्थित्वा तस्मिन्वनचरवधूमुक्तकुञ्जे.........., पू.मेघ.श्लोक सं. 19)
2. वेत्रवती/वेतवा (तेषां दिक्षु प्रथितविदिशालक्षणां........, पू.मेघ.श्लोक सं. 24)
3. निर्विन्ध्या (वींचिक्षोभस्तनितविहग........, पू.मेघ.श्लोक सं. 28)
4. शिप्रा (दीर्घीकुर्वन् पटु मदकलं........, पू.मेघ.श्लोक सं. 31)
5. गन्धवती (भर्तुः कण्ठच्छविरिति गणैः........, पू.मेघ.श्लोक सं. 33)
6. गम्भीरा (गम्भीरायाः पयसि........, पू.मेघ.श्लोक सं. 40)
7. चर्मण्वती/चम्बल (आराध्यैनं........, पू.मेघ.श्लोक सं. 45)
8. सरस्वती (हित्वा हालामभिमतरसां........, पू.मेघ.श्लोक सं. 49)
9. जाह्नवी/गङ्गा (तस्माद् गच्छेरनुकनखलं........, पू.मेघ.श्लोक सं. 50)
10. यमुना (तस्याः पातुं सुरगज इव........, पू.मेघ.श्लोक सं. 51)
11. मानससरोवर (कर्तुं यच्च प्रभवति........., पू.मेघ.श्लोक सं. 11 एवं हेमाम्भोजप्रसवि, पू. मेघ श्लोक सं.42)

## भौगोलिक स्थल

1. अलका (सन्तप्तानां त्वमसि शरणं........ पू.मेघ.श्लोक सं. 7)
2. माल/माल्दा (त्वय्यायत्तं कृषिफलमिति........, पू.मेघ.श्लोक सं. 16)
3. दशार्ण (पाण्डुच्छायोपवनवृतयाः ........ पू.मेघ.श्लोक सं. 23)
4. विदिशा/भिलसा (तेषां दिक्षु प्रथितविदिशालक्षणां......... पू.मेघ.श्लोक सं. 29)
5. उज्जयिनी/उज्जैन (वक्रः पन्था यदपि भवतः......... पू.मेघ.श्लोक सं. 27)

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

6. दशपुर/ मन्दसोर (तामुत्तीर्य व्रज......... पू.मेघ.श्लोक सं. 47)
7. ब्रह्मावर्तं जनपदमथ......... पू.मेघ.श्लोक सं. 48)
8. कनखल (तस्माद् गच्छेरनुकनखलं......... पू.मेघ.श्लोक सं. 50)
9. क्रौञ्चरन्ध्र/ लिपुलेखदर्रा (प्रालेयाद्रेरुपतटमतिक्रम्य.........पू.मेघ.श्लोक सं. 57)

## पेड़-पौधे एवं वनस्पतियाँ

1. कुटज (प्रत्यासन्ने नभसि, पू.मेघ.श्लोक सं. 4)
2. शिलीन्ध्र (कर्तुं यच्च प्रभवति महीमुच्छिलीन्ध्रामवन्ध्यां........, पू.मेघ.श्लोक सं. 11)
3. आर्द्रस्थलवेतस/सरस निचुल (अद्रेः श्रृङ्गं हरति पवनः........, पू.मेघ.श्लोक सं. 14)
4. आम्र (छन्नोपान्तः परिणतफल........ पू.मेघ.श्लोक सं. 18)
5. जम्बु (जामुन) (तस्यास्तिक्तैर्वन, पू.मेघ.श्लोक सं. 20) एवं पाण्डुच्छायो, पू.मेघ.श्लोक सं. 23)
6. केसर (नीपं दृष्ट्वा......... पू.मेघ.श्लोक सं. 21 एवं छन्नोपान्तं......... पू.मेघ.श्लोक सं. 18)
7. कन्दली (नीपं दृष्ट्वा......... पू.मेघ.श्लोक सं. 21 एवं नीचैराख्यं......... पू.मेघ.श्लोक सं. 25 एवं हस्ते लीलाकमल........ पू.मेघ.श्लोक सं. 2)
8. नीप (वही श्लोक सं. 21)
9. केतकी (पाण्डुच्छायो, पू.मेघ.श्लोक सं. 23)
10. यूथिका (जूही मागधी) (विश्रान्तः सन् व्रज. पू.मेघ.श्लोक सं. 26)
11. सरल/ चीड़ (तं चेद्वायौ सरति, पू.मेघ.श्लोक सं. 53)
12. कीचक (बाँस-विशेष) (शब्दायन्ते मधुरमनिलैः पू.मेघ.श्लोक सं. 56)
13. कल्पवृक्षे (हेमाम्भोजप्रसवि. पू.मेघ.श्लोक सं. 62)
14. बालकुन्द (हस्ते लीलाकमलमलके. उ.मेघ.श्लोक सं. 62)
15. कुरबक (तत्रैव)
16. शिरीष (तत्रैव)
17. लोध्र (तत्रैव)
18. मन्दार (गत्युत्कम्पादल........, उ.मेघ., श्लोक सं. 11)
19. अशोक (रक्ताशोकश्चलकिशलयः......... उ.मेघ., श्लोक सं. 18)
20. माधवी (तत्रैव)
21. बिम्ब (तन्वी श्यामा शिखरदशना. उ.मेघ., श्लोक सं. 22)

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

22. देवदारु (मामाकाशप्रणिहितभुजं......... उ.मेघ.श्लोक सं. 49)

**पशु-पक्षी**

1. गज (तस्मिन्नद्रौ कतिचिदबलाविप्रयुक्ता:, पू.मेघ.श्लोक सं. 2)
2. कस्तूरी मृग (आसीनानां सुरभिशीतलं, पू.मेघ.श्लोक सं. 52)
3. वृष (तत्रैव)
4. चमरी गाय (तं चेद्वायौ सरति........, पू.मेघ.श्लोक सं. 53)
5. सरभ (ये संरम्भोत्पनरभसा:........, पू.मेघ.श्लोक सं. 54)
6. बलाका (मन्दं मन्दं नुदति........, पू.मेघ.श्लोक सं. 9)
7. हंस (पाण्डुच्छायोपवनवृतय:........, पू.मेघ.श्लोक सं. 23)
8. सारस (दीर्घीकुर्वन् पटु........, पू.मेघ.श्लोक सं. 31)
9. मयूर (2/3)
10. सारिका (आलोके ते निपतानि, उ.मेघ.श्लोक सं. 25)

**'धूमज्योतिस्सलिलमरुतां सन्निपात: क्व मेघ'**[2]-मेघ की दूत-कर्म में आसक्तता के सन्दर्भ में वर्णित मेघ की यह परिभाषा भी आधुनिक परिभाषा से कम सारवान् नहीं है। यहाँ कवि ने मेघ-निर्माण-प्रक्रिया में भाग लेने वाले तत्त्वों को विश्लेषित करके रख दिया है। वाष्प के संघनित होने के लिये आर्द्रताग्राही नाभिक (Hygroscopic Nuclei) अति आवश्यक होता है धूम के कण आर्द्रताग्राही नाभिक की भूमिका का निर्वहण करते हैं। आधुनिक भूगोल-वेत्ताओं के अनुसार जल को वाष्प या गैस में परिवर्तित करने के लिए ऊष्मा के रूप में ऊर्जा की आवश्यकता होती है। एकग्राम बर्फ को जल में परिवर्तित करने के लिए 79 कैलोरी तथा एक ग्राम जल को वाष्पीकरण केद्वारा वाष्प में परिवर्तित करने के लिए 607 कैलोरी ऊर्जा की आवश्यकता होती है। वाष्प में ऊर्जाकी यह छिपी हुई मात्रा गुप्त ऊर्जा या गुप्त ऊष्मा (Latent Heat) कही जाती है। प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्क्ष रूप से यह ऊर्जा सौर्यिक ऊर्जा ही होती है। संघनन द्वारा वाष्प जल में परिवर्तित होने से यही ऊष्मा मुक्त होती है। इसी गुप्त ऊष्मा के लिए यहाँ भूगोलवेत्ता कवि कालिदास ने ज्योति शब्द का प्रयोग किया है। धूम और ज्योति (गुप्त ऊष्मा, Latent Heat) के अतिरिक्त मेघ के निर्माण में जिन अन्य दो तत्त्वों जल एवं वायु की तरफ कवि ने संकेत दिया है, वह मेघ के आधारभूत तत्त्व हैं और उनके संबन्ध में कुछ यहाँ कहने की आवश्यकता नहीं है।

**'जातं वंशे भुवनविदिते पुष्करावर्तकानां'**[3]- यह श्लोक मेघ के वर्गीकरण की तरफ संकेत करता है। वस्तुत: यहाँ मेघ के सभी प्रकारों का उल्लेख नहीं है, किन्तु कवि की ही दूसरी कृति रघुवंशम् में मेघ की चार श्रेणियाँ बताई गयी हैं (रघुवं 4/8, 19/23)। जो इस प्रकार हैं- आवर्तक, संवर्तक, पुष्कर एवं द्रोण। इस वर्गीकरण का आधार क्या था। इस सम्बन्ध में यहाँ कोई जानकारी नहीं मिलती। मेघदूतम् का मेघ किस आधुनिक वर्गीकरण के किस मेघ से साम्यता रखता है यह यहाँ

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

गवेषणा का विषय है। आधुनिक भूगोल-वेत्ताओं ने ऊँचाई के आधार पर मेघ के वर्गीकरण किए हैं जो इस प्रकार हैं-

उच्च मेघ (600से 2000मी.), मध्य मेघ (2500 से 6000मी.) तथा निम्न मेघ (2500मी.)

उच्च मेघ को पुन पक्षाभ मेघ ( Cirrus Clouds) और पक्षाभस्तरीय (Cirro stratus) में,

मध्य मेघ को उच्चस्तरीयमेघ (Alto Stratus Clouds) और उच्चकपासीमेघ (Altcumulus) में तथा

निम्न मेघ को स्तरीकपासीमेघ (Strato-Cumulus Clouds), स्तरीमेघ (Stratus-Clouds), वर्षास्तरी (Nimbo Status), कपासीमेघ (Cumulos Clouds) और कपासीवर्षामेघ *(Cumulus Nimbus) में विभाजित किया गया जा सकता है।*

इन में से पक्षाभ मेघ, *पक्षाभस्तरीय मेघ, उच्चस्तरीय मेघ, उच्चकपासी मेघ के बारे में तच्छुत्वा ते श्रवणसुभगं गर्जितं मानसोत्का:*[5]*, अद्रे: श्रृङ्गं हरति पवन:*[6]*, त्वामासारप्रशमितवनोपप्लवं*[7]*, सौदामिन्या कनकनिकषस्निग्धया दर्शयोर्वीं*[8]*, तान्वी-स्तुमुलकरकावृष्टिपातावकीर्णान्*[9]*, एवं स्निग्ध भिन्नाञ्जनाभे* जैसे श्लोकांशों से जानकारी मिलती है। वस्तुत: मेघदूत में प्रतिबिम्बित होने वाली पुष्करार्तक वंश में उत्पन्न मेघ की विशेषताओं एवं आधुनिक विभाजनों में से कपासी बादल (Cumulo cloud) एवं कपासी वर्षा बादल (Cumulo Nimbus) की विशेषताओं में अद्भुत साम्या देखने को मिलती है। इस प्रकार मेघ की परिभाषा एवं विभाजन कालिदास के भौगोलिक ज्ञानके परिचायक हैं।

अलकापुरी-गमन हेतु वर्णित मार्ग की मीमांसा करने पर रोचक भौगोलिक तथ्य सामने आता है।यक्ष अलकापुरी से निष्कासित होकर रामगिरि पर्वत (जिसकी अधिकतर विद्वान् नागपुर के निटवर्ती रामटेक पर्वत के रूप में पहचान करते हैं) पर अपना एकाकी एवं शापित जीवन व्यतीत कर रहा है[10]। वह आषाढ़ के प्रथम दिन आकाश में मेघ को देखकर [11] उसकी पूजा करता है[12] एवं अपना सन्देश कहते हुए सर्वप्रथम मार्ग का वर्णन करता है।[13] यक्ष द्वारा कथित मार्ग के दौरान आए स्थलों की आधुनिक विद्वानों ने जिस रूप में पहचान की है उसको दृष्टिगत रखते हुए हम कह सकते कि वह सतत उत्तर एवं उ.पू. दिशा में बढ़ता है, हाँ यह क्रम उज्जयिनी जाने की लिप्सा में जरूर भंग होता है, जिसके संबन्ध में स्वयं कवि ने कहा है- ''हे मेघ ! उत्तर दिशा में अलकापुरी के लिए प्रस्थान करने वाले तुम्हारा मार्ग यद्यपि टेढ़ा होगा तथापि उज्जयिनी के प्रासादों के ऊर्ध्व भागों का परिचय करने में पराङ्मुख मत होना।[14]

आषाढ़ का प्रारम्भ प्राय: जून के अन्तिम सप्ताह एवं जुलाई प्रथम सप्ताह में होता है। इस समय भारत द.प. मानसून के प्रभाव में रहता है, जिसकी दिशा द.प. से उ.पू. को होती हैं। भारतीय उपमहाद्वीप में निम्न वायुदाब एवं हिन्दमहासागर में उच्च वायुदाब के फलस्वरूप हवायें उत्पन्न होती हैं। चूँकि हवाओं की दिशा उच्च वायुदाब से निम्न वायुदाब की तरफ होती है, अत: यह हिन्दमहासागर से भारतीय उपमहाद्वीप की तरफ बहती है। जलवाष्प से संतृप्त होने के कारण मार्ग में पड़ने वाले पर्वतीय अवरोधों से ऊपर उठकर एवं संघनित होकर ये हवायें वर्षा कराती हैं।

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

कालिदास भारतीय महाद्वीप की इन जलवायुसम्बद्ध दशाओं से पूर्णतया परिचित थे- ऐस मेघदूत में वर्णित मेघ के औचित्यपूर्ण मार्ग को देखकर कहा जा सकता है।

पूर्वमेघ के उत्तरार्ध में भीषण पर्यावरणिक समस्या के रूप में वनाग्नि का उल्लेख है। इसके अनुसार वनाग्नि प्रकाण्ड वृक्षों की रगड़ तथा उल्कापिण्डों के गिरने से लगती हैं[15]। यः तथ्य कवि की पर्यावरणिक संवेदना एवं वैज्ञानिक दृष्टिकोण की तरफ इंगित करता है। आज भी ग्मालयी क्षेत्रों के वन-विनाश का यह प्रमुख कारण है। अभी हाल में ही यूनान, आस्ट्रेलिग, अमेरिका (कैलीफोर्निया प्रांत, नवम्बर, 2007) में हुआ भीषण वन-विनाश वनाग्नि का ही परिणाम था। यूरोपीय राष्ट्र यूनान (Greece) में तो अगस्त-नवम्बर 2007 में प्रसृत वनाग्नि इतनी विकराल थी कि वहाँ के प्रधानमंत्री कोस्टास कैरामैनलिस को आपातकाल की घोषणा करनी पड़ी थी अपूर्व क्षति होने के कारण यहाँ तीन दिन का राष्ट्रिय शोक भी रहा।[16] इन्हीं वनाग्नि से होने वाल क्षतियों से जागरुक कवि मेघ से इसके प्रशमन की प्रार्थना करता है।[17]

इसके अतिरिक्त मेघ सन्तापयुक्तों का रक्षक होता है।[18] रामगिरि पर्वत-स्थल वेतसों ने सम्पन्न है।[19] भारत की कृषि वर्षा के अधीन है एवं प्रथम वर्षा होने के अनन्तर भूमि से सुगन्ध निकलती है[20]। मार्ग में पड़ने वाले पर्वतीय अवरोध के सहारे मेघ ऊपर उठता है एवं संघनित होकर वा कराता है[21]। वर्षा के पश्चात् वायु शुष्क हो जाती है, नदी आदि जलस्रोतों को पाकर वह पुनः संतृप्त होती है[22]। 'कुटज एक पर्वतीय वृक्ष है जो मध्य-भारत की पर्वतीय श्रेणियों पर बहुलता से प्राप्त हर है[23]। दशार्ण देश (वर्तमान छत्तीसगढ़) के बागानों में केतकी के पेड़ पाये जाते हैं।[24] उज्जयिनी एक धर्मिक नगर है जो नीचैर्गिरि पर्वत के द.प. में विद्यमान है। उदयन यहीं का शासक था।[25] यहाँ शिप्रनदी बहती है।[26] 'निर्विन्ध्या' उज्जयिनी के पास में बहने वाली नदी है।[27] प्राचीन काल में उज्जयि से विभिन्न रत्नों का व्यापार होता रहा है।[28] आषाढ मास में बहने वाली हवायें फलों को पकाने ली होती हैं[29] गङ्गा नदी कनखल (हरिद्वार के समीपस्थ) से मैदानी क्षेत्र में प्रवेश करती है।[30] हिमश्र हिमालय पर्वत से गङ्गा नदी निकलती है और यहाँ कस्तूरी मृग पाये जाते हैं।[31] क्रोच-रन्ध्र (तित एवं उत्तराखण्ड के मध्य अवस्थित लिपुलेख दर्रा) से होकर मानसरोवर जाया जा सकता है।[32] कैल पर्वत वर्षा से सदैव आच्छादित रहता है।[33] यहाँ संघनित मेघ अत्यन्त नीचा होता है तथा भीषण ग करता है।[34] साथ ही अलकापुरी के भवन मेघ-समूहों (जमी हुई वर्फ) को धारण करते हैं।[35] इ प्रकार अतिशय सूक्ष्म एवं सारगर्भित भौगोलिक तथ्यों के भी साक्षात् दर्शन कालिदास की इस महनी कृति में होती है।

उपर्युक्त समस्त तथ्य 'भौगोलिक भूगोल, पर्यावरण भूगोल, आर्थिक भूगोल, सांस्कृतिक भूगोल एवं जलवायु भूगोल जैसी भूगोल' की विभिन्न शाखाओं से सम्बन्धित हैं। कवि की इस कृति में अन्य भौगोलिक तथ्य भी प्रचुर मात्रा में पाये जा सकते हैं।

**सन्दर्भ**

1. Rechard Hartshorne, Perspective on Nature of Geography, 1959
2. पूर्वमेघ, 5, यह श्लोकक्रम आचार्य शेषराजशर्मा द्वारा व्याख्याकृत पू.मे. का है।
3. पूर्व मेघ. 6

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

4. डा. सविन्द्र सिंह, भौतिक भूगोल, वसुन्धरा-प्रकाशन, दाउदपुर रोड, गोरखपु. पृ. 454-55
5. पू. मे. 11
6. तत्रैव
7. पू. मे. 17
8. पू. मे. 37
9. पू. मे. 54
10. कश्चित्कान्ताविरहगुरुणा स्वाधिकारात्.......पू. मे.1
11. तस्मिन्नद्रौ कतिचिदबलाविप्रयुक्तः सकामी........पू., मे. 2
12. प्रत्यासन्ने नभसि.......पू. में.4
13. मार्ग तावच्छृणु कथय.......पू. मे. 13
14. अद्रौ श्रृङ्गं हरित पवनः किंस्वि.......पू. मे. 11
15. तं चेद्वायौ सरति सरलस्कन्दसङ्घट्ट.......पू. मे. 11
16. प्रतियोगितादर्पण, हिन्दी मासिक पत्रिका, नवम्बर, 2007, पृ. 621
17. तं चेद्वायौ सरति सरलस्कन्ध.......पू.मे. 53
18. सन्तप्तानां त्वमसि शरणं तत्पयोद........पू.मे. 7
19. अद्रेः श्रृङ्गं हरति पवनः.......पृ.मे. 14
20. त्वय्यायत्तं कृषिफलमिति भ्रूविलास. पू.मे.
21. छन्नोपान्तः परिणतफल........पू.मे. 18 एवं स्थित्वा तस्मिन्वन.......पू.मे. 19
22. पू.मे.श्लोक सं. 20, 24, 28, 46, 51 एवं 53
23. उत्पश्यामि द्रुतमपि सखे. पूर्व. मे.
24. पाण्डुच्छामोपवनवृत्तयः केतकैः, पू. मे.23
25. पू.मे. 27,28, 30
26. दीर्घीकुर्वन् पटुमपितसखे.......पृ. मे. 31
27. वेणीभूतप्रतनु.......पू.मे. 29
28. पू.मे. प्रक्षिप्त श्लोक सं. 1
29. त्वन्निष्यन्दोच्छ.......पू.मे. 42
30. तस्माद् गच्छेदनुकनखलं, पू.मे. 50
31. आसीनानां सुरभिशीतलं, पू.मे. 52
32. प्रालेयाद्रे.......पू.मे. 57
33. उत्पश्यामि त्वयि तटगते........ पू.मे. 59
34. तत्रावश्यं वलय........ पू.मे. 61
35. तस्योत्सङ्गे.......पू.मे. 63

● राष्ट्रिय-संस्कृत-संस्थान (मा.वि.) गंगानाथ झा परिसर, आजाद पार्क, इलाहाबाद



CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

# ऋग्वेदीय हिरण्यगर्भ-सूक्त में सृष्टि की अवधारणा

दयाशंकर तिवारी

(The paper casts light on the origin of सृष्टि as depicted in the हिरण्यगर्भसूक्त of *Ṛgveda*. This particular concept has similarity with big-bang theory of *Redh Alpher*. सृष्टिक्रम has been recorded in *Śrimadbhāgavatpurāṇa* also. Thus, the paper can pacify the querry of modern scientists in this regard. प्रजापति, the creator of universe is described as हिरण्यगर्भ. According to *Purāṇas*. The principal cause of universe, the हिरण्यगर्भ अण्ड has appeared in the ocean during महाप्रलय and it has burst into two pieces. The upper portion transformed into *dyuloka* and the lower portion created the earthly world. Thus, the creation flows from there.)

ऋग्वेदीय हिरण्यगर्भ-सूक्त (X .121) में सृष्टिविषयक सवसे महत्वपूर्ण तीन दार्शनिक सूक्तों (पुरुष-सूक्त X .90, हिरण्यगर्भ-सूक्त X .121; नासदीय-सूक्त X .129) में अन्यतम है। यह वैदिक ऋषियों का वहुदेववाद से एकेश्वरवाद (monotheism) की तरफ का पहला चरण था जिसमें हिरण्यगर्भ को सृष्टि के उत्पादक एवं रक्षक के रूप में स्तुति की गई है। उत्पन्न सभी प्राणी और लोक आदि का अधिष्ठाता हिरण्यगर्भ ही है। आठवें मन्त्र में ऋषि कहता है – "*यो देवेष्वपि देव एक आसीत्*"।[1] ग्रीफिथ के शब्दों में "He is the God of gods, and none besides him"। वह प्रजापति के रूप में समस्त महाभूतों को व्याप्त करके स्थित है।[2]

ऋग्वेद के दशम मण्डल का एक सौ इक्कीसवां सूक्त प्रजापति हिरण्यगर्भ-सूक्त के नाम से प्रसिद्ध है। इसके ऋषि प्रजापति-पुत्र हिरण्यगर्भ तथा देवता "क" शब्दाभिधेय प्रजापति है। सम्पूर्ण सूक्त में दश ऋचाएँ हैं जो त्रिष्टुभ् छन्द में उपनिबद्ध हैं। अन्तिम मन्त्रों में सृष्टि-जल और प्रजापति[3] का उल्लेख हुआ है। इस सूक्त में वैदिक ऋषियों द्वारा कल्पित सबसे आश्चर्यजनक देवता "क" को प्रतिष्ठित किया गया है। सायण ने अपने भाष्य में "क" को प्रजापति का वाचक बताया है–" हिरण्यगर्भः हिरण्यस्याण्डस्य गर्भभूतः प्रजापतिर्हिरण्यगर्भः।"[4] तैत्तिरीय-संहिता में भी प्रजापति को हिरण्यगर्भ कहा गया है।[5] हिरण्यगर्भ का अर्थ है "हिरण्यम् अस्ति गर्भे यस्य सः" अथवा 'हिरण्यः गर्भः अस्य' इति। सायण 'क' को प्रजापति का वाचक मानते हुए कहते हैं कि सुखस्वरूप एवं प्रजाओं का उत्पादक होने के कारण वह प्रजापति है।[6] इस प्रकार हिरण्यगर्भ का स्वरूप होता है। स्वर्णिम अण्डे को अपने उदर में गर्भवत् धारण करने वाला सूत्रात्मा प्रजापति। शतपथ-ब्राह्मण में भी 'क' को प्रजापति कहा है –'*प्रजापतिर्वै कः*'।[7] वालिस का कहना है कि हिरण्यगर्भ से सुवर्णबीज एवं कनकप्रभप्रकाश की योनि से सूर्य का ज्ञापन होता है। इस सूक्त में सूर्य को ब्रह्माण्ड की

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

उदात्त एवं महती शक्ति के रूप में चित्रित किया गया है। सूर्य से ही समस्त देव तथा मानुष रूप का उद्भव होता है।

हिरण्यगर्भसूक्त के मन्त्र[8] (7) एवं (8) में दिव्य सृष्टिजल के महासमुद्र को द्योतित किया गया है, जिसमें कुछ भी तत्त्व पृथक् नहीं था। उसी जल में सृष्टि का मूलभूत कारण हिरण्यगर्भ अण्ड आविर्भूत हुआ। ऐसी मान्यता है कि सृष्टि की प्रारम्भिक अवस्था में सर्वत्र अभेद्य जल-प्लावन का दृश्य था। मत्स्यपुराण[9] में कहा गया है कि महाप्रलय के बाद स्वयंभू ने सर्वप्रथम आदिम जल को उत्पन्न किया, उसमें सृष्टि की उत्पत्ति के बीज को स्थापित किया। यह बीज हिरण्यगर्भ के रूप में परिवर्तित हो गया। उस अण्ड में स्वयंभू प्रवेश कर गये और वे विष्णु कहलाते हैं। ब्रह्माण्डपुराण[10] भी कहता है कि - सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड में व्याप्त होने से वे विष्णु का ही रूप है। 'सलिल' आप:-रूप[11] प्रारम्भिक जलों की अप्रकेत (अप्रज्ञात) अवस्था है। नासदीय सूक्त[12] (10.129.3) में कहा गया है कि उसी अप्रज्ञात जल से हिरण्यगर्भ प्रकट हुआ, जो सम्पूर्ण जगत् का स्रष्टा व नियामक के रूप में माना गया, क्योंकि इस जल में सुवर्णमय अण्ड ही 'पर्यप्लवन' कर रहा था। इसके अतिरिक्त ऋग्वेद में ही गर्भधारण करने वाले जल का वर्णन उपलब्ध होता है जिसमें सभी देवता सन्निविष्ट थे- *''तमिद् गर्भ प्रथमं दध्न आपो यत्र देव: समगच्छन्त विश्वे।''*[13] उसी जल ने इस गर्भ के रूप में अग्नि को उत्पन्न किया था। इसीलिए अग्नि 'अपां गर्भ:'[14] और 'अपां नपात्'[15] के रूप में जाना जाता है। ऋत् और सलिल को पर्याय के रूप में माना गया है।[16] एवं अग्नि को ऋत् की प्रथम सन्तान कहा गया है।[17] यह सलिलरूप दिव्य सृष्टि महासमुद्र ही विश्व की योनि[18] है जिसके गर्भ में समस्त संसार का बीजभूत अग्नि विलीन रहता है। इसलिए हिरण्यगर्भ के सृष्टिजल से उत्पन्न होने की समानता के आधार पर अग्नितत्त्व भी माना जाता है। यहाँ अग्नि के उपलक्षण से आकाश, वायु, अग्नि, जल व पृथ्वी इन पञ्च महाभूतों का बोध होता है।[19]

मन्त्र (1) एवं (6) में हिरण्यगर्भ[20] अण्ड जब दो खण्डों में विभाजित हुआ तो उस अण्ड के ऊपरी स्थान से द्युलोक की उत्पत्ति हुई एवं निम्न भाग से पृथ्वी निर्मित हुई। तदनन्तर प्रजापति ने उन्हें अपने-अपने स्थान पर अवस्थित कर दिया, किन्तु ऐसा प्रतीत होता है कि अण्ड के द्विधा विभाजन होते समय उन दोनों में चरमराहट या विशेष ध्वनि प्रादुर्भूत हुई होगी, जिस कारण से अन्तरिक्ष और पृथ्वीलोक को ''क्रन्दसी'' के अभिधान से अभिहित किया गया है। छठे मन्त्र में आए इस पद का अर्थ सायण, महीधर और उव्वट ने द्यावापृथिवी किया है - *''क्रन्दितवान् रोदितवाननयो: प्रजापतिरिति क्रन्दसी द्यावापृथिवी।''*[21] ग्रिफिथ और मूर ने इसका अर्थ- दो युद्ध करती हुई सेनाएँ किया है।[22] प्रस्तुत पद को निघण्टु[23] में भी द्यावापृथिवी के रूप में परिगणित किया गया है। इस प्रकार 'क्रन्दसी' का अर्थ द्युलोक एवं पृथिवीलोक ही है न कि दो युद्ध करती सेनाएँ।

प्रस्तुत सूक्त के द्वितीय मन्त्र के तृतीय चरण में कहा गया है- ''यस्यच्छायामृतं यस्य मृत्यु:''[24] अर्थात् जिसकी छाया अमृत है, जिसकी छाया मृत्यु है। सायण ने इसका अर्थ किया है- अमरता अथवा सुधा जिस प्रजापति की छाया के समान है और मृत्यु अर्थात् प्राणापहारी यमराज भी जिसकी छाया के समान है।[25] उव्वट और महीधर ने इसका अर्थ किया है- ''जिसका आश्रय अमृतरूप मुक्ति का हेतु है तथा जिसकी अकृपा आवागमन-रूप मृत्यु हैं''[26]। स्वामी दयानन्द कहते हैं कि जिसका आश्रय मोक्ष है, सुखदायक है तथा जिसकी भक्ति न करना मृत्यु आदि दु:खों का कारण है। इस प्रकार अमृत और मृत्यु दोनों प्रजापति के छाया होने से उसके अधीन हैं। उपनिषदों में भी सृष्टिक्रम को दर्शाया गया है। जैसा कि प्रश्नोपनिषद् के अनुसार परमात्मा से प्राण, श्रद्धा, अपान वायु, तेज, जल, पृथ्वी और मन आदि अन्त:करण, इन्द्रिय- समुदाय, अन्न, वीर्य,

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

तप, कर्म, लोक तथा नाम की रचना हुई।[27] *'दी कॉन्सेप्ट ऑफ आत्मन् इन द प्रिंसिपल उपनिषद्स'*[28] में हिरण्यगर्भ सूक्त में वर्णित हिरण्यगर्भ, दक्ष एवं प्रजापति को आचार्य शङ्कर के अपर ब्रह्म अथवा शबलब्रह्म अथवा सगुण ब्रह्म के समान बताया गया है। यह भी उल्लेख है कि हिरण्यगर्भसूक्त की ऋचाएँ अपर ब्रह्म की धारणा की पूर्वानुमानित रूप हैं।

श्रीमद्भागवतपुराण में भी सृष्टि-क्रम का विशद विवेचन किया गया है।[29] पुरुषसूक्त का *'पुरुष'* ही उपनिषदों में 'ब्रह्म' कहलाया। सांख्यदर्शन में पुरुष प्रकृति से पृथक् एवं अक्रिय बन जाता है। पुरुषसूक्त में यह सक्रिय हो जाता है जो इस संसार का उत्पादक एवं संहारक है।

हृदयमूला विद्या का केन्द्र है- भगवान् सूर्य, जो गायत्रीमात्रिक वेद का स्वरूप है, जिसका भगवान् याज्ञवल्क्य ने ''सैषा त्रैविद्या तपति'' के द्वारा शतपथ-ब्राह्मण में निर्देश दिया है। भूः, भुवः और स्वः लोक के भगवान् सूर्य प्रजापति है, जो अपने सर्जनात्मक स्वभाव के कारण 'रोदसी' जगत् का मूर्धन्य बना हुआ यज्ञ के द्वारा विश्वसृष्टि करता रहता है।[30]

आधुनिक विज्ञान की भाषा में सृष्टि के आदि में आये हुए सूर्यवत् अग्निपिण्ड के प्रादुर्भाव होने और विस्फोट होने से सृष्टि का आरंभ सिद्ध हुआ माना जाता है इसे *महाविस्फोट* (Big Bang Theory) की परिकल्पना कहा जाता है। अमेरिकी भौतिकी वैज्ञानिक राल्फ एल्फर (Ralph Alpher) को इस सिद्धान्त का उद्भावक माना जाता है। अग्निपिण्ड का विस्फोट हुआ, अनन्तर प्रसार हुआ और निरन्तर गिरते हुए तापक्रम से द्रव्य में परमाणु बने, उसके बाद नक्षत्र, ग्रह, पृथ्वी आदि बने।[31] सृष्टि उत्पन्न करने का कार्य एक यज्ञ है जिसमें पुरुष की बलि दी गई है- *''देवा यद् यज्ञं तन्वाना अवध्नन् पुरुषं पशुम्''*[32]। अर्थात् पुरुषरूपी पशु की बलि देकर सृष्टिरूपी यज्ञ का सम्पादन किया।

इस प्रकार यज्ञ को उत्पन्न करने वाले आपः तत्त्व एवं पुरुषसूक्त में वर्णित-विराट् तत्त्व (विविधं राजत इति विराट्) में पर्याप्त समानता दृष्टिगोचर होती है। 'विराजोऽधिपुरुषः' में जिस पुरुष का वर्णन है। सम्भवतः वह आपः से प्रादुर्भूत दक्ष प्रजापति हिरण्यगर्भ तत्त्व है।

हिरण्यगर्भ-सूक्त के दशम मन्त्र में ऋषि की प्रसूत जिज्ञासा का शमन 'प्रजापति' के नाम से होता है। प्रजापति सम्पूर्ण सृष्टि का कर्त्ता, धर्त्ता एवं संहर्त्ता होने के कारण सार्वभौमिक एवं सार्वकालिक है। सम्पूर्ण फैली हुई सृष्टि का अधिशासक होने से वह ऐश्वर्यसम्पन्न एवं प्रभूत धनराशि का स्वामी है। आध्यात्मिक दृष्टि से वह आत्मतत्त्व सम्पूर्ण प्राणियों के पवित्र अन्तःकरण में अवस्थित होने से सर्वव्यापक है।

अतः वह प्रजापति मूलतः अव्यक्त, परमतत्त्व का ही प्रथम अभिव्यक्त ब्रह्मरूप है। सृष्टि के प्रत्येक स्तर (स्थूल अथवा सूक्ष्म) उस प्रजापति का अभिन्न रूप है।

इस प्रकार उपर्युक्त 'हिरण्यगर्भ -सूक्त' के विवेचन से यह विदित होता है कि सृष्टि की उत्पत्ति कैसे हुई है। यह सृष्टि-उत्पत्ति विमर्श हमारे आधुनिक वैज्ञानिकों के सृष्टि-विषयक जिज्ञासाओं की पूर्ति करके उनका मार्ग प्रदर्शन किया है और करती रहेगी।

## सन्दर्भ

1. ऋग्वेद; x.121
2. ऋग्वेद; x.121.10

*प्रजापते न त्वदेतान्यन्यो विश्वा जातानि परि ता बभूव।*
*यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नो अस्तु वयं स्याम पतयो रयीणाम्॥*

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

3. वहीं
4. ऋग्वेद; (x.121.1) पर सायणभाष्य
5. *प्रजापतिर्वै हिरण्यगर्भः प्रजापतेरनुरूपत्वाय।* - तैत्तिरीय-संहिता (5.5.12)
6. ऋग्वेद; (x.121.1) पर सायणभाष्य
7. शतपथ-ब्राह्मण, 7.4.19
8. *आपो ह यद बृहतीर्विश्वमायन् गर्भं दधाना जनयन्तीरग्निम्।*
   *ततो देवानां समवर्ततासुरेकः कस्मै देवाय हविषा विधेम।।* ऋग्वेद; (x.121.1)
9. मत्स्यपुराण, 2.25-30
10. ब्रह्माण्डपुराण, 1.4.25
11. आपो वै सलिलम्- शतपथब्राह्मण (7;5;18)
12. तम आसीत्तमसा गूळहमग्रेऽप्रकेतं सलिलं सर्वमा इदम्। नासदीयसूक्त (x.129.3)
13. ऋग्वेद; x.82.6
14. वहीं, III. 5.3
15. वहीं, II. 35.13
16. निघण्टु, 1.12
17. ऋग्वेद x.5-7;164.37
18. वहीं x.125.6
19. ऋग्वेद; (x.125.7) पर सायणभाष्य
20. *हिरण्यगर्भः समवर्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत्।*
    *स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम।।* - ऋग्वेद *x.121.6*
    *यं क्रन्दसी अवसा तस्तभावे अभ्यैक्षेतां मनसा रेजमाने।*
    *यत्राधिसूर उदितो विभाति कस्मै देवाय हविषा विधेम।। ऋग्वेद; x.121.6*
21. ऋग्वेद; (x.121.1) पर सायणभाष्य एवं शुक्लयजुर्वेदसंहिता 32.7 पर उव्वट एवं महीधर-भाष्य
22. Two armies embattled ग्रिफिथ- द हिम्स ऑफ द ऋग्वेद; पृ. 628
23. निघण्टु, 3.20.4
24. ऋग्वेद; x.1212
25. ऋग्वेद; (x.121.2) पर सायणभाष्य
26. *यस्यच्छायाश्रयो ज्ञानपूर्वमुपासनममृतं मुक्तिहेतुः।*
    *यस्य। अज्ञानमिति शेषः। मृत्युः संसारहेतुः।* शुक्लयजुर्वेदसंहिता 25.13 पर उव्वटमहीधरभाष्य।
27. प्रश्नोपनिषद् 6.4
28. The concept of Ātman in the Principal Upaniṣhads by Baldev Raj Sharma (first Edition, 1972); PP. 51-52
29. श्रीमद्भागवत-पुराण, 2.5, 25-29, वही, 2.5.35, 37
30. वेदों का मौलिक स्वरूप (2007), पृष्ठ 196 लक्ष्मीश्वर झा
31. विष्णुकान्त वर्मा- वैदिक सृष्टि-उत्पत्ति रहस्य, पृ; 114, भाग 2
32. ऋग्वेद; x.90.15

• **Deptt. of Sanskrit, Rajdhani College University of Delhi, Delhi**



CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

# शाब्दबोध-अपरोक्षानुभूति का साधन

शैल वर्मा

(Word is the means of *Aparokṣānūbhuti.* In the present paper the original means of speech as well as the types of verbal cognition have been discussed. Contextually the nature of *manas*, *buddhi* and *indriyas* are also covered. According to *Vācaspati*, the verbal cognition is the impossibility of *aprokṣānubhūti* wereas according to *padmapādācārya* it is a possibility. Among *śravṇa*, *manana* and *nididhyāsana* the first one has been accepted as *karaṇa*.)

शब्द को सुनकर या उसके अक्षर-रूप को देखकर उसके अर्थ का ज्ञान होना प्रत्यक्ष, अनुमिति, उपमिति आदि से सर्वथा पृथक् यथार्थ ज्ञान का साधन है। कर्णेन्द्रिय के माध्यम से शब्द का ध्वनिरूप से ग्रहण होता है। ध्वनि की आनुपूर्वी के आधार पर वक्ता के अभिप्राय को समझना, अथवा किसी अज्ञात वस्तु की अवगति करना अन्य ज्ञान की विधाओं से विलक्षण है। वेदान्त में शब्दप्रमाण का महत्त्व सर्वाधिक है। वेदान्त का मात्र प्रतिपाद्य वस्तुब्रह्म शब्दप्रमाण द्वारा ही ज्ञेय है। *'आत्मा वा अरे द्रष्टव्य: श्रोतव्यो मन्तव्य: निदिध्यासितव्य:'* श्रुति के द्वारा अज्ञेय तत्त्व को जानने का उपाय 'वाक्-तत्त्व' को ही स्वीकार किया गया। श्रुति में *'शब्दब्रह्मणि निष्णात: परब्रह्माधिगच्छति'* कहकर इसी तथ्य की पुष्टि की गयी है तथा वाक्-तत्त्व को ब्रह्माधिगम का प्रमुख आलम्बन माना गया है।

शाब्दज्ञान के दो प्रकार प्राप्त होते हैं- (1) जागतिक व्यवहार में प्राप्त शब्द-प्रयोग (2) परम प्रतिपाद्य ब्रह्म वस्तु के ज्ञान तथा उसके अज्ञान से जन्य संसार-रूप अनर्थ की निवृत्ति हेतु प्राप्त वेदान्त-ज्ञान। दोनों में शब्दतत्त्व एक है किन्तु उनके स्तर-भेद भिन्न है। ऋग्वेद-संहिता में (1.64.45) वाक्-तत्त्व के चार पदों का निर्वचन किया गया है-

*चत्वारि वाक् परिमिता पदानि, तानि विदुर्ब्राह्मणा ये मनीषिण:।*
*गुहा त्रीणि निहिता नेङ्गयन्ति, तुरीयं वाचो मनुष्या वदन्ति।।*

वाक् के चार पद-परा, पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी हैं। 'परा' तो स्वयं ब्रह्मस्वरूपा है। 'पश्यन्ती' में शब्द और अर्थ का अभेद सम्बन्ध है। शब्द स्वयं अर्थ रूप में प्रकट होता है। *'ऋषयो मन्त्रद्रष्टार:'* में शब्दार्थ की अपरोक्षानुभूति का यही रहस्य है। शब्द बोधक है, अर्थ बोध्य है और बोधन होता है अभेद द्वारा। इसे ही अपरोक्षानुभूति कहा गया है। मध्यमा स्तर में शब्द का अर्थ से वाच्य-वाचक रूप सम्बन्ध है। शब्द उच्चरित हुआ तो उसका वाच्य अर्थ श्रोता के प्रति स्फुरित हो गया।

*'ऋषीणां पुनराद्यानां वाचमर्थोऽनुधावति'* कथन वाणी के इसी स्तर के लिये है। इसमें शब्द किसी भी वायु के आघात से उत्पन्न न होने पर भी शब्द है, एवं अर्थ-प्रत्यायक है। यहाँ शब्द अखण्ड है, उसकी

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

वाचकता असीमित है। देशकाल व वस्तु का कोई व्यवधान नहीं है। मध्यमा स्तर के शब्द श्रवण से अन्तःकरण की वृत्ति देश-कालादि सीमाओं से अवरुद्ध न होती हुई, उस शब्द के वाच्य अर्थ पर्यन्त पहुँचती है और उसका आकार धारण करती है। फलतः इस वृत्ति पर आरूढ़ चैतन्य से विषयसम्बन्धी अज्ञान-कृत आवरण दूर होने से अधिष्ठान-रूप चैतन्य द्वारा प्रकाशित विषय इस वृत्ति के मूल अन्तःकरण के प्रति भी प्रकाशित होता है- जिससे शब्द द्वारा विषय का साक्षात् ज्ञान होता है। इससे यह ज्ञात होता है कि शब्द से केवल परोक्ष ज्ञान ही होता है, यह धारणा स्वीकार्य नहीं। प्रत्युत यह ज्ञात होता है कि शब्द के स्तर-भेद पर उसके द्वारा यजमान ज्ञान का परोक्षत्व एवं अपरोक्षत्व निर्भर है। शब्द को परोक्ष ज्ञान का जनक मानना केवल बैखरी की दृष्टि से ही उचित है।

वागिन्द्रिय से उच्चरित, कर्णशष्कुली से अवच्छिन्न आकाश-रूप श्रोत्र से श्रुत, कण्ठ में बाह्य वायु के आघात से उत्पन्न तथा बाह्य वायु द्वारा ही वाहित होकर श्रोत्र पर्यन्त पहुँचने वाला शब्द 'बैखरी' कोटि का कहा गया है। जो वर्णभेद से विभक्त है। वाह्य वायु के कण्ठ व श्रोत्र- सम्बन्धी आघातविशेष ही इस शब्द-स्वरूप के घटक है। इस कोटि के शब्द का अर्थ से वाच्य- वाचक सम्बन्ध तो है किन्तु यह वाचकता स्वतःसिद्ध नहीं है, इसमें अर्थ-प्रत्यायन सीमित है तथा स्मरणात्मक है। यहाँ शब्द एवं अर्थ में पूर्ण भेद है, क्योंकि शब्द का उच्चारण या श्रवण होने पर अर्थ की स्मरणरूपा उपस्थिति होती है, जो कि अर्थ के संस्कारों के प्रबुद्ध होने से सम्भव होती है। जैसे कि 'मोदक' शब्द सुनकर संस्कृत-भाषा जानने वाले को मधुर स्वाद युक्त गोलाकार वस्तु का स्मरणात्मक ज्ञान होता है, न तो वह वस्तु दिखती है और न उसका स्वाद उपलब्ध होता है। 'बैखरी' में शब्द के अर्थों को सीखना पड़ता है। समस्त जगत् के व्यवहार इसी शब्द स्तर के अन्तर्गत आते हैं - *'तुरीयं वाचो मनुष्या वदन्ति'* अद्वितीय ब्रह्म से भिन्न जो कुछ भी दृश्यमान है वह व्यवहार है, परमार्थ नहीं। विकार है, परम सत्य नहीं - *'वाचारम्भणं विकारो नामधेयम्।'*

अन्ततः वाक्तत्त्व का प्रथम 'परा' रूप व्यवहारातीत है। 'पश्यन्ती' व 'मध्यमा' शास्त्रीय व्यवहार में स्थित है। बैखरी वैदिक व लौकिक दोनों ओर सम्प्रयुक्त है।

शब्दप्रमाण के लोक-प्रयुक्त होने पर रूप शब्द को सुनकर उसके अर्थ का बोध परोक्ष कोटिक है। लौकिक शब्द बोध होने पर उसका विषय ज्ञात होने पर भी इन्द्रियों से परे तथा फलव्याप्ति से रहित ही रहता है।

बैखरी भूमि में शब्द का अर्थ के साथ कल्पित वाच्य-वाचक सम्बन्ध है। शब्द एवं अर्थ में भेद प्राप्त है, शब्द श्रवण से अर्थ की प्रतीति स्मरण सदृशी रहती है। मध्यमा भूमि में शब्द का अर्थ से सम्बन्ध वास्तविक वाच्यवाचकरूप है। इसमें इतनी सामर्थ्य है कि अन्तःकरणवृत्ति को देशकाल की सीमाओं से परे अपने अर्थ से साक्षात् सम्बन्ध करा देता है, जिससे अर्थ की प्रतीति प्रत्यक्ष-सदृशी होती है। 'पश्यन्ती' भूमि में शब्द और अर्थ में अन्तर नहीं रह जाता। शब्द ही अर्थ-रूपधारणकृत् हो जाता है। 'परा' परमतत्त्व-स्वरूपा ही है, इसमें सम्बन्ध का अवकाश नहीं। वैयाकरण दार्शनिकों ने शब्दब्रह्म को ही मूल तत्त्व माना है। मण्डन मिश्र तथा तदनुयायी वेदान्तियों ने भी ब्रह्म के परमा वाक्-रूप तथा जगत् को वाग्विवर्त कहा है। अत एव वाक्तत्त्व को ब्रह्मावबोध हेतु आलम्बन स्वीकार किया गया है।

योगसूत्र के व्यास-भाष्य में कहा गया है 'आप्त' के द्वारा देखा या अनुमान किया गया अर्थ दूसरे व्यक्ति में अपने ज्ञान का संक्रमण करने के लिये शब्द द्वारा कहा जाता है, शब्द से उस अर्थ को विषय करने वाली वृत्ति श्रोता के प्रति आगम प्रमाण है, जिस शब्द के वक्ता ने उस अर्थ को देखा या जाना नहीं है, प्रमाणवृत्ति को उत्पन्न करने में असमर्थ होने के कारण यह शब्द प्रमाण नहीं है।[1] अद्वैत-वेदान्त में अद्वितीय

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

सच्चिदानन्द-स्वरूप ब्रह्म को परम तत्त्व प्रतिपादित किया गया है तथा इस परम तत्त्व की प्राप्ति के लिए उपयुक्त साधनों का भी निर्देशन किया गया है। आविद्यक-पाश में बद्ध व्यक्ति स्वरूप को विस्मृत कर विविध निकाय-विशेषों को धारण करता हुआ संसरण-चक्र में व्यथित होता रहता है। प्रत्येक आचार्य ने अविद्या-रूपी बन्ध से मुक्त होने के लिये एक साधन-मार्ग प्रस्तुत किया है जिसे ग्रहण कर मुमुक्षु सरलता से स्वरूपबोध करके अनर्थपूर्ण-बन्धनों से मुक्त हो सके।

वेदान्तसिद्धान्तमुक्तावलीकार आचार्य प्रकाशानन्द के अनुसार अज्ञानवश जीव और जगत् का व्यवहार होता है। परम तत्त्व ब्रह्म प्रत्यगात्मस्वरूप है। मुमुक्षु को ब्रह्म-बोध के लिए प्रयत्न करना चाहिए। ब्रह्मबोध के लिए सर्वप्रथम प्रमाण आगम है। महावाक्यों का ब्रह्मद्रष्टा आचार्य के सान्निध्य में श्रवण, मनन और निदिध्यासन करने से आत्मस्वरूप का अनुभव होता है। आत्मस्वरूप की अविरल अनुभूति से अविद्या की निवृत्ति स्वयं ही हो जाती है।

इसी विषय का विवेचन प्रस्तुत अध्याय में अधोलिखित सन्दर्भ में किया जा रहा है -

1. ब्रह्मबोध में करणविचार।
2. महावाक्यों से ही ब्रह्म की अपरोक्षानुभूति होती है।
3. वाचस्पति मिश्र का मत - शाब्द अपरोक्ष की असम्भावना।
4. पद्मपादाचार्य का मत - शाब्द अपरोक्ष की सम्भावना।
5. श्रवण-मनन और निदिध्यासन का करणत्व।

## ब्रह्मबोध में करणविचार

स्वरूपानन्द की प्राप्ति के लिए ब्रह्मबोध अपेक्षित है। अत एव यह जिज्ञासा होनी स्वाभाविक है कि ब्रह्मबोध किस करण से होता है ? ब्रह्मसूत्रकार बादरायण तथा भाष्यकार शंकर के अनुसार ब्रह्मबोध का साधन आगम ही है।[2] ब्रह्म *'तं त्वौपनिषदं पुरुषं पृच्छामि'* इत्यादि वेदान्त- वाक्यों से गम्य है, अनुमानादि से नहीं। *'अयमात्मा ब्रह्म' 'तत्त्वमसि' 'अहं ब्रह्मास्मि'* इत्यादि वेदान्त-वाक्यों के विचार से तात्पर्य का निश्चय होने पर ही ब्रह्मज्ञान होता है। इस सिद्धान्त की पुष्टि के लिए वेदान्तसिद्धान्त-मुक्तावलीकार ने विविध शंकाओं का निराकरण किया है -

श्रुतियां ब्रह्मबोध का साधन हैं, यह ज्ञान होने पर भी यह आपत्ति होती है कि शब्दज्ञान से किसी वस्तु के साक्षात्कार की सम्भावना नहीं की जा सकती। ब्रह्मबोध का तात्पर्य ब्रह्मसाक्षात्कार से है।

किसी भी वस्तु के साक्षात्कार के लिए इन्द्रियों का ग्रहण आवश्यक है, किन्तु इन्द्रियाँ बाह्यमुखी प्रवृत्ति वाली हैं, ये प्रत्यक्-तत्त्व को ग्रहण करने में समर्थ नहीं और ब्रह्म प्रत्यक्-तत्त्व से पृथक् नहीं है। अत: ब्रह्मसाक्षात्कार का कोई भी करण नहीं है। इस आक्षेप का प्रत्याख्यान करने के लिए यदि यह कहा जाय कि श्रुतिवाक्यों से आत्मसाक्षात्कार सम्भव है, तो यह कथन उचित नहीं। जैसे 'घट' शब्द के श्रवण-मात्र से 'घट' का साक्षात्कार नहीं होता। 'घट' के साक्षात्कार के लिए 'घट' वस्तु के स्वरूप तक पहुँचना आवश्यक है। नेत्रेन्द्रिय से घट का प्रत्यक्ष होता है- शब्दज्ञान से प्रत्यक्षज्ञान की सम्भावना नहीं है। शब्दज्ञान तो परोक्षजनक है। ब्रह्म की अपरोक्षानुभूति में शब्दज्ञान को करण नहीं माना जा सकता। श्रुतिवाक्यों से, जैसा आत्मा है उसी प्रकार का ज्ञान यदि उत्पन्न हों, तब तो उन्हें बोध का साधन माना जा सकता है, किन्तु यहाँ तो उल्टी बात है-शब्द अपरोक्ष ज्ञान का उत्पादक नहीं है उससे तो परोक्ष ज्ञान होता है। आत्मा के साक्षात्कार के लिए

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

शब्दज्ञान स्वभाव परित्याग करे, ऐसी सम्भावना करना उचित नहीं, क्योंकि तब तक किसी भी वस्तु के श्रवण-मात्र से स्वरूप-साक्षात्कार होने लगेगा।

कोई भी साधन साध्य की सिद्धि के लिए अपने स्वभाव का परित्याग करने में समर्थ नहीं। जैसे अग्नि के विषय में 'अमुक स्थल पर आग है' इस वाक्य से 'आग' का परोक्षज्ञान ही होता है। ऐसा नहीं होता कि शब्दों के श्रवण-मात्र से आग का दर्शन भी हो जाय। अत एव श्रुतिवाक्य से आत्मसाक्षात्कार होता है। इस सिद्धान्त में किसी दृष्टान्त की उपपत्ति न होने से शाब्दबोध को अपरोक्ष ज्ञान का जनक नहीं माना जा सकता और अपरोक्षज्ञान का जनक न होने से यह ब्रह्मानुभूति का साधन भी नहीं हो सकता।

इस प्रसंग में यदि यह कहा जाय कि शाब्दज्ञान का अभ्यास करने से वस्तु के साक्षात्कार की सम्भावना हो सकती है, तो यह भी मान्य नहीं, क्योंकि जिस प्रकार आद्यशब्दज्ञान अपरोक्षबोध नहीं कराता उसी प्रकार उत्तरोत्तर ज्ञान भी अपरोक्ष ज्ञान के सार्थक नहीं हो सकेंगें। आद्य ज्ञान और उत्तरज्ञान दोनों में शब्दरूप समानरूप से है, जो कि परोक्ष ज्ञान का साधक है, अपरोक्ष ज्ञान का नहीं। अत: श्रुति वाक्य से परोक्षज्ञान ही होगा, ब्रह्म की अपरोक्षानुभूति नहीं होगी।

इस प्रसंग में यह शंका भी हो सकती है कि शब्दज्ञान से परोक्षज्ञान होता है। यह परोक्षज्ञान ही अपरोक्ष भ्रम, अज्ञान एवं इनके कार्यों का नाश करता है; तो यह मानना भी उचित नहीं क्योंकि परोक्षज्ञान अपरोक्ष भ्रान्ति का निवारण नहीं कर सकेगा, जिससे ब्रह्म की अपरोक्षानुभूति सम्भव नहीं होगी।

पूर्वपक्ष के उक्त आक्षेपों का खण्डन करते हुए आचार्य प्रकाशानन्द ने कहा है कि ब्रह्म की अपरोक्षानुभूति का साधन आगम ही है क्योंकि *'तत्त्वौपनिषदं पुरुषं पृच्छामि'* इस श्रुति में आत्मा के लिए ही 'औपनिषद' विशेषण का श्रवण है। यह केवल उपनिषदों से ही गम्य है। यदि वह उपनिषदों से गम्य न होता तो 'औपनिषद' विशेषण व्यर्थ होता।

पूर्वपक्ष का यह आक्षेप, कि शाब्दज्ञान से अपरोक्षानुभूति नहीं हो सकती, मान्य नहीं क्योंकि शब्दप्रमाण से भी अपरोक्ष ज्ञान होता है। जैसे- 'दशमस्त्वमसि' वाक्य से 'दशमोऽस्मीति' ऐसा साक्षात् ज्ञान होता है। 'दशमोऽस्मीति' यह परोक्ष ज्ञान नहीं है, क्योंकि 'अस्मि' की प्रतीति अपरोक्ष ज्ञान से ही होती है। इस ज्ञान में इन्द्रियां करण नहीं हैं। लौकिक वाक्यों से अपरोक्ष ज्ञान सम्भव है तो साक्षात् अपरोक्ष कहा गया है, यह अपरोक्ष ज्ञान आगमप्रमाण से ही होता है।

पूर्वपक्ष के अनुसार शाब्दबोध परोक्ष होता है, शब्द परोक्षजनक स्वभाव वाला है, इससे अपरोक्ष ज्ञान स्वीकार करने पर प्रमाण की स्वभावहानि का प्रसंग होगा। सिद्धान्ती के अनुसार यह आक्षेप भी तर्कसंगत नहीं है क्योंकि प्रमेय के अनुसार प्रमाण का स्वभाव होता है। प्रमाण के अनुसार प्रमेय का परिवर्तन नहीं हुआ करता। आत्मा नित्य अपरोक्ष है, अत: शाब्दी प्रमा भी अपरोक्ष होगी।

वेदान्त-वाक्यों में आत्मा को इन्द्रिय, मन और प्राण के भी अन्दर विद्यमान सर्वान्तर कहा गया है और उसको अपरोक्ष बताया गया है। इस प्रसंग में यह प्रश्न हो सकता है कि 'अपरोक्षत्व' क्या है ? आचार्य के अनुसार प्रमाता का अव्यवहितत्व ही अपरोक्षत्व है। अर्थात् इस स्थिति में जीव और ब्रह्म का ऐक्यबोध अपेक्षित होता है। ज्ञाता और ज्ञेय का भेद नहीं होता। अपरोक्षत्व का पर्यवसान प्रमाता में ही है। प्रमाता जितने भेदों को ग्रहण करता है उतना ही परोक्षत्व का उत्कर्ष प्रगट होता है। समस्त भेदों को निरस्त कर 'अहं ब्रह्मास्मि' की साक्षात् अनुभूति होना अपरोक्षत्व है। यदि वेद-वाक्य परोक्ष ज्ञान के जनक माने जाये तो उनसे अप्ररोक्षस्वभाव आत्मा का परोक्ष ज्ञान होगा। इससे यथार्थ ज्ञान में वेदों का अप्रामाण्य होगा। अपरोक्ष आत्मा

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

का परोक्ष ज्ञान कराने वाले वेद भ्रान्ति ही उत्पन्न करेंगे, ऐसा नहीं माना गया। वेदान्तवाक्यों से अपरोक्ष आत्मतत्त्व का साक्षात्कार होता है। आत्मज्ञान कराने की सामर्थ्य आगम में ही है। अत: पूर्वपक्ष का यह आक्षेप कि शाब्दी प्रमा से अपरोक्षानुभूति नहीं होगी-यह मान्य नहीं है।

आशय यह है कि 'तत्त्वमसि' आदि श्रुति से होने वाले शाब्दबोध से ब्रह्मज्ञान होता है और ब्रह्म प्रमातृचैतन्य से अभिन्न होने के कारण सदैव ही सन्निहित है। अत: शब्द से होने वाले ज्ञान को अपरोक्ष मानने में कोई आपत्ति नहीं हो सकती।

उक्त मत को सुस्पष्ट करने की इच्छा से प्रकाशानन्द ने अपनी कृति में प्राचीन अद्वैताचार्यों के मतों का भी उल्लेख किया है जिसमें शाङ्करभाष्य के प्राचीन टीकाकार वाचस्पतिमिश्र और पद्मपादाचार्य के मतों की ओर संकेत किया गया है।

**वाचस्पति मिश्र का मत-शाब्द अपरोक्ष की सम्भावना**

इनके मतानुसार आत्मबोध में किसी करण को स्वीकार करना आवश्यक है, अन्यथा आत्मबोध अप्रामाणिक होगा। शाब्दवोध परोक्ष स्वभाव वाला होता है, प्रत्यक्ष इन्द्रियजन्य होता है किन्तु ब्रह्म चक्षुरादि इन्द्रियों से अगम्य हैं। अत एव ब्रह्मज्ञान का साधन क्यों हो सकता है ? इस प्रश्न के समाधान में आचार्य वाचस्पति मिश्र का कथन है कि श्रवण, मनन और निदिध्यासन से सुसंस्कृत हुए मन की सहायता से ब्रह्मज्ञान होता है। अर्थात् श्रवणादि के अभ्यास से मन शुद्ध, निर्मल और आत्मसाक्षात्कार करने योग्य भावना से विशिष्ट होता है। यही अन्त:करण आत्मबोध का साधन बनता है।[3]

इस मत के प्रति यदि यह शंका हो कि आत्मबोध के लिए भावनाविशिष्ट अन्त:करण की आवश्यकता नहीं, क्योंकि भावाधिक्य से प्राप्त साक्षात्कार अप्रमाणिक होता है। जैसे भावाधिक्य से कोई पिता मृत पुत्र का साक्षात्कार करे, तो वह अप्रामाणिक ही होगा। इस प्रकार भाव विशिष्ट मन से हुआ आत्मसाक्षात्कार अप्रामाणिक ही है- यह शंका उचित नहीं, क्योंकि आत्मसाक्षात्कार के लिए शुद्ध अंत:करण में अपेक्षित भावना शाब्दज्ञान से सञ्चित होती है और शाब्दज्ञान में वेद साक्षात् प्रमाण है।[4]

आत्मज्ञान के प्रति शुद्ध अन्त:करण के करणत्व के खण्डितार्थ यदि यह तर्क दिया जाय कि '*यतो वाचो निवर्तन्ते अप्राप्य मनसा सह*' जहाँ से मन सहित वाणी निवृत्त होती है। (तै.उ. 1-4.1) इत्यादि श्रुतियाँ ब्रह्म को मन से अगम्य बताती है, अत: मन को आत्मसाक्षात्कार में करण नहीं मानना चाहिए। इस आक्षेप का प्रत्याख्यान करते हुए आचार्य ने कहा कि उक्त श्रुति का तात्पर्य यह है कि लौकिक-वैदिक संस्कारों द्वारा असंस्कृत मन द्वारा आत्मा ग्राह्य नहीं। यह निषेध असंस्कृत मन द्वारा आत्मा के अग्राह्त्य को सूचित करने के लिए है। संस्कृत मन के लिए निषेध नहीं किया गया है। आचार्य प्रकाशानन्द के अनुसार अन्त:करण को ब्रह्मसाक्षात्कार का कारण मानना युक्त नहीं। यदि अन्त:करण को ब्रह्मसाक्षात्कार के प्रति करण माना जाय, तो केवल 'उपनिषत्-प्रमाण से ही ब्रह्म का ज्ञान होता है।' इस प्रकार ब्रह्म को 'औपनिषत्' बताने वाली श्रुति से विरोध होता है। इसके अलावा ब्रह्म में किसी शब्द-भिन्न प्रमाण की प्रवृत्ति नहीं, मोक्षबोधक शास्त्रों का अप्रामाण्य ही होगा। अत: मन को आत्म-साक्षात्कार का करण मानना ठीक नहीं।

पूर्वपक्ष का यह मत कि, वाक्य से परोक्ष ज्ञान होता है उससे अपरोक्ष ज्ञान की सम्भावना नहीं की जा सकती, मान्य नहीं है। इस प्रश्न का समाधान करते हुए आचार्य प्रकाशानन्द ने वाक्य को भी अपरोक्ष ज्ञान का साधन सिद्ध किया है। आचार्य का यह सिद्धान्त विवरण-प्रस्थान के आचार्य पद्मपाद के सिद्धान्त के अनुरूप है।

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

**पद्मपादाचार्य का मत - शाब्द अपरोक्ष की सम्भावना**

इनके अनुसार ज्ञान के परोक्षत्व या अपरोक्षत्व का होना केवल अन्तःकरण और इन्द्रिय पर ही निर्भर नहीं है, किन्तु ज्ञेय विषय के सन्निहित होने पर ही ज्ञानगत प्रत्यक्षत्व निर्भर है। 'तत्त्वमसि' वाक्य से होने वाला शब्दज्ञान का विषय ब्रह्म प्रमातृचैतन्य से पृथक् नहीं है बल्कि प्रमातृ चैतन्य से अभिन्न होने के कारण सदैव सन्निहित है। अतः शब्द से होने वाले ज्ञान को अपरोक्ष ही मानने में कोई हानि नहीं है। 'तत्त्वमसि' महावाक्य से होने वाला 'अहं ब्रह्मास्मि' ऐसा बोध अपरोक्ष है।

इसी मत के अनुरूप ही वेदान्तसिद्धान्तमुक्तावलीकार का भी मत है। इनके अनुसार वेद अपरोक्ष ज्ञान के साधन हैं, क्योंकि 'ब्रह्मायमात्मा सर्वान्तरः' इन्द्रिय, मन और प्राण के भी अन्दर विद्यमान है यह आत्मा सर्वान्तर है- ऐसा श्रवण होता है। ब्रह्मा का स्वरूप श्रुतितः अपरोक्ष सिद्ध है।[5]

मन को आत्मज्ञान का करण मानने पर वेद से अपरोक्षज्ञान मान्य नहीं होगा और वेद आत्मबोध के साक्षात् साधन नहीं होंगे। इसके अतिरिक्त वाङ्मनसातीतत्व प्रकट करने वाली श्रुति से भी विरोध होगा। आत्मसाक्षात्कार का करण मन को मानने पर श्रुतिविरोध दुर्वार होगा।

मोक्ष का साधन मन को स्वीकार करने पर अप्रामाण्य दोष होगा। आत्म-ज्ञान के प्रसंग में यह विशेष है कि अन्य वस्तुओं की भाँति आत्मा प्रमाता से पृथक् कोई बाह्य वस्तु तो है नहीं, कि उसकी प्राप्ति के लिए अन्तःकरण की अपेक्षा हो। मन को आत्मबोध का साधन स्वीकार करने पर भ्रमत्व की आशंका भी होती है। मन से उत्पन्न ज्ञान प्रामाणिक ही है, इसमें कोई प्रमाण नहीं। अतः आत्मबोध का साधन मन को नहीं मानना चाहिए।

आत्मज्ञान का साधन अन्तःकरण को मानने से आत्म को वाङ्मनसातीत सिद्ध करने वाली श्रुति से विरोध उपस्थित होता है, इस विरोध को दूर करने के लिए पूर्वपक्ष का यह तर्क कि 'अशुद्ध मन से आत्मा अग्राह्य है, उचित नहीं है। यह भी मानना ठीक नहीं है कि शुद्ध अन्तःकरण आत्मसाक्षात्कार का साधन है। आत्मसाक्षात्कार के लिये अन्तःकरण की अपेक्षा नहीं, इसका तो उपनिषदभिमत वेदान्तवाक्य है। ब्रह्मवेत्ताओं का ब्रह्म-साक्षात्कार रूप अनुभव इस विषय में प्रमाण है। श्रुति-प्रतिपादित ब्रह्म-ज्ञान का पर्यवसान ब्रह्म-साक्षात्कार है।

**श्रवण, मनन और निदिध्यासन का करणत्त्व**

वेदान्त-सिद्धान्त में अद्वितीय ब्रह्म के बोध की विवेचना करते समय करण के रूप में श्रवण, मनन एवं निदिध्यासन की व्याख्या की गयी है। अद्वितीय ब्रह्म की अपरोक्षानुभूति के लिए वेदान्त-तात्पर्य के निश्चयार्थ मानसिक प्रक्रिया को श्रवण कहते हैं। श्रुतिवाक्यों से अर्थ निश्चित होने पर तत्सम्बन्धित विरोधी शंकाओं को दूर करना मनन है। 'मन्तव्यः' श्रुति-प्रतिपादित मनन ज्ञान की दृढ़ता के लिए अपेक्षित है। ब्रह्मज्ञान का प्रत्यगभिन्न सिद्ध ब्रह्म-विषय है और ब्रह्म- साक्षात्कार फल है।

वाचस्पति मिश्र के अनुसार श्रवण, मनन और निदिध्यासन क्रमशः ब्रह्मसाक्षात्कार में कारण होते हैं। यद्यपि परम्परया ज्ञानोत्पत्ति में तीनों ही साधन होते हैं फिर भी निदिध्यासन साक्षात् साधन हैं।

उक्त मत से भिन्न विवरणाचार्य का मत है। इनके अनुसार ब्रह्मात्मैक्य-रूप वाच्यार्थज्ञान में शक्ति तथा विशिष्ट शब्दज्ञान की अपेक्षा होती है, जिससे साक्षात्प्रमेयज्ञान होता है। मनन और निदिध्यासन शब्द की अपेक्षा अप्रधान कारण हैं। वे श्रवण के उपकारक हैं। इस मत के अनुरूप प्रकाशानन्द का भी मत है। उन्होंने एक ही वाक्य में अपने मत की और संकेत किया है, जिसके अनुसार साधनचतुष्टय-सम्पन्न जिज्ञासु

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

श्रुति और युक्ति से महावाक्यों का श्रवण करता है। यही श्रवण, मनन और निदिध्यासन से उपकृत होकर तत्सम्बद्ध असम्भावनादि की निवृत्ति कर शक्तितात्पर्यग्राहक अनुकूल व्यापार से अप्रतिबद्ध ज्ञान का साधन है।

छान्दोग्य-उपनिषद् में ऋषि उद्दालक ने श्वेतकेतु को आत्मतत्त्व का उपदेश देते हुए 'तत्त्वमसि' (छान्दो. 6.8.7) का निवेदन किया है। 'तत्त्वमसि' महावाक्य साक्षात् उपदेश रूप है। सम्भवत: इसीलिए सभी अद्वैतायाचों ने आत्मबोध के प्रसंग में 'तत्त्वमसि' महावाक्य का तात्पर्य- विवेचन किया है।

मनन व निदिध्यासन अन्तःकरण के कार्य सहकारी हैं। ये अनुष्ठित रहने पर भी ब्रह्म-तत्त्व के साक्षात्कार रूप फल को उत्पन्न नहीं कर सकते, यदि समर्थ श्रवण न हुआ हो। अत एव साक्षात्कृत धर्मा आप्त पुरुष गुरु स्वयं प्रमेय-तत्त्व के साक्षात्कार की दशा में 'पश्यन्ती' भूमि में उपस्थित होकर उस शक्ति से युक्त शब्द के क्रमशः मध्यमा व वैखरी के आवरणों से आवृत्त कर के वैखरी भूमि पर स्थित शिष्य को सुनाते हैं। शिष्य मनन और निदिध्यासन यत्न के द्वारा उस शब्द का शोध करते हुए उस वैखरी व मध्यमा रूपों को पार करते हुए पश्यन्ती भूमि में पहुँच कर उस शब्द के अर्थ का साक्षात्कार करता है। यह साक्षात्कार-रूप प्राप्त होने के कारण शब्द ही अनिवार्य कारण है। श्रवण को प्रधान मानने पर शब्द को साक्षात्कार का करण स्वीकार किया गया है। यदि शिष्य उत्तम अधिकारी हो, जिस स्तर में शब्द अर्थ के अपरोक्ष का साक्षात्करण है, उसी स्तर के शब्द ग्रहण करने में समर्थ हो तो उसे तत्क्षण अपरोक्षानुभूति हो सकती है। आचार्य शंकर ने भी ब्रह्म-जिज्ञासा की व्याख्या में 'अवगति पर्यन्तं' कहा है। आचार्य द्वारा 'तत्त्वमसि' सुनकर भी जब शिष्य को अनुकूल प्रतीति नहीं होती, अपने को ब्रह्म होने की अवगति नहीं होती तो वह परोक्ष ज्ञान ही प्राप्त करता है। ऐसे जिज्ञासु के प्रति श्रवण-मनन निदिध्यासन-रूप साधन कहे जाते हैं। उसके द्वारा चित्त के पारोक्ष्य भ्रम का बाध होने पर पूर्वश्रुत गुरुवाक्य का अनुस्मरण करने से उस शब्द से ही अवगति-फलक ज्ञान होता है। अत: श्रवण का सर्वाधिक महत्त्व है। वस्तुत: तत्त्वमसि के द्वारा अखण्डार्थ बोध कराने में तथा परोक्षानुभूति एवं अपरोक्षानुभूति-विषयक आक्षेपों-प्रत्याक्षेपों की उत्पत्ति रूप शब्द के स्तरों पर ध्यान न देने के कारण ही सम्भव होती है। चतुर्विध शब्द के स्तरों पर यदि विचार किया जाय तो सभी शंकाओं का समाधान प्राप्त हो जाता है। अर्थात् मध्यमा स्तर के शब्द-श्रवण से अन्तःकरण की वृत्ति देश-कालादि की सीमाओं से परे उस शब्द के वाच्य अर्थ पर्यन्त पहुँचती है, और उसका आकार धारण करती है। फलस्वरूप इस वृत्ति पर आरूढ़ चैतन्य से अज्ञानकृत आवरण दूर होने से उस विषय में अधिष्ठान के रूप से स्थित चैतन्य द्वारा प्रकाशित विषय इस वृत्ति के मूल अन्तःकरण के प्रति भी प्रकाशित होता है जिससे शब्द द्वारा विषय का साक्षात् ज्ञान होता है। इससे शब्द की परोक्ष प्रमाणता खण्डित होती है। शब्द से होने वाला ज्ञान शब्द के स्तर पर निर्भर है। शब्द को परोक्षज्ञान का जनक मानना केवल 'वैखरी दृष्टि से उचित है, शेष तीनों शब्द अपरोक्ष प्रमा उदय कराते हैं। 'परा' तो स्वयं परमतत्त्व-स्वरूपा है 'पश्यन्ती' में शब्द स्वयं अर्थ का साक्षात्कार या अपरोक्ष अनुभव होने का रहस्य है। शब्द बोधक है, अर्थ बोध्य है, बोधन होता है अभेद का, यही अपरोक्षानुभूति की स्थिति है।

## सन्दर्भ

1. आप्तेन दृष्टोऽनुमितो वार्थः परत्र स्वबोधसङ्क्रान्तये शब्देनोपदिश्यते, शब्दात्तदर्थविषया वृत्तिः श्रोतुरागमः। यस्याश्रद्धेयार्थो वक्ता न दृष्टानुमितार्थः स आगमः प्लवते (प्रमाणप्रवृत्तिजननासमर्थः)। यो.वा.मो.भा.1/7, पृ. 31-32

2. वाक्यार्थविचारणाध्यवसान-निर्वृत्ता हि ब्रह्मावगतिः। ब्र.सू.शा.भा., पृ. 37

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

तद्ब्रह्मसर्वज्ञसर्वशक्तिजगदुत्पत्तिलयकारणं ब्रह्मवाक्यादेवावगम्यते।

3. आगमस्यैवात्मन्यपरोक्षज्ञानजनकत्वात् तं त्वौपनिषदं पुरुषं पृच्छामीति श्रुतावात्मन्येवोपनिषदत्व-विशेषणश्रवणात्। वे.सि.मु., पृ. 163

4. प्रमेयानुसारित्वात् प्रमाणस्वभावस्य, प्रमेयस्य च नित्यापरोक्षत्वात् वे.सि.मु., पृ. 163

5. श्रवणाद्यभ्यासजनितशाब्दज्ञानसमुद्भूतभावनाप्रचयचित्तमन्तःकरणमेवात्मसाक्षात्कारे करणम् वे.सि.मु., पृ. 163

6. न च भावनाधीन-साक्षात्कारस्य मृतपुत्रसाक्षात्कारवदप्रामाण्यम् शब्दप्रमाणमूलत्वेन विश्वासात्। वे. सि.मु., पृ. 163

7. आगमस्यैवात्मनि परोक्षज्ञानजनकत्वात् 'तं त्वौपनिषदं पुरुषं पृच्छामि' इति श्रुतावात्मन्येवौपनिषदत्वविशेषणश्रवणात्। वे.सि.मु.पृ. 163

• संस्कृत विभाग, बी.डी.एम. गर्ल्स पी.जी. कालेज, इलाहाबाद



CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

# प्रमुख उपनिषदों में 'प्रजापति'

नरसिंह चरण पण्डा

(The present paper deals with the position of प्रजापति in major उपनिषद्s. The author opens the paper with the etymology of the term प्रजापति and then he refers to the different meanings of the term as acceptable to different Acharyas like शंकर etc. along with some vedic non-vedic texts. Finally he clarifies the stands of major उपनिषद्s on this issue. The paper draws the conclusion that Prajāpati is the first creater, the nurisher and the *parabrahma* itself. He should be worshipped with his best name *omkāra* by each and every individual to achieve his ultimate goal.)

वैदिक देवताओं में प्रजापति का स्थान सर्वोपरि है। सृष्टिकर्ता एवं प्रजाओं के पालनकर्त्ता के रूप में प्रजापति का स्थान अत्यन्त महत्वपूर्ण है। प्रथमत: प्रजापति शब्द के व्युत्पत्तिगत अर्थ पर विचार अपेक्षित है। 'प्र' उपसर्गपूर्वक 'जन' धातु से 'टाप्' प्रत्यय करने पर प्रजापति शब्द सिद्ध होता है। (प्र + जन् + क + टाप् = प्रजा + पति = पा + डति झ प् + अति झ पति)। इस प्रकार इस शब्द का व्युत्पत्तिगत अर्थ है। ''प्रजाओं का पालनकर्त्ता''। निरुक्तकार यास्क ने प्रजापति शब्द का निर्वचन निम्न प्रकार किया है:

*प्रजापति: प्रजानां पाता वा पालयिता वा।*

*तस्यैषा भवति।*[1]

अर्थात् प्रजाओं का पालन करने से उनका नाम प्रजापति है। आचार्य शंकर ने भी छान्दोग्य-उपनिषद् के भाष्य में लिखा है- **प्रजापति: पालनात्प्रजानाम्**[2]**।**

अमरकोश में ब्रह्मा को प्रजापति (प्रजानां पति:) कहा गया है। इस कोश में प्रजापति के 21 पर्यायवाची नाम उल्लिखित हैं, यथा-ब्रह्मा, आत्मभू, स्वयम्भू, हिरण्यगर्भ, पितामह, धाता, स्रष्टा, वेधा, विधाता, विश्वसृट् (विश्वसृज्), विञ्चि, विधि.... आदि। इस प्रकार मेदिनी, वैजयन्ती आदि कोश में भी प्रजापति शब्द के उपर्युक्त अर्थ की पुष्टि होती है।[3]

आचार्य शंकर के अनुसार प्रजापति पिता को कहते हैं, क्योंकि पिता से ही पुत्र की उत्पत्ति होती है-

*प्रजापति: पित्रच्यते, पितृतो हि पुत्रस्योत्पत्ति:।*[4]

अर्थात् समग्र सृष्टि ही उसके लिए पुत्रवत् है, क्योंकि वही इस विश्वब्रह्माण्ड का आदि स्रष्टा एवं पालनकर्ता है।

अब यहां कुछ प्रमुख उपनिषदों में प्रजापति देवता का स्वरूप, महत्व एवं उनके द्वारा सृष्टि रचना तथा उससे सम्बन्धित समस्त श्रेष्ठ प्राणिओं को दिया गया उपदेश संक्षेप में प्रस्तुत है।

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

प्रश्न-उपनिषद् में सृष्टि से सम्बन्धित प्रजापति देवता का स्वगुणानुकीर्तन के साथ उनका महत्व तथा उनकी उपासना करने को कहा गया है। प्रत्येक मनुष्य को प्रजापति का स्वरूप (सम्वत्सर, मास, अहोरात्र, अन्न आदि) के विषय में ज्ञान प्राप्त करने को भी उपदेश दिया गया है, जो निम्न प्रकार है -

प्रजापति को संवत्सर कहा गया है।[5] अर्थात् बारह महीनों का यह संवत्सररूप काल ही मानो सृष्टि के स्वामी परमेश्वर का स्वरूप है। **संवत्सरो वै प्रजापति**........इस मन्त्र में संवत्सर को परमात्मा का प्रतीक बनाकर उसके अंगरूप रयिस्थानीय भोग्य पदार्थों के उद्देश्य से की जाने वाली उपासना और उसे फल बताते हैं।

**''मासो वै प्रजापतिः[6]..........''** इस मन्त्र में महीने को प्रजापति परमेश्वर का रूप देकर कर्मों द्वारा उसकी उपासना करने का रहस्य बताया गया है। भाव यह है कि प्रत्येक माह ही मानो प्रजापति है, उसमें कृष्ण पक्ष के पन्द्रह दिन तो उस परमात्मा का दक्षिण अंग है, इसे रयि समझना चाहिये। उस प्रजापति परमेश्वर का शक्तिस्वरूप भोगमय रूप है और शुक्ल पक्ष के पन्द्रह दिन ही मानो उत्तर अंग है। यही प्राण अर्थात् सबको जीवन प्रदान करने वाले परमात्मा का सर्वान्तर्यामी रूप है। अतः जो कल्याणकामी ऋषि हैं, वे निष्काम भाव से अपने समस्त शुभ कर्मों को शुक्ल पक्ष में करते हैं। इससे भिन्न जो भोगासक्त मनुष्य हैं, वे कृष्ण पक्ष में स्थूल पदार्थों की प्राप्ति के उद्देश्य से विविध प्रकार के कर्म किया करते हैं।

**''अहोरात्रे वै प्रजापति........''** इस मन्त्र में दिन और रात का जोड़ा ही प्रजापति है।[7] उसका दिन ही प्राण है और रात्रि भोगरूप रयि है। मनुष्यों को अर्थात् गृहस्थों को दिन में स्त्री-प्रसंग (स्त्री-सहवास) कदापि न करने का और विहित रात्रियों में शास्त्रानुसार नियमित और संयमित रूप में केवल संतान की कामना से स्त्री-सहवास करने का उपदेश दिया गया है।

इस प्रश्न-उपनिषद् में अन्न को ही प्रजापति कहा गया है। यथा -

**अन्नं वै प्रजापतिस्ततो ह वै तद्रेतस्तस्मादिमाः प्रजाः प्रजायन्त[8]।**

उपर्युक्त मन्त्र में अन्न को प्रजापति का स्वरूप बताकर अन्न की महिमा बतलाते हुए कहते हैं कि ये सब प्राणियों का आहार रूप अन्न ही प्रजापति हैं, क्योंकि इसी से वीर्य उत्पन्न होता है और वीर्य से समस्त चराचर प्राणी उत्पन्न होते हैं। अतः इस अन्न को भी प्रकारान्तर से प्रजापति माना गया है। अब उपनिषद्कार कहते हैं कि 'प्रजापति व्रत' को नियमपूर्वक पालन करने वाले मनुष्यों को ब्रह्मलोक प्राप्त होता है-

**तद्ये ह वै तत्प्रजापतिव्रतं चरन्ति ते मिथुनमुत्पादयन्ते। तेषामेवैष ब्रह्मलोको येषां तपो ब्रह्मचर्यं येषु सत्यं प्रतिष्ठितम्।[9]**

उपर्युक्त मन्त्र का अभिप्राय है कि जो मनुष्य सन्तानोत्पत्तिरूप प्रजापति के व्रत का अनुष्ठान करते हैं, अर्थात् स्वर्गादि लोकों के भोग की प्राप्ति के लिए शास्त्र विहित शुभकर्मों का आचरण करते हुए नियमानुसार स्त्री-सहवास आदि भोगों का शक्ति अनुसार उपभोग करते हैं, वे तो पुत्र और कन्यारूप जोड़े को उत्पन्न करके प्रजा की वृद्धि करते हैं और जो उनसे सर्वदा भिन्न हैं, जिनमें ब्रह्मचर्य और तप भरा हुआ है तथा जो सत्यस्वरूप प्रजापतिरूप परमेश्वर को अपने हृदय में नित्य अवस्थान देखते हैं, उन्हीं को वह परमपद ब्रह्मलोक प्राप्त होता है, इससे भिन्न मनुष्यों को नहीं।

प्रसंगवश बृहदारण्यक-उपनिषद् में प्रश्न किया गया है - **''कतमः प्रजापतिः''** ? अर्थात् प्रजापति कौन है ? इसके उत्तर में कहा गया है- **''यज्ञः प्रजापतिरिति''**[10]। अर्थात् यज्ञ प्रजापति है। यहां यज्ञ कौन है ? उत्तर में उपनिषद्कार कहते हैं- **''यज्ञपशवः''** इति। अर्थात् पशुगण यज्ञ है। कारण पशुयज्ञ के

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

साधन हैं, यज्ञ रूपरहित है, और पशुरूप साधन के अधीन है। अतः पशु ही यज्ञ है- ऐसा कहा जाता है। यहां प्रश्नकर्ता शाकल्य ऋषि थे एवं उत्तर देने वाले ऋषि याज्ञवल्क्य थे।

**प्रजापति एवं (विविध) सृष्टि :**

''सृष्टि करना'' प्रजापति देवता का प्रमुख कार्य है। आज जो भी (सृष्टिगत) पदार्थ दृश्यमान हो रहा है यह सब इस दिव्य देवता का विशेष गुण का द्योतक मात्र है। यह चतुर्दश भुवन तथा इसमें स्थित समस्त दृश्यमान एवं अदृश्यमान स्थावर एवं जंगम आदि समस्त जात पदार्थों का स्रष्टा प्रजापति ही हैं। देवता, मनुष्य, गन्धर्व, राक्षस, विभिन्न प्राणी वर्ग, नदी, समुद्र, पर्वत, वृक्ष, वनस्पति, पञ्चमहाभूत, पञ्चवायु, समस्त इन्द्रिय, समस्त विद्या, कला, कर्म एवं अन्य समस्त भोग्य वस्तुएँ- यह सब प्रजापति की ही देन है। अर्थात् प्रजापति ही सचमुच हमारे परमपिता (स्रष्टा) है। अब उनकी सृष्टि-रचना के विषय में विशेष वर्णन प्रस्तुत है।

प्रश्न-उपनिषद् में कहा गया है- **''प्रजाकामो वै प्रजापतिः, स तपोऽतप्यत, स तपस्तप्त्वा स मिथुनमुत्पादयते। रयिं च प्राणं चेत्येतौ मे बहुधा प्रजाः करिष्यत इति।''**[11]

अर्थात् प्रजापति को सृष्टि के आदि में जब प्रजा उत्पन्न करने की इच्छा हुई, तब उन्होंने संकल्परूप तप किया। तप से उन्होंने सर्वप्रथम रयि और प्राण- इन दोनों का युग्म (जोड़ा) उत्पन्न किया। उसे उत्पन्न करने का उद्देश्य यह था कि ये दोनों मिल कर नाना प्रकार की सृष्टि उत्पन्न करेंगे। यहां रयि से तात्पर्य अभिव्यक्त, स्फुरित, उत्पादन क्षेत्र, विकासक्रमगत प्रकृति से है। रयि ही विश्व-वृक्ष के उत्पन्न होने की भूमि है। रयि वह धान है, वह माया है जिससे गुणत्रयी का सर्वव्यापार चलता रहता है और प्राण जीवन को, शक्ति को, बीज को, उत्पादन बल को और चेतन को समझना चाहिए। रयि तथा प्राणरूप युग्म से ही सृष्टि की रचना हुई और संपन्न होता है। इन्हीं को अन्यत्र अग्नि और सोम के नाम से भी कहा गया है - *अग्निसोमात्मकं जगत्।*

इस सृष्टि के सन्दर्भ में मैत्रायणी उपनिषद्[12] में कहा गया है कि सृष्टि के प्रारम्भ में प्रजापति ने तप किया। उनके तप के प्रभाव से भू (पृथिवी), भुव (अन्तरिक्ष) एवं स्व (स्वर्गलोक), इन तीन लोक का सृजन हुआ। इस उपनिषद् में प्रजापति को एक पुरुष मान कर उनके सिर को स्वर्गलोक, नाभि को अन्तरिक्ष लोक एवं पाद को पृथिवी लोक से चित्रित (अलंकृत) किया गया है। इस उपनिषद् में अन्यत्र कहा गया है कि सर्वप्रथम प्रजापति ही विद्यमान थे। उन्होंने तप किया, तत्पश्चात् उनके तपस्या के प्रभाव से प्रजा उत्पन्न हुए। उनसे पञ्च प्राण (प्राण, अपान, समान, उदान एवं व्यान) भी उत्पन्न हुए। उन्होंने सभी प्राणियों में प्रवेश होकर उनमें प्राण का संचार किया, जिससे सभी प्राणवान् एवं सजीव बन गये। अतः प्राण का संचारकर्ता एवं प्राणियों का सृष्टिकर्ता स्वयं प्रजापति ही हैं।

बृहदारण्यक-उपनिषद्[13] के अनुसार सृष्टि के प्रारम्भ में सर्वत्र आप (जल) ही था। फिर उस आपने सत्य की रचना की। स्थूल जगत् में ही सत्य अभिव्यक्त हुआ। सत्य ने ब्रह्म-अव्यक्त को दर्शाया। अतः सत्य ही ब्रह्म है। ब्रह्म-अव्यक्त सत्ता ने प्रजापति (विराट्, हिरण्यगर्भ) को प्रकट किया। तत्पश्चात् विराट् प्रजापति ने देवताओं को जन्म दिया। अतः वे देवजन (सत्य की) सत्यस्वरूप परमेश्वर की उपासना करते हैं। वह यह सत्य (शब्द) तीन अक्षर वाला है। ''स'' एक अक्षर है, ''ति'' यह एक अक्षर है, और ''य'' यह एक अक्षर है। इनमें ''स'' कार और ''य'' कार अर्थात् प्रथम और अन्तिम अक्षर सत्य है और मधय अक्षर अनृत है। अनृत मृत्यु है, क्योंकि मृत्यु और अनृत इनकी ''त'' कार में समानता है। अगर स्वर की दृष्टि से विचार करें तो भी ''स'' और अन्तिम अक्षर ''य'' सस्वर है, स्वर अविनाशी सत्य है। मध्य में ''त'' व्यंजन अनृत है, असत्य है, नाशवान् है। वह यह अनृत ''त'' दोनों ओर से सत्य से- स्वर से अच्छी प्रकार पकड़ा हुआ

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

सत्यरूप ही हो जाता है। अर्थात् व्यंजन अक्षर दोनों ओर के स्वरों से ही बोला जाता है (ऐसे ही सत्यस्वरूप आत्मा परमात्मा दोनों से कार्य जगत् पकड़ा हुआ है, इससे स्पष्टतया अभिव्यक्त हो रहा है। इस प्रकार इस संपूर्ण अक्षर के सत्यबाहुल्य और मृत्युरूप अनृत के अकिञ्चित्करत्व को जो पूर्ण रूप से जानता है, उसे अनृत नहीं मारता, अर्थात् सत्य एवं असत्य- ऐसा भेद जानने वाले उपासक को काल नहीं मार सकता, कारण यह प्रजापति का अखण्ड एवं दिव्य उपदेश है, इस सत्य तत्त्व को मनन करने वाले साधु, सन्त एवं उपासक गण परम प्रजापति लोक को ही प्राप्त करते हैं, यमलोक को नहीं।

बृहदारण्यक-उपनिषद्[14] में सृष्टि से सम्बन्धित अन्य एक प्रसंग में प्रजापति देवता ने मानव सृष्टि-विस्तार करने के लिए-पुरुष-वीर्य की स्थापना के लिए शक्ति स्वरूपा स्त्री की सृष्टि की। तत्पश्चात् उनमें सन्तान उत्पत्ति हेतु (मैथुन कर्म संपादन हेतु) अधो भाग में जननेन्द्रिय (योनि) का भी निर्माण किया। प्रजापति ने इस प्रकृष्ट गतिशील प्रस्तर खण्ड सदृश कठोर जननेन्द्रिय को उत्पन्न करके स्त्री योनि की ओर प्रेरित किया एवं उस जननेन्द्रिय से इस स्त्री का सृष्टि कार्य के लिए संसर्ग किया। अत: प्रजापति ने विश्व-कल्याण के लिए सृष्टि-विस्तार के लिए स्त्री-पुरुष का पवित्र मैथुन कर्म से धर्म्मसम्मत उत्तम संतानोत्पादन के लिए तथा गृहस्थ आश्रम को परिपुष्ट एवं चरितार्थ करने के लिए इस प्रकार नानाविध रम्य सृष्टियां की। इससे यह भाव स्पष्ट होता है कि प्रजापति ही हमारे आदि स्रष्टा तथा विश्वनियन्ता है।

प्रजापति ने प्रजा की रचना करके कर्मों की अर्थात् कर्म के साधनभूत वागादि करणों की रचना की- *''प्रजापतिर्ह कर्माणि ससृजे''*[15]। इस प्रकार पञ्च ज्ञानेन्द्रियों का सृजन हुआ। सृष्टि के नियमानुसार आज भी यह इन्द्रियां अपने-अपने कार्य कर रहे हैं।

व्यक्त तथा अव्यक्त समस्त कला एवं विद्या का मूल स्रोत प्रजापति ही है। अर्थात् नानाविध कलाएँ एवं विधाएँ उप प्रजापति से ही उत्पत्ति हुई है। प्रजापति सोलह कलाओं वाला है (प्रजापतिः षोडशकलः)[16]। यह संवत्सर काल स्वरूप प्रजापति की रात्रियां-अहोरात्र अर्थात् तिथियां ही पन्द्रह कलाएं हैं। इसकी सोलवहीं कला ध्रुवा नित्य (अपरिवर्तनीय) ही है। वह रात्रियों के द्वारा ही शुक्ल पक्ष में वृद्धि को प्राप्त होता है तथा कृष्ण पक्ष में क्षीण होता है। वह काल स्वरूप प्रजापति अमावस्या की रात को इसी ध्रुवरूपा सोलहवीं कला से इस सारे प्राणधारी जगत् में प्रवेश करके उससे प्रात: उत्पन्न होता है। सोलहवीं कला ही वास्तविक प्राण है और काल की स्थिति है। अत: उपदेश दिया गया है कि इस रात्रि में किसी प्राणी के प्राण का विच्छेद न करें, यहां तक कि इसी देवता की पूजा के लिए विशेपत: इस रात्रि में गिरगिट का भी बलिदान न करें, अर्थात् प्राणियों का बलिदान करना देवता-पूजन न माने यह तात्पर्य है (यहां अमावस्या रात्रि में प्राणी (जीव) का वध न करने के लिए कहा गया है। भाष्यकार शंकराचार्य के अनुसार श्रुतिका यह विशेष वचन[17] सोमदेवता की पूजा करने के लिए है, अर्थात् अमावस्या की रात्रि में सभी प्राणियों में सोम देवता व्याप्त रहते हैं, अत: उस दिन किसी भी जीव को कष्ट न दें, यह कहकर यहां सोम देवता का सम्मान किया गया है, इससे हिंसा का विशेष विधान समझना भ्रम है। इस कथन से यह स्पष्ट हो रहा है कि समस्त कलाओं को सृजन करने वाले प्रजापति देवता ने पूजा के लिए (विशेष तिथियों में) प्राणी हिंसा न करने के लिए उपदेश दिया है। वास्तविक कला से सम्बन्धित यह विषय अत्यन्त ज्ञानप्रद एवं सर्वग्राह्य है।

उस परमेश्वर प्रजापति से वेदादि त्रयी विद्या और व्याहृतियों की उत्पत्ति हुई। इस रहस्य को छान्दोग्य-उपनिषद् में अत्यन्त स्पष्ट शब्दों में कहा गया है-

**प्रजापतिर्लोकानभ्यतपत्, तेभ्योऽभितप्तेभ्यस्त्रयी विद्या संप्रास्रवत्।**
**तामभ्यतपत्,या अभितप्ताया एतान्यक्षराणि संप्रास्रवन्त, भूर्भुवः स्वरिति।।**[18]

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

उपर्युक्त वचनों का यह भाव है कि प्रजापति ने लोकों के उद्देश्य से ध्यान रूप तप किया। उन अभितप्त लोगों से (ऋक, यजु, साम रूपक) त्रयी वेद विद्या की उत्पत्ति हुई। उसको प्रजापति ने मंथन किया। उस मंथन की गई विद्या से ये ''**भूर्भुवः, स्वः**'' तीन अक्षर प्रकट हुए। ये तीन अक्षर समस्त विद्या का साररूप है। ये व्याहृतियाँ ही बीज वाक्य है।

अब ''**ओउम्**'' कार की उत्पत्ति कैसे हुई इस सम्बन्ध में छान्दोग्य-उपनिषद् कहता है-

**तान्यभ्यतपत्तेभ्योऽभितप्तेभ्य ऊँकारः संप्रास्रवत्तद्यथा शङ्कुना सर्वाणि पर्णानि संतृण्णान्येवमोङ्कारेणसर्वा वाक्संतृण्णोङ्कार एवेदंसर्वमोङ्कार एवेदं सर्वम्।**[19]

अर्थात् प्रजापति ने पुनः उन अक्षरों को मंथन किया। उन मंथन किए हुए अक्षरों से ''ओंकार'' प्रकट हुआ। जिस प्रकार शंकुओं द्वारा सारे पत्ते व्याप्त रहते हैं उसी प्रकार ओंकार से संपूर्ण वाक् व्याप्त हैं। अतः ओंकार ही यह सब कुछ है। श्रीशंकराचार्य ने ओंकार के विषय में अपने भाष्य में लिखा है-

**एवमोङ्कारेण ब्रह्मणा परमात्मनः प्रतीकभूतेन सर्वा वाक् शब्दजातं संतृण्णा। अकारो वै सर्वावाक् इत्यदिश्रुतेः।**[20]

उपर्युक्त शंकर भाष्य का अर्थ प्रसंग की दृष्टि से युक्तियुक्त तथा ग्रहणीय है। ऊपर जो उदाहरण प्रस्तुत किया गया, यथा- जिस प्रकार शंकुओं द्वारा संपूर्ण पत्ते व्याप्त रहते हैं', ठीक उसी प्रकार परमात्मा के प्रतीकभूत ओंकार ब्रह्म द्वारा संपूर्ण वाक्-शब्दसमूह व्याप्त हैं, जैसा कि ''अकार ही संपूर्ण वाक् है'', इत्यादि श्रुतियों से सिद्ध होता है - यह इस भाष्य का अर्थ है।

अतः प्रजापति से विविध कला, त्रयी वेद विद्या, ओंकार एवं समस्त वर्ण (अक्षर) समूह, सृष्टि के नियमानुसार प्रकट हुए। वस्तुतः हिरण्यगर्भ प्रजापति ही हमारे सृष्टिकर्ता एवं परम पिता हैं। वे ही इस संपूर्ण विश्व ब्रह्माण्ड का आदि कारण तथा समस्त प्राणियों का भाग्य नियन्ता एवं शुभ फलदाता है। विश्व कल्याण के लिए, समस्त श्रेष्ठ प्राणियों को सृष्टि नियमानुसार धर्मानुमोदित सुखद मार्ग से चलकर चतुर्वर्ग फल प्राप्त करने के लिए परमपिता प्रजापति ने देव, मनुष्य और असुर तीनों को एक ही अक्षर ''द'' से पृथक्-पृथक् दम, दान एवं दया का उपदेश दिया।

देव, मनुष्य एवं असुर' **''त्रयाः प्राजापत्या''**[21]......... तीनों प्रजापति के पुत्र थे। तीनों पुत्रों ने प्रजापति पिता के समीप जाकर ब्रह्मचर्यपूर्वक वास किया। ब्रह्मचर्यवासपूर्वक निवास करने के पश्चात् सर्व प्रथम देवताओं ने प्रजापति से कहा- ''आप हमें उपदेश दीजिए। तब प्रजापति ने उनसे ''द'' यह अक्षर कहा और पूछा- ''समझ गये क्या''? इस पर देवताओं ने कहा- हम आपके अभिप्राय समझ गये। तब प्रजापति बोले- ''यदि ऐसी बात है तो बताओ, मैंने क्या कहा है ? देवताओं ने निर्भय होकर कहा- ''आप हमसे कहते हैं- दमन (इन्द्रियनिग्रह) करो, दमनशील बनो।'' अन्ततः प्रजापति ने कहा, ''ठीक है, तुम सम्यक् समझ गये।''[22]

तदनन्तर मनुष्य ने कहा- '' भगवन् आप हमें उपदेश दीजिए।'' उनसे भी प्रजापति ने ''द'' अक्षर ही कहा और पूछा समझ गये क्या ? तब मनुष्यों ने कहा- हम समझ गये। आपने हमसे ''दान करो'' ऐसा कहा है। अन्ततः प्रजापति ने कहा, ठीक है। मेरा अभिप्राय (उपदेश) तुमने जान लिया है।[23]

अन्त में प्रजापति से असुरों ने कहा- ''आप हमें उपदेश दीजिए।'' उनसे भी प्रजापति ने ''द'' यह अक्षर ही कहा और पूछा, ''समझ गये क्या ? असुरों ने कहा, हम आपका अभिप्राय समझ गये। आपने हमसे ''दया करो'' ऐसा कहा है। अन्ततः प्रजापति ने कहा, ठीक है, तुमने भी हमारा उपदेश ग्रहण कर लिया है।[24]

प्रजापति का यह (द-द-द) महनीय उपदेश सभी के लिए ग्रहणीय एवं पालनीय है, क्योंकि प्रजापति

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

का पुत्रों (देव, मानव, राक्षस) को दिया हुआ यह गूढ़ उपदेश उनके लिए परम हितकारक है। आज भी इस समाज में अजितेन्द्रिय, लोभी और क्रूर प्रकृति के मनुष्य निवास करते हैं, अत: इन दिव्य उपदेशों को शब्दश: ग्रहण करके नानाविध दुर्गुणों से मुक्त समाज के निर्माण में सबका योगदान (सहयोग) मिलना चाहिये।

श्वेताश्वतर उपनिषद् के अनुसार प्रजापति ही परब्रह्म है। परमात्मा की सर्वरूपता निम्न मन्त्र में स्पष्टतया वर्णन किया गया है-

*तदेवाग्निस्तदादित्यस्तद्वायुस्तदु चन्द्रमा:।*
*तदेव शुक्रं तद् ब्रह्म तदापस्तत्प्रजापति:।।*[25]

अर्थात् वही अग्नि (देव) है, वही सूर्य है, वही वायु है, वही चन्द्रमा है, वही शुक्र है, वही ब्रह्म है, वही जल है और वही प्रजापति है। क्योंकि इस जगत् का रचयिता वही प्रजापति है और उसी में उसका लय होता है, अत: वही सर्वरूप है, उससे भिन्न कुछ नहीं है। भाष्यकार श्री शंकराचार्य के अनुसार **''तद्ब्रह्म हिरण्यगर्भात्मा तदाप: स प्रजापतिविराडात्मा''**[26]- अर्थात् वही ब्रह्म-हिरण्यगर्भरूप है, वही जल है और वही विराट् प्रजापति है।

मैत्रायणी उपनिषद् में भी प्रजापति को श्रेष्ठ देव माना गया है- **''त्वं ब्रह्मा त्वं च वै विष्णुस्त्वं रुद्रस्त्वं प्रजापति:।''**[27] अर्थात् आप ही ब्रह्मा है, आप ही विष्णु है, आप ही रुद्र है एवं आप ही प्रजापति हैं।

इससे यह स्पष्ट हो रहा है कि प्रजापति ही ब्रह्म हैं एवं अन्य देवगण भिन्न-भिन्न होते हुए भी वही एक नाम- ''ब्रह्म'' को ही द्योतित करते हैं। ''एकं सद् विप्रा बहुधा वदन्ति'' - वह एक हुए भी अनेक हैं एवं अनेकरूप में प्रतिष्ठित एवं पूजित होते हुए भी एक ही ब्रह्म-प्रजापति है। प्रजापति को उपासना करने वाले अवश्य ही उस आनन्दमय प्रजापति लोक को प्राप्त करते हैं। प्रजापति देवता आनन्द से परिपूर्ण है। उस आनन्द को प्राप्त करना सव मनुष्यों का परम लक्ष्य है। बृहदारण्यक-उपनिषद् में कहा भी गया है कि ''समस्त प्राणी इसी परमात्मा सम्बन्धी आनन्द के किसी एक अंश को लेकर ही जीते हैं।''[28] तैत्तिरीय-उपनिषद् में प्रजापति एवं ब्रह्म का आनन्द मनुष्य, गन्धर्व, इन्द्र, बृहस्पति आदि के आनन्द से उत्कृष्ट होता है, ऐसा कहा गया है।[29] ब्रह्म का आनन्द एवं प्रजापति का आनन्द में तत्त्वत: अन्तर नहीं है। परमार्थत: प्रजापति ही ब्रह्म है एवं वह सर्वत्र परिव्याप्त है (*सर्वं खलु इदं ब्रह्म*)।

इस लेख के अन्तिम चरण में हृदय-ब्रह्म की उपासना के विषय में (संक्षेप में) चर्चा अपेक्षित है। बृहदारण्यक उपनिषद् में ''हृदय'' को प्रजापति कहा गया है, कारण जो प्रजापति है वह हृदय है, वह ब्रह्म है, वह सब कुछ है। अर्थात् वह यह संपूर्ण भूतों में प्रतिष्ठित तथा सबका आत्मस्वरूप हृदय प्रजापति प्रजाओं का रचयिता है। यह ब्रह्म है-बृहत् तथा सबका आत्मा होने के कारण यह ब्रह्म है। यह सर्व है, अत: वह हृदय रूप ब्रह्म उपास्य है। यह ''हृदयम्'' तीन अक्षर वाला नाम है। ''हृ'' यह एक अक्षर है, जिसका अर्थ अभिहरण करना, लाना है। जो चित्तोपासक ऐसा जानता है उसके लिए अपने बन्धुजन और दूसरे जन भेंटे लाते हैं। दूसरा ''द'' एक अक्षर है, जिसका अर्थ देना है। जो हृदयोपासक ऐसा जानता है उसके लिए अपने बन्धुजन और दूसरे लोग धनादि देते रहते हैं। तीसरा ''यम्'' यह एक अक्षर है, यह ''इण्'' धातु से बना है। इसका अर्थ प्राप्त होता है- जो हृदयोपासक रोसा जानता है वह स्वर्गलोक को प्राप्त होता है[30], वह मर कर सुखमय लोक को जाता है। अत: हृदय का अर्थ, आकर्षण करना-प्रेम करना (ज्ञानादि गुण) दान करना और श्रद्धा, भक्ति उपासना से परमेश्वर को प्राप्त करना है।

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

वह हृदय ब्रह्म सत्य ही है।[31] जो भी उपासक इस महान् पूजनीय, सबसे प्रथम सत्य ब्रह्म को जानता है, परमेश्वर प्रजापति को भी महान् पूज्य सनातन और सत्यस्वरूप समझता है वह इन लोकों को जीतता है। इसी प्रकार जो ऐसे इस महान् यक्ष, सनातन को जानता है उसने यह असत्-नाश या मृत्यु को जीत लिया है। श्रुति कहती है-

*यह एवमेतन्महद् यक्षं वेदसत्यं ब्रह्मेति,*
*अतो विद्यानुरूपं फलं युक्तं सत्यं ह्येव यस्माद् ब्रह्म।*[32]

उपर्युक्त श्रुतिवचन का अर्थ है- जो इस प्रकार इस महत् पूज्य प्रथमज को "सत्य ब्रह्म" ऐसा जानता है, उसको उपासना के अनुरूप फल मिलना उचित ही है, क्योंकि ब्रह्म सत्य ही है।

निष्कर्ष यह है कि प्रजापति ही आदि स्रष्टा, प्रजापालक एवं परब्रह्म है। विश्वकल्याण के लिए उनके द्वारा प्रदत्त महनीय उपदेश समस्त मानवजाति के लिए सदा पालनीय और ग्रहणीय है। उनके उपदेश को शब्दश: ग्रहण करके उनके श्रेष्ठ नाम ओंकार को हृदय में निरन्तर मनन करते हुए उनकी उपासना करना चाहिए। फलत: मनुष्य अपने चरम लक्ष्य को प्राप्त करने में समर्थ हो सकता।

## संदर्भ


1. निरुक्त, दैवतकाण्ड, X. 42.
2. छान्दोग्य-उपनिषद्, I.12.5, शांकर भाष्य।
3. अमरकोश, .1.17 (तुलनीय, मेदिनीकोश, तान्तवर्ग, षोडश अध्याय, 210 (तुलनीय, वैजयन्तीकोश, 1 . 1 .6-7.
4. बृहदारण्यक-उपनिषद्, 3. 9. 17., शांकर भाष्य।
5. संवत्सरो वै प्रजापति:, प्रश्न-उपनिषद्, I-9 (तुलनीय, बृहदारण्यक-उपनिषद्, I -5.14 (तुलनीय, मैत्रायणी उपनिषद्, VI-15 (तुलनीय, महानारायण-उपनिषद, XII- 3ए आदि।
6. (मासो वै प्रजापति:), प्रश्न-उपनिषद्, I.12.
7. तत्रैव, I -13.
8. तत्रैव, I -14.
9. तत्रैव, I -15.
10. बृहदारण्यक-उपनिषद्, III .9 .6.
11. प्रश्नोपनिषद्, I -4( तुलनीय, सोऽकामयत् बहुस्यां प्रजायेयेति। स............प्राविशत्- तैत्तिरीय-उपनिषद्, VI .2 .1( तुलनीय, तदैक्षत बहुस्यां प्रजायेयेति........छान्दोग्योपनिषद्, VI .2. आदि।
12. ............प्रजापतिस्तपस्तप्त्वाऽनुन्याहरद्भूर्भुव: स्वरित्यैवास्य प्रजापते: स्थविष्ठा तनूर्या लोकवतीति स्वरित्यस्या: शिरो नाभिर्भुवो भू: पादा आदित्य चक्षु:........। मैत्रयणी-उपनिषद्, VI- 6.
13. आप एवमेदमग्र आसुस्ता आप: सत्यमसृजन्त। सत्यं ब्रह्म। ब्रह्म प्रजापतिं, प्रजापतिर्देवांस्तेदेवा: सत्यमेवोपांसते. ......नैवं विद्वांसमनृतं हिनस्ति। बृहदारण्यक-उपनिषद्, V .5 .1.
14. स ह प्रजापतिरीक्षांचक्रे-हन्तास्मै प्रतिष्ठां कल्मयानीति, म स्त्रियँ ससृजे, तां सृष्ट्वाऽधा उपास्त....... समुदपारयत्तेनैनामभ्यसृजत्। तत्रैव, VI .4 .2.
15. तत्रैव, I .5 .21.
16. तत्रैव, I .5 .14
17. अहिंसन् सर्वभूतान्यन्यत्र तीर्थेभ्य: (छान्दोग्य उपनिषद्, VIII .15 .1.) इति। बाढं प्रतिसिद्धा, तथापि नामावास्याया अन्यत्र प्रतिप्रसवार्थं वचनं हिंसाया: कृकलासविषये वा, किं तर्हि ? एतस्या: सोमदेवताया: अपचित्यै पूजार्थम्। शांकरभाष्य-बृहदारण्यक-उपनिषद्, I .5.14.


CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

18. छान्दोग्य-उपनिषद्, II .23 .2
19. तत्रैव, II .23 .3
20. द्रष्टव्य, छान्दोग्य-उपनिषद्, II .23 .3. का शांकर-भाष्य।
21. बृहदारण्यक-उपनिषद्, IV .2 .1
22. देवा ऊचुर्ब्रवीतु नो भवानिति। तेभ्यो हैतद्क्षरमुवाच "द" इति। व्याज्ञासिष्टा इति। व्यज्ञासिष्मेति....... होवाच व्याज्ञासिष्टेति। बृहदारण्यक-उपनिषद्, V .2.1
23. अथ हैनं मनुष्या ऊचुर्ब्रवीतु नो भवानिति। तेभ्यो हैतदेवाक्षरमुवाच "द" इति। व्यज्ञासिष्टा इति। व्यज्ञासिष्मेति होचुर्दाम्यत्तेति न आत्थेत्योमिति होवाच व्यज्ञासिष्टेति। बृहदारण्यक-उपनिषद्, V .2.2.
24. अथ हैनं मनुष्या ऊचुर्ब्रवीतु नो भवानिति। तेभ्यो हैतदेवाक्षरमुवाच "द" इति। व्यज्ञासिष्टा.............."द" इति दाम्यत दत्त दयधवमिति (तदेतत् त्र्यंशिक्षेद्दमं दानं दयामिति। बृहदारण्यक्-उपनिषद्, V .2.3
25. श्वेताश्वतर-उपनिषद्, IV-2
26. द्रष्टव्य, श्वेताश्वतर-उपनिषद्, V-2. शांकर-भाष्य
27. मैत्रयणी-उपनिषद्, V-1.
28. एव व्रह्मलोक..........अस्य परमा गतिरेषास्य परमा सम्पदोपोऽस्य परमो लोक:। एपोऽस्य परम आनन्दः एतस्यैवानन्दस्यान्यानि भूतानि मात्रमुपजीवन्ति। बृहदारण्यक-उपनिषद्, IV-3.32
29. द्रष्टव्य, तैत्तिरीय-उपनिषद्, II-8.4 (तुलनीय, बृहदारण्यक-उपनिषद्, IV-3.33
30. एष प्रजापतिर्यद् हृदयमेतद् व्रह्मैतत् सर्वं तदेतत् त्रक्षरं हृदयमिति..........स्वर्गलोकं य एवं वेद। बृहदारण्यक-उपनिपद्, V-3.1
31. तद् (हृदय) वै.......सत्यमेव..........सत्यं व्रह्मेति। बृहदारण्यक-उपनिपद्, V-4. 1
32. विशेष द्रष्टव्य, बृहदारण्यक-उपनिपद्, V-4 .1. शांकरभाष्य

● विश्वेश्वरानन्द-विश्ववन्धु संस्कृत भारत-भारती अनुशीलन-संस्थान, पंजाब विश्वविद्यालय, साधु आश्रम, होशियारपुर-146 021 (पंजाब)



CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

# पाणिनीयाष्टक-वाजसनेयिप्रातिशाख्ययोः स्वरितस्वरविचारः

सत्यपालसिंहः
भीमाशङ्करः

(The paper deals with the *svarita* accents as applicable by the rules of Pāṇini's *Aṣṭādhyāyī* and the वाजसनेयिप्रातिशाख्य. The authors have justified their stands through illustrations from Vedic texts. In the context of the classification of *svarita* accent, *jātya*, *abhinihita*, *kṣaipra*, *Praśliṣṭa*, *tairovyañjana*, *tairovirāma*, *Pādavṛtta* and *tāthābhāvya* etc. are explained in the light of *vājasaneyi Prātiśākhya* by comparing them with Pāṇini's *Aṣṭādhyāyi*.)

वैदिकसंस्कृतस्य लौकिकसंस्कृतेन भेदस्तु सर्वविदितमेव। भाषेयं वैदिकी, व्याकरणनियमानां सन्धिसमास-प्रत्ययोपसर्गागमादेशादीनां, संस्कृतभाषापेक्षया, शैथिल्येन स्वीयेन चोदात्तस्वरूपेण बहुविधभेदान् विभ्राणा दृग्गोचरीभवति। वैदिकभाषाया अन्यतमं वैशिष्ट्यं स्वरसंवलितत्वं तु लौकिकभाषया भेदेषु मूर्धन्यत्वेन ऊरीक्रियते। लौकिकीयं संस्कृतभाषा उदात्तादिस्वररहिता, वैदिकी च उदात्तादिस्वरसंयुक्तेति महानयमनयोर्भेदः।

महावैयाकरणेन भगवता पाणिनिना स्वकीये व्याकरणे सामान्यभाषाया विश्लेषणेन सहैव वैदिकस्वरविधानमपि सम्यग् विचारितम्। पाणिनीयव्याकरणस्य लाघवं तु विद्वत्सु किंवदन्तीरूपेण प्रथितम्। 'अर्धमात्रालाघवं पुत्रोत्सवं मन्यन्ते वैयाकरणाः' इति लाघवानुरोधेन पाणिनीयव्याकरणे विश्लेषितं वैदिकं स्वरविधानमपि लाघवेनैव प्रतिपादितम्।

वैदिकभाषाविवेचनाय विशेषरूपेण विहिताः प्रातिशाख्यग्रन्थास्तु वेदस्य कस्याश्चिद् विशिष्टशाखाया भाषाविश्लेषणपराः व्याकरणग्रन्था इति कृत्वा तत्र सविस्तरेण भाषाया विश्लेषणं विहितम्। उपक्रमेऽस्मिन् वैदिकस्वरस्वरूपं भेदप्रभेदविचारपूर्वकमतीव सूक्ष्मतया परामृष्टम्। विविधवैदिकशाखानामनुरोधेन तत्तत्सम्बद्धेषु प्रातिशाख्येषु स्वराणां स्वरूपे तदुच्चारणे च किञ्चिद् भिन्नत्वमपि दृष्टिपथमायाति। स्वरविषयिणीयं भिन्नता स्वरितस्वरस्वरूपे, तद्भेदे उच्चारणे च अतीव स्फुटं प्रतिभाति। अत एव प्रस्तुतेऽस्मिन् शोध-प्रपत्रे पाणिनीयाष्टकवाजसनेयिप्रातिशाख्ययोर्विहितं स्वरितस्वरविश्लेषणं परामृश्यते। वैदिकसंस्कृतवाङ्मये मुख्यरूपेण उदात्तोऽनुदात्तः स्वरितश्च इति त्रयः स्वराः प्राप्यन्ते। स्वरशब्दः वैदिकवाङ्मये प्रधानतो द्वयोरर्थयोः, वर्णविशेषे वर्णधर्मे च दृश्यते। 'स्वर्यन्ते एभिः'[1] इति व्युत्पत्त्या वर्णधर्मा उदात्तादयः स्वरशब्देनाभिधीयन्ते। पाणिनीयव्याकरण-सम्प्रदाये प्रामुख्येन उदात्तानुदात्तस्वरितानामेव स्वराणां प्रतिपादनं दृष्टिपथमायाति, परन्तु प्रातिशाख्यपरम्परायां तु स्वरितभेदाः सविस्तरेण विवेच्यन्ते। अत्र पत्रेऽस्मिन् वाजसनेयिप्रातिशाख्यकारकात्यायनाभिमतेन पाणिनीयदृष्ट्या च स्वरितस्वरूपं, तद्भेदाः उच्चारणप्रक्रियायां भिन्नत्वञ्च परामृश्यन्ते।

वाजसनेयिप्रातिशाख्ये 'उभयवान् स्वरितः'[2] इति सूत्रेण उदात्तानुदात्तगुणयुक्तस्य स्वरस्य स्वरितसंज्ञा

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

विधीयते। तथा चाह भाष्यकार उव्वट: – "उदात्तस्योर्ध्वगमनं गात्राणां प्रयत्न:, अनुदात्तस्य अधोगमनं गात्राणां प्रयत्न:, आभ्याम् उभाभ्यां प्रयत्नाभ्यां समाहारीभूताभ्यां य: स्वर: उच्चार्यते स स्वरितसंज्ञो भवति" इति।[3] पाणिनीयतन्त्रे च 'समाहार: स्वरित:'[4] इति सूत्रेण उदात्तानुदात्तस्वरसमाहारो योऽच् स स्वरितसंज्ञ: स्याद् इति विधीयते।

एवमत्र प्रातिशाख्यकार:, गुणस्य-उदात्तानुदात्तसंज्ञे विदधाति उभयगुणवान् स्वरितो गुण: इत्यभिप्रेत्य स्वरितसंज्ञां विहितवान्। पाणिनिर्गुणिनो अच उदात्तानुदात्तसंज्ञे विदधाविति तत्रास्ति सन्देहावसर:। यदि पाणिनीयतन्त्रे समाहारपदस्यार्थ: समाहरणं समाहार: विप्रकीर्णानामेकत्र राशीकरणम् एकधर्मयोर्योगो वा मन्येत तर्हि उदात्त: अनुदात्तश्च अच् समाह्रियमाण: स्वरित इत्यर्थ: प्रतीयते। एवं सति वर्णद्वयस्य स्वरितसंज्ञा स्यात् न त्वेकस्य। यद्यपि वार्तिककारेण शङ्केयं, "सिद्धं त्वच्समुदायस्याभावात् तद्गुणसम्प्रत्यय:"[5] इत्युक्त्वा, परिहृता। वृत्तिकारेणापि अयमेवार्थो समासेन उपस्थापित: – "सामर्थ्याच्च लोकवेदयोर्गुणावेव वर्णधर्मावुदात्तानुदात्तौ गृह्येते नाचौ। तौ समाह्रियेते। यस्मिन्नचि तस्य स्वरित इत्येषा संज्ञा विधीयते"[6] इति। पुनरपि चिरेणार्थबोधो जायते। परन्तु वाजसनेयिप्रातिशाख्ये 'उभयवान्' इति पदस्यार्थ: उभयगुणवान् इति गृह्यते। अर्थात् उदात्तत्वानुदात्तत्वे च वर्णधर्मौ समाह्रियेते यस्मिन् सोऽच् स्वरितसंज्ञो भवति। यतो हि मत्वर्थक: उभयवान् शब्द:, तेन सौकर्येण अर्थबोधो जायते। अत: 'उभयवान् स्वरित:'[7] इति कात्यायनीयसूत्रं 'समाहार: स्वरित:'[8] इति पाणिनीयसूत्रापेक्षया ज्याय: प्रतीयते। सन्ति कानिचित् उदाहरणानि येषु उदात्तत्वानुदात्तत्वयोर्वर्णधर्मयो: संयोगे सत्यपि तत्र स्वरितो न भवति। यथा – न+अतारीत् = नतारीत् (ऋग्० 1.31.6), रथी + इ व = रथीव (ऋग्० 10.5.6), पिता + इ व = पितेव (ऋग्० 1.1.9) इत्यादिषु स्थलेषु उदात्तत्वानुदात्तत्वधर्मयो: संयोग: क्रमेण 'आ', 'ई', 'ए', चैतेषु वर्णेषु अभवत् न तत्र स्वरित:, अपितु उदात्त एव स्वरोऽभवत्। उक्तस्थलेषु कथन्न स्वरितोऽभवदिति शङ्का वर्तते। प्रातिशाख्यग्रन्थानां पर्यालोचनेन शङ्केयं किञ्चित् समाधातुं शक्यते। यत्र द्वयो: उदात्तत्वानुदात्तत्ववर्णधर्मयो: एकादेश: एकीभावो वा भवति तत्र उदात्त एव स्वर:। यत्र च समाहार: समावेशो वा तत्र खलु समाहारवान् अच् स्वरितो भवति। अस्त्यत्र कारणम् यत् एकादेशे कृते एकस्यैव स्वरस्य प्राधान्यं भवति, स च उदात्त: उच्चस्वरत्वात्। परन्तु समाहार: समावेशो वा इत्युक्ते द्वयोरपि मित्रवत् समावेशो जायते येन समाहारवान् उभयगुणवान् अच् स्वरितो भवति। व्यवस्थेयं वाजसनेयिप्रातिशाख्येऽपि सुष्ठु प्रतिपादिता। परन्तु पाणिनीयतन्त्रे कुत्र एकीभाव: कुत्र वा समाहार: इति स्पष्टं न ज्ञायते। सर्वत्र सन्धिस्थलेषु एकादेशपदेनैव उदात्तादिस्वराणां व्यवस्था कृताऽस्ति। इदन्तु निश्चितं यद् उभयत्र उदात्तत्वानुदात्तत्वलक्षणवर्णधर्मसमाहारवान् उभयगुणवान् वा अच् स्वरित-संज्ञको इति। अस्मिन् गुणद्वयसमाहारे स्वरिते कियानश: उदात्त: कियान्वा अनुदात्त इत्यपि उभयत्र प्रदर्शितम्। परन्तु उभयो: शास्त्रयोर्मध्ये स्वरितस्वरूपे अस्ति किञ्चिद् भेद:, तदधुना विचार्यते –

'तस्यादित उदात्तं स्वरार्द्ध-मात्रम्'[9] इति वाजसनेयिप्रातिशाख्ये, पाणिनीयाष्टाध्याय्याञ्च "तस्यादित उदात्तमर्द्धह्रस्वम्"[10] इति स्वरितान्तर्गतोदात्तानुदातांशविषयमधिकृत्य प्रतिपाद्यते। वाजसनेयि-प्रातिशाख्यस्थस्वरार्द्धमात्रपदेन स्वरस्य अर्द्धमात्रा उदात्तेति ज्ञायते। तथा चाह भाष्यकार उव्वट: – "स्वरितस्य स्वरस्यादावुदात्तं ज्ञातव्यं तच्च स्वरार्द्धमात्राकालम्। यद्येकमात्रो, यदि द्विमात्रो, यदि त्रिमात्र: स्वरस्तथाप्यर्द्धमुदात्तं परमनुदात्तम्"[11] इति। तेन ह्रस्वस्य स्वरितस्य आद्या अर्द्धमात्रा उदात्ता शेषानुदात्ता, दीर्घस्य एकमात्रा उदात्ता शेषानुदात्ता, एकमेव प्लुतस्य अध्यर्द्धमात्रा उदात्ता शेषानुदात्ता इति गम्यते। 'तस्यादित उदात्तमर्द्धह्रस्वम्' इति पाणिनीयसूत्रस्य व्याख्यायां मतद्वयं दृश्यते। मतमेकं वाजसनेयिप्रातिशाख्यविहितसिद्धान्तसम्मतम्। अपरञ्च अर्द्धह्रस्वपदेन ह्रस्वस्य अर्द्धमात्रां स्वीकृत्य ह्रस्वस्य स्वरितस्य अर्द्धमात्रा उदात्ता शेषानुदात्ता, दीर्घस्य आद्या अर्द्धमात्रा उदात्ता शेषा अध्यर्द्धमात्रा अनुदात्ता। एवमेव प्लुतस्य स्वरितस्य आद्यार्द्धमात्रा उदात्ता शेषाध्यर्द्धमात्रा अनुदात्तेति व्याख्यानं क्रियते। सिद्धान्तकौमुदीकार: भट्टोजिदीक्षित: "तस्यादित उदात्तमर्द्धह्रस्वम्" इत्यत्र ह्रस्वग्रहणम्

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

अविवक्षितमिति स्वीकृत्य स्वरितस्यादितोऽर्द्धमुदात्तम् उत्तरार्द्धं परिशेषादनुदात्तम् इति प्रतिपादयति।[12] बालमनोरमाकारः वासुदेवदीक्षितोऽपि भट्टोजिदीक्षितस्यैव सिद्धान्तं समर्थयति। वस्तुतः पाणिनीयतन्त्रे अर्द्धह्रस्वपदेन ह्रस्वस्यार्द्धमात्रा द्योत्यते। तथा चाह महाभाष्यकारः "मात्रचोऽत्र लोपो द्रष्टव्यः, अर्द्धह्रस्वमिति।"[13] "अर्द्धह्रस्वम् इत्यर्द्धमात्रोपलक्ष्यते" इति वृत्तिकारौ हरदत्तजिनेन्द्रबुद्धी खल्वपि आहतुः – "ह्रस्वस्य हि मात्रा भवति, अतोऽर्द्धह्रस्वग्रहणेनार्द्धमात्रोपलक्ष्यते"[14] इति। एवं महाभाष्यकाशिका पदमञ्जरीन्यासादिग्रन्थेषु सर्वस्य ह्रस्वदीर्घप्लुतस्वरितस्याद्यार्द्धमात्रा उदात्ता इति स्थितम्। इत्थं वाजसनेयि-प्रातिशाख्यं स्वरार्द्धमात्रपक्षे तिष्ठति पाणिनीयतन्त्रन्तु आद्यार्द्धमात्रापक्षे। अयं खलु अनयोः शास्त्रयोर्मौलिको भेदः।

अनयोः शास्त्रयोः भाष्यकाराः स्वरितस्वरस्पष्टार्थं दृष्टान्तमपि ददुः। तद्यथा – वाजसनेयिप्रातिशाख्यभाष्यकृता उव्वटेनोक्तम् – "यथा त्रपुताम्रयोः संयोगे धात्वन्तरस्य कांसस्योत्पत्तिः, यथा च गुडदध्नोरेकीभावे मार्जिकोत्पत्तिः एवमुदात्तानुदात्तसंयोगे स्वरितोत्पत्तिः"[15] इति। एवमेव महाभाष्यकारेणापि उक्तम् – "यथा शुक्लगुणः शुक्लः, कृष्णगुणः कृष्णः य इदानीमुभयगुणः स तृतीयामाख्यां लभते स्वरित" इति। अनयोः दृष्टान्तद्वयं समीक्षेत तर्हि उव्वटस्य दृष्टान्तः सदोषं प्रतिभाति यतोहि कांसस्योत्पत्तौ त्रपुताम्रयोः संयोगः सर्वावयवेषु भवति। एवमेव गुडदध्नोरेकीभावोऽपि। परन्तु स्वरितोत्पत्तौ एकस्मिन् भागे उदात्तः अपरस्मिञ्चानुदात्तः भवति। महाभाष्यकारस्य दृष्टान्तः खलु निर्दोषः प्रतीयते। यथा कल्माषे सारङ्गे वा सत्यपि शुक्लकृष्णगुणसंयोगे एकस्मिन्नंशे शुक्लगुणः अपरस्मिन्नंशे च कृष्णगुणः विद्येते। तथैव स्वरितस्वरे उदात्तानुदात्तौ विद्येते।

प्रातिशाख्यकारैः स्वरितस्य विभिन्नाः प्रभेदाः प्रदर्शिताः। तत्राभिनिहितप्रश्लेषादीनां प्रतिशाखं भेदम् अभिसमीक्ष्यं सर्वशाखानुग्राहकः पाणिनिः शाखाकृतभेदान् अनाश्रित्य – 'स्वरिते वानुदात्ते पदादौ[16] इत्यादिषु स्वरितपदेनैव सामान्यतो निर्दिदेश। वाजसनेयि- प्रातिशाख्यमनुसृत्य स्वरितभेदा अत्र पाणिनीयवचनैः सह तुलनया सहिताः उपस्थाप्यन्ते –

(1) **जात्यः** – 'एकपदे नीचपूर्वः सयवो जात्यः'[17] इति प्रातिशाख्यसूत्रानुसारम् एकस्मिन् पदे अनुदात्तपूर्वः यकारेण वकारेण वा सहितः स्वरितः जात्यस्वरसंज्ञो भवति। जात्यस्वरितः जात्या=जन्मना स्वभावेन उदात्तसंगतेर्विना जायते अत एव जात्यः नित्यो वा कथ्यते। यथा – धान्यम्, स्वं, कन्या इत्यादिषु। अयमेव स्वरितः पाणिनीयतन्त्रे 'तित्स्वरितम्'[18] इति सूत्रेण विधीयते। अनयोरुभयोर्मध्ये भेदोऽयं दृश्यते यत् प्रातिशाख्यकारस्य जात्यस्वरितलक्षणं सुस्पष्टं वर्तते। पाणिनिस्तु यकारवकारनिर्देशं विनैव सामान्यरूपेण स्वरितलक्षणं विहितवान्। परन्तु वृत्तिकारैर्यान्युदाहरणानि दर्शितानि तानि सर्वाणि एव अनुदात्तपूर्वयकारवकारसहितानि सन्ति। यथा – कार्यम्, चि कीर्ष्यम्, क्वं इत्यादीनि।[19] अतः पाणिनीयतन्त्रे विहितं स्वरितलक्षणं वाजसनेयिप्रातिशाख्याभिमतम् इति स्पष्टम्।

**अभिनिहितः** – 'एदोद्भ्यामकारो लुगभिनिहितः'[20] एकार-ओकाराभ्यामुदात्ताभ्यां पर अनुदात्तोऽकारः यत्र लुप्यते तत्र अभिनिहितस्वरः विधीयते। यथा – ते + अ वन्तु = तेऽवन्त्वस्मान्, ते + अप्स र साम् = तेऽप्सरसाम्, वेदः + अ सि = वेदोऽसि इत्यादिषु एकारौकारयोः अनुदातः अकारः अभिनिहितो भवति, ततश्च 'तौ चेद् उदात्तावनुदात्ते स्वरितौ'[21] इत्येनेन तस्योदात्तस्यैव स्वरितत्वं जायते। स एवाभिनिहितसंज्ञः स्वरितो भवति। वाजसनेयिप्रातिशाख्ये विहिता अभिनिहितसन्धिः पाणिनीयतन्त्रे 'एङः पदान्तादति'[22] इत्यनेन पूर्वरूपसन्धिः इत्युच्यते। तेन अस्यामुत्पद्यमानः स्वरः 'स्वरिते वानुदात्ते पदादौ' इति सूत्रेण विकल्पेन स्वरितो भवति। तत्र निश्चिततरूपेण न ज्ञायते यत् कस्यां स्थितौ स्वरितः कस्यां वा उदात्त इति। व्यवस्थित-विभाषया शक्यतेऽत्र निश्चेतुम्, पुनरपि सन्देहस्तु जायते एवेति।

**क्षैप्रः** – 'युवर्णौ यवौ क्षैप्रः'[23] इति वाजसनेयिप्रातिशाख्यमतेन यदा इवर्णोवर्णौ उदात्तौ क्रमेण यकारवकारयोः परिवर्तितौ स्याताम्, तदा यकारवकाराभ्यामुत्तरे विद्यमानस्य अनुदात्तस्वरस्य यः स्वरितत्त्वं प्रसज्यते

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

स क्षैप्रसंज्ञः स्वरितः उच्यते। यथा – त्रि + अम्ब कम् = त्र्यम्बकम्, नु+इन्द्रः = न्विन्द्रः। उक्तस्थलेषु उदात्त-इवर्णोवर्णयोः स्थाने यकारवकारौ अभवताम्। तेन उच्चारणे क्षिप्रता जायते, यकारवकारयोरर्द्धमात्राकालिकत्वात् अनयोः क्षिप्रवर्णयोः सम्बन्धात् परस्यानुदात्तस्य 'क्षिप्रसन्धौ भव क्षैप्रः' इति। इयमेव प्रातिशाख्यविहिता क्षैप्रसन्धिः पाणिनीयन्त्रे "इको यणचि"[24] इत्यनेन यण्नाम्ना विधीयते। तदनन्तरं 'उदात्तस्वरितयोर्यणः स्वरितोऽनुदात्तस्य'[25] इति सूत्रेण उदात्तयणः परस्य स्वरितयणः परस्य चानुदात्तस्य स्वरितो भवति। यथा – उदात्तयणः कु मारी + औ=कुमार्यौ, कु मारी + अस् = कु मार्यः, स्वरितयणः – स कुल्लिर्व + आशा स कुल्ल्व्यांशा , ख लप्विं + आशा = ख लप्व्यांशा इत्यादिषु। "उदात्तस्यान्तःस्थीभावे स्वरितं परमनुदात्तम्"[26] इति प्रातिशाख्यसूत्रेण उदात्तयणः परस्यानुदात्तस्य स्वरितत्वं विधीयते न तु स्वरितयणः परस्यानुदात्तस्य। अस्येदं कारणं भवितुं शक्यते यत् वाजसनेयिसंहितायां स्वरितयणः परस्यानुदात्तस्य स्वरितत्वविधानस्य निदर्शनमेव न स्यात्। वैयाकरणनिकायेऽपि स्वरितयणग्रहणमधिकृत्य वैमत्यं लक्ष्यते। तत्र वृत्तिकारः स्वरितग्रहणं स्थापयति। श्रीनिवासस्तु काशिकोपन्यस्तप्रयोजनं निराकृत्य मन्दबुद्ध्यनुग्रहाय पाणिनिना स्वरितग्रहणं कृतमिति निर्णिनाय।

**प्रश्लिष्टः** – लौकिकसंस्कृते गुणवृद्धिदीर्घनामभिः या सन्धि प्रसिद्धा सैव प्रातिशाख्यग्रन्थेषु शिक्षाग्रन्थेषु च प्रश्लिष्टनाम्ना व्यवह्रियते स्म। प्रश्लिष्टसन्धिमाधृत्य यः स्वरितः स एव प्रश्लिष्टस्वरितः इति कथ्यते। न च सर्वत्र प्रश्लिष्टसन्धौ स्वरितः स्यादिति आशङ्कनीयं प्रश्लिष्टस्वरितस्य वाजसनेयिसंहितायां – 'इवर्ण उभयतो ह्रस्वः प्रश्लिष्टः'[27] इति विशेषावस्थास्वेव विधानात्। एवं वाजसनेयिप्रातिशाख्ये पूर्वो ह्रस्व इकार उदात्तः परश्च ह्रस्व-इकारोऽनुदात्तस्तयोः परस्परप्रश्लिष्टे प्रश्लिष्टः स्वरो भवति। तथा हि – 'अभि + इन्धताम् = अभीन्धताम्, स्रुचि + इ व = स्रुचीव इति। प्रकृतसूत्रे ह्रस्वपदग्रहणेन शङ्क्येयं भवति यत् प्रातिशाख्यकारेण दीर्घ-ईवर्णस्य ग्रहणं कथन्न कृतमिति। यद्यपि वाजसनेयिसंहितायां दीर्घ-ईकारस्यापि प्रश्लिष्टस्वरितत्वं दृश्यते। पाणिनीयतन्त्रे तु 'अकः स्वर्णे दीर्घः'[28] इति सूत्रेण उदात्तानुदात्तयोः, दीर्घैकादेशे कृते 'स्वरितो वानुदात्ते पदादौ'[29] इति विकल्पेन स्वरितत्वं विधीयते। अनेन ह्रस्वदीर्घयोः द्वयोरपि ग्रहणात् न कापि शङ्का वर्तते। तद्यथा – वि + ई क्ष ते=वीक्षते।

**तैरोव्यञ्जनः** – 'स्वरो व्यञ्जनयुतस्तैरोव्यञ्जनः'[30] इत्यनेन उदात्तात्परो यः व्यञ्जनयुक्तः स्वरः तस्य तैरोव्यञ्जनसंज्ञा विधीयते। व्यञ्जनस्य तिरोभावः अन्तर्धानं वा तिरोव्यञ्जनम्, तत्र भव तैरोव्यञ्जनः इति। यथा – इडें, रन्तें, हव्यें, काम्यें इत्यादिषु उदात्तात्परस्य व्यञ्जनव्यवहितेऽपि एकारेभ्य 'उदात्ताच्चानुदात्तं स्वरितम्'[31] इति प्रातिशाख्यसूत्रेण स्वरितत्वं विधीयते। तस्यैव अत्र प्रकृतसूत्रेण तैरोव्यञ्जनस्वरितः इति नामकरणं क्रियते। इदमेव पाणिनीयतन्त्रेऽपि 'उदात्तादनुदात्तस्य स्वरितः'[32] इत्यनेन सामान्यरूपेण विहितमस्ति। परस्योक्तं कार्यम् अव्यवहितस्य स्यादिति नियमेन व्यञ्जनव्यवहिते स्वरितत्वं न प्राप्नोति इति कृत्वा वाजसनेयिप्रातिशाख्ये तैरोव्यञ्जनस्वरितस्य पृथग् विधानं संभाव्यते। यद्यपि व्याकरणग्रन्थेषु प्रातिशाख्येषु च 'स्वरविधौ व्यञ्जनमविद्यमानवत् भवति'[33] इति नियमेन व्यञ्जनव्यवहितेऽपि स्वरविधाने न कोऽपि दोषः। पुनरपि वाजसनेयिप्रातिशाख्य-विहितस्वरितलक्षणे व्यञ्जनग्रहणात् ज्ञायते यत् स्वरितभेदविस्पष्टार्थमिदं स्याद् अथवा व्यञ्जनस्य तिरोभावात् अविद्यमानवत्त्वादेवास्य तैरोव्यञ्जनस्वरितसंज्ञा स्यादिति। अनेन न एकस्मिन्नेव पदे, अपितु अनेकेषु पदेषु उदात्तात् परस्यानुदात्तस्य स्वरितत्वविधानं संभवति।

**तैरोविरामः** – 'उदवग्रहस्तैरोविरामः'[34] उदात्तोऽवग्रहः तत् उत्तरस्यानुदात्तस्य यः स्वरितः स तैरोविरामसंज्ञो भवति। विरामः अवसानम् तस्य तिरोधानम् तिरोविरामम्, तत्र भव तैरोविराम इति। अवग्रहः एव विरामः स च एकमात्राकाल इव मन्यते। अवग्रहवचनात् समस्तपदेष्वेव स्वरितोऽयं भवति। यथा – गोपंताविति – गो-पंतौ, यज्ञपतिमिति – युज्ञ-पंतिम्। अवग्रहाभावे तु तैरोव्यञ्जन एव। सम्भवतः उदात्तात् परो यदवग्रहस्य व्यवधानं तस्मादुत्तरस्य

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

अनुदात्तस्य स्वरितत्वं न प्राप्नोति। यतो हि अवग्रहमात्राकाल इव भवति।[35] अत हेतोः वाजसनेयिप्रातिशाख्ये अवस्थाविशेषस्वरविधौ एव अवग्रहः संहितावत् मन्यते, 'संहितादवग्रहः स्वरविधौ परं च सर्वं चेदनुदात्तम्'[36] इति। अन्यत्र अवग्रह असंहितावदेव भवति। तेनात्र प्रकृतस्थले उत्तरपदस्थसर्वानुदात्तपदस्य आद्यनुदात्तस्य स्वररितत्वमभूत्। स्वरितस्यास्य पदपाठकाले एव उपस्थितिः अवग्रहस्य विद्यमानात्। संहितायां तु अनवग्रहत्वात् तैरोव्यञ्जननाम्नायं व्यवह्रियते। पाणिनीयतन्त्रे स्वरितव्यवस्थेयं न स्पष्टा सामान्यरूपेण 'उदात्तादनुदात्तस्य स्वरितः'[37] इत्यनेनैव विहिता अस्ति।

**पादवृत्तः** – 'विवृत्तिलक्षणः पादवृत्तः' संहितायां पदद्वये पूर्वपदान्त – उत्तरपदाद्योः स्वरवर्णयोः सन्ध्यभावः विवृत्तिरुच्यते। सा विवृत्तिर्द्विधा भवति। या एकस्मिन्नेव पदे भवति सा अन्तःपदविवृत्तिः। यथा प्रउगम्, तितउना इत्यादिषु। या च द्वयोः पदयोर्मध्ये भवति सा पदविवृत्तिः। यथा – य ईन्द्र। पदविवृत्तिलक्षणः स्वरः पादवृत्तसंज्ञां लभते। पदयोर्विवृत्तिः पदविवृत्तिः, तस्यां यः स्वर्यते सः पादवृत्तः। अस्याभिप्रायोऽयं यत् पूर्वपदान्तादुदात्तात्परस्य उत्तरपदादेः अनुदात्तस्य विवृत्तौ (सन्ध्यभावे सति) यः स्वरितो विधीयते स पादवृत्तसंज्ञः स्वरितः कथ्यते। वाजसनेयि-प्रातिशाख्यविहितः स्वरितविशेषोऽयं पाणिनीयग्रन्थे 'उदात्तादनुदात्तस्य स्वरितः'[38] इत्यनेनैव सामान्यरूपेण विहितः।

**ताथाभाव्यः** – 'उदाद्यन्तो न्यवग्रहस्ताथाभाव्यः'[39] उदात्तादिरुदात्तान्तर्यस्य स नीचावग्रहः अनुदात्तो वा ताथाभाव्यसंज्ञः स्वरो भवति। अर्थात् समस्तपदे यस्मादनुदात्तात्पूर्वम् उदात्तः, परमपि उदात्तः स्यात् एवंविधः अनुदात्तः ताथाभाव्यसंज्ञकः स्वरः स्यात्, (समस्तपदे द्वयोरुदात्तयोर्मध्ये यः अनुदात्तः स च पूर्वपदस्यान्तः चेत् ताथाभाव्यसंज्ञः स्वरो भवति) यथा – 'तनूनप्त्रे' अस्मिन् पदे तकारनकारयोः द्वयोरुदात्तयोर्मध्ये 'नु' अनुदात्तः 'उदात्तादनुदात्तस्य स्वरितः'[40] अनेन स्वरितः स्यात् परन्तु परमपि उदात्तस्य विद्यमानात् न भवति। अतः यथा आसीत् तथैव वर्तते।

अत्र शङ्केयमुत्पद्यते यत् ताथाभाव्यसंज्ञकस्वरस्तु अनुदात्तः। अथ कथमस्य स्वरितानां मध्ये पाठः इति ? शङ्कामिमां समादधन्नाह भाष्यकार उव्वटः – "यस्तु ताथाभाव्यस्य स्वरितानां मध्ये पाठः, अयम् अन्येषामाचार्याणां मतेन। तेषां हि मतेन तनूशब्दः संहितावद् भवति। अतोऽसौ स्वरितो भवति। तदभिप्रायेण स्वरितानां मध्ये पाठः इति।[41] अनेन ज्ञायते यत् माध्यन्दिनशाखायां काण्वशाखायां चायं स्वरितः नोपलभ्यते। सम्भवतः स्वरितोऽयं माध्यन्दिनशाखाया एव कस्मिंश्चित् सम्प्रदायविशेषे आसीत्। अत एव वाजसनेयि-प्रातिशाख्ये उल्लिखितो भवेत्। माध्यन्दिनानां मतेन तु ताथाभाव्यसंज्ञकः स्वरः कम्पो भवति स च पदकाले एव। तथा चोक्तम् –

*"अवग्रहो यदा नीच-उच्चयोर्मध्यतः क्वचित्।*
*ताथाभाव्यो भवेत् कम्पस्तनूनप्त्रे निदर्शनम्।।"*[42]

पाणिनीयतन्त्रे 'उदात्तादनुदात्तस्य स्वरितः' इत्यनेन प्राप्तस्य स्वरितस्य 'नोदात्तस्वरितोदयगार्ग्य-काश्यपगालवानाम्'[43] इति निषेधः अन्येषामाचार्याणां मतेन, गार्ग्यकाश्यपगालवानां मतेन तु अनुदात्तस्य स्वरितः भवत्येव।

**उच्चारणम्** – विभिन्न-स्वरितानाम् उच्चारणे कथं प्रत्यनः स्यादित्यपि वाजसनेयि-प्रातिशाख्ये उल्लिखतोऽस्ति। तत्र अभिनिहितस्वरितः तीक्ष्णप्रयत्नेन तथा शेषाणां क्रमेण मृदुतरप्रयत्नेन उच्चारणं स्यादिति[44] विहितो वर्तते। प्रातिशाख्येऽस्मिन् स्वरितभेदाः अभिनिहित-क्षैप्र-प्रश्लिष्ट-तैरोव्यञ्जन-तैरोविराम-पादवृत्त-ताथाभाव्याः इति क्रमेण व्यवस्थिताः सन्ति। तदनुसारम् अभिनिहितः तीक्ष्णप्रयत्नेन उच्चारयेत्। क्षैप्रः अभिनिहितमपेक्ष्य किञ्चित् मृदुतरप्रयत्नेन उच्चारयेत्। जात्यः उच्चारणे क्षैप्रस्वरसमानमेव। तदनन्तरं प्रश्लिष्टः क्षैप्रमपेक्ष्य मृदुतरप्रयत्नेन उच्चारयेत् एवं पूर्वं पूर्वम् अपेक्ष्य उत्तरस्वरः मृदुतरप्रयत्नेन उच्चारयेयुरिति। ताथाभाव्यः कम्पस्वरः मन्यते। अतः

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

अन्तिम: पादवृत्तस्वरित: मृदुतमप्रयत्नेन उच्चार्यते। एवं सिद्धान्तरूपेण सर्वेषां स्वरितभेदानां उच्चारणप्रकारं भिन्नं भिन्नं वर्तते। किन्तु उच्चारणमात्रेणैव तेषां विशिष्टपार्थक्यं नैव परिलक्ष्यते। एतदर्थमेव वाजसनेयिप्रातिशाख्ये उच्चारणेन साकं हस्तसञ्चालनप्रकारमपि निर्दिष्टं वर्तते।[45] जात्याभिनिहितक्षैप्रप्रश्लिष्टा: एते चत्वार: स्वरिता:। माध्यन्दिनीयानां मतेन तिर्यग्घस्तं कृत्वा प्रदर्शनीया: सन्ति।[46] काण्वाचार्यमतेन तु एतेषां पूर्वं यद्यनुदात्तं भवति तदैव तिर्यग्घस्तं कृत्वा प्रदर्शनीया:।[47] यद्येतेषां परे उदात्त: तर्हि हस्तं प्रकृष्टरूपेण नीचीक्रियेत इति।[48]

उपर्युक्तेन विवेचनेन ज्ञायते यत् वाजसनेयि-प्रातिशाख्ये विविधभेदपुर:सरं विहित: स्वरितस्वर: पाणिनीयतन्त्रे 'उदात्तादनुदात्तस्य स्वरित:', 'स्वरितो वानुदात्ते पदादौ' 'उदात्तस्वरितयण: स्वरितोऽनुदात्तस्य' इत्यादिभि: सामान्यरूपेण विधीयते। यद्यपि प्रातिशाख्यकारेण जात्यादयो अष्टौ स्वरितभेदा: प्रदर्शिता:, परं शास्त्रे एतासां संज्ञानाम् उच्चारणविधिं विहाय क्वचिदप्युपयोगो न दृश्यते। अनयोर्मध्ये महान् भेदोऽयं यत् प्रातिशाख्यग्रन्थे सिद्धपदानामेव स्वरनिर्देश: क्रियते परन्तु पाणिनीयव्याकरणे प्रकृतिप्रत्ययविभागं विधाय विशिष्टप्रक्रियया स्वरनिर्देश: क्रियते। अत: प्रातिशाख्यमपि स्वरस्वरूपबोधनार्थं व्याकरणमेव समाश्रयति। परिणामस्तु उभयत्र समानमेव। यद्यपि पाणिनीया स्वरप्रक्रिया अतिसूक्ष्मा सुसंस्कृता च वर्तते, तथापि प्रातिशाख्यापेक्षया तस्य प्रामाण्यं हीनम्, सर्वशाखानुग्राहकत्वात्। अत: सर्वचरणगतस्वरादिविशेषाणां समावेशोऽत्र नैव कर्तुं शक्यते इति निष्कर्ष:।

**सन्दर्भा:**


1 महाभाष्यम् 1/2/30 (म०भा०)
2 वाजसनेयिप्रातिशाख्यम् (वा०प्रा०)1/110
3 वा.प्रा. 1/110
4 अष्टाध्यायी (अष्टा०) 1/2/31
5 म.भा. - 1/2/12, वार्तिक 31
6 काशिका - 1/2/31
7 वा.प्रा. 1/110
8 अष्टा. 1/2/31
9 वा.प्रा. 1/126
10 अष्टा. 1/2/32
11 वा.प्रा. उव्व., 1/1/26
12 सिद्धान्तकौमुदी (सि.कौ.)
13 म.भा. 1/2/31
14 काशिका - पदमञ्जरी, न्यास 1/2/32
15 वा.प्रा.उ. 1/1/26
16 अष्टा. 8/2/6
17 वा.प्रा. 1/111
18 अष्टा. 6/1/185
19 काशिका 6/1/185
20 वा.प्रा. 1/114
21 तत्रैव 4/62
22 अष्टा. 6/1/109
23 वा.प्रा. 1/115


CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

24 अप्टा. 6/1/77
25 तत्रैव 8/2/4
26 वा.प्रा. 4/47
27 वा.प्रा. 1/116
28 अप्टा. 6/1/102
29 तत्रैव 6/2/6
30 वा.प्रा. 1/117
31 तत्रेव 4/135
32 अप्टा. 8/4/66
33 काशिका – 8/2/4
34 वा.प्रा.1/118
35 समासेऽवग्रहो ह्रस्वसमकाल:, वा.प्रा.5/1
36 वा.प्रा.1/148
37 अप्टा. 8/4/66
38 अप्टा. 8/4/66
39 वा.प्रा. 1/118
40 अप्टा. 8/4/66
41 वा.प्रा., उव्वटभाष्यम् 1/118
42 याज्ञवल्क्य शिक्षा 85
43 अप्टा. 8/4/67
44 तीक्ष्णोऽभिनिहित:, परम्परं मृदुस्त्वन्य:, वा.प्रा.3/325
45 हस्तेन ते, वा.प्रा. 1/121
46 चत्वारस्तिर्यक्स्वरिता:, वा.प्रा.1/122
47 अनुदात्तं चेत् पूर्वं तिर्यङ् निहत्य काण्वस्य, वा.प्रा.1/123
48 ऋजुभिहत्य प्रणिहन्यते उदात्ते, वा.प्रा.1/124

● 1. एसोसिएट् प्रोफेसर (संस्कृत विभाग), जाकिर हुसैन दिल्ली कॉलेज, दिल्ली विश्वविद्यालय:, दिल्ली।

2. संस्कृत विभाग, दिल्ली विश्वविद्यालय:, दिल्ली।



CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

# सूर्यसिद्धान्त एक भारतीय आर्षग्रन्थ

सर्वनारायण झा

(The present paper highlights some unknown facts about *Sūryasiddhānta* as an *Arṣagrantha* and about its authorship. The authorship which is attributed to Mayāsūra (a demon called Maya) is still a controversial issue. Some scholars try to establish that Maya, the author of this text was a foreigner. However, the learned outhor of this paper refutes such claims with sufficient evidences. As this knowledge was handed over to Maya by Sūrya, its authenticity cannot be doubted in any case. Maya also cannot be treated as a foreigner as the demons are the offspring of Aditi, the sister of Diti.)

सूर्यसिद्धान्त के लेखक कौन हैं यह एक रहस्य जैसा है। सूर्यसिद्धान्त के मध्यमाधिकार में वर्णन प्राप्त होता है कि मय नामक असुर ने ज्योतिष का ज्ञान प्राप्त करने के लिए कठोर तपस्या के द्वारा भगवान् सूर्य को सन्तुष्ट किया था। भगवान् सूर्य ने मय की तपस्या से सन्तुष्ट होकर कहा था कि मेरा अंश पुरुष ज्योतिपशास्त्र के सम्पूर्ण ज्ञान को आपको प्रदान करेंगे। भगवान् सूर्य अपने अंशपुरुष को आवश्यक निर्देश देकर अन्तर्ध्यान हो गए। तत्पश्चात् सूर्यांशपुरुष ने मयासुर को ज्योतिपशास्त्र का ज्ञान प्रदान किया जो सम्प्रति सूर्य-सिद्धान्त के रूप में है।[1] चुँकि सूर्यसिद्धान्त भगवान् सूर्य के द्वारा साक्षात् प्रदत्त ज्ञान है इसलिए सूर्यसिद्धान्त के लेखक ने अपने आपको लेखक के रूप में स्थापित करना नहीं चाहा है। संभवतः इस सिद्धान्त में लोगों की निष्ठा हो इसलिए ऐसा किया होगा। सूर्यसिद्धान्त का लेखक कौन है- इसका वास्तविक ज्ञान मुझे अभी तक नहीं हो पाया है। जहाँ भी उद्धरण मिलता है वहाँ मयासुर के नाम का ही उल्लेख मिलता है। मयासुर ने ही इस सिद्धान्त का ज्ञान सूर्यांशपुरुष से प्राप्त किया और इसका प्रचार-प्रसार किया। वराहमिहिर ने भी बृहत्संहिता[2] में रोहिणीयोग विचार के प्रसङ्ग में मयासुर के नाम का उल्लेख किया है। म.म.पं. सुधाकर द्विवेदी जी ने पञ्चसिद्धान्तिका[3] की टीका में कुछ श्लोक सूर्यारुण-संवाद के रूप में उद्धृत किया है। वह श्लोक कहाँ का है यह नहीं लिखा है। उसमें भी यह लिखा है कि सूर्य ने सिद्धान्तज्योतिष का ज्ञान मय को दिया था। ऐसा लगता है कि लेखकत्व की अस्पष्टता ने एक प्रकार से विद्वानों को निराधार कल्पना या अनुमान करने के लिए आमन्त्रित कर लिया। अलबरूणी ने तो लाट[4] में ही सूर्यसिद्धान्त के लेखकत्व को आरोपित कर दिया जबकि लाढ[5] रोमक और पौलिश के भाष्यकार माने जाते रहे हैं। यहाँ अलबरूणी का कथन सर्वथा असत्य है। ब्रह्मगुप्त ने इसे लाट कहा है[6]। ब्रह्मस्फुटसिद्धान्त की पृथूदक टीका में प्राप्त उद्धरण से ज्ञात होता है कि लाट एक स्वतन्त्र ग्रन्थकार है।[7] भास्कर प्रथम ने भी आर्यभटीयम् की टीका में ऐसा ही वर्णन किया है।[8] भास्कर प्रथम ने उन्हें आचार्य और सर्वसिद्धान्त गुरु कहा है। श्रीपति (AD1039) ने इन्हें तन्त्र के लेखक के रूप में स्वीकार किया है। इसका अर्थ यह नहीं है कि लाट सूर्यसिद्धान्त का लेखक है।

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

लाट ने अपनी कृति में आर्या छन्द का उपयोग किया है। जबकि सूर्यसिद्धान्त का छन्द अनुष्टुप् है। दोनों की कृतियों में कोई ऐसी समानता नहीं है जिससे यह माना जाय कि सूर्यसिद्धान्त लाट की कृति है। इसलिए लाट को सूर्यसिद्धान्त का लेखक मानना गलत होगा। लगता है सूर्यसिद्धान्त और लाट की प्रसिद्धि के कारण अलबरूणी को भ्रम हुआ होगा। इसलिए प्रसिद्ध लेखक और प्रसिद्ध कृति दोनों को एक दूसरे से जोड़ने की निराधार कल्पना कर ली होगी।

कुछ पाश्चात्य विद्वानों का मत है कि मय ग्रीक मूल का विद्वान् था। इस मत का आधार मय के साथ असुर विशेषण का लगा होना मानते हैं।[9] इस तरह का मत प्रस्तुत करना भारतीय खगोल-विज्ञान की मौलिकता पर एक प्रकार का निराधार प्रश्नचिह्न उपस्थापित करना है। वेबर[10] ने तो मय को तुरुमय का संक्षिप्त रूप मानते हुए उसे टालमी के साथ जोड़ दिया। आधार के रूप में भारतीय शिलालेखों में Egyptian Sovereign PtoleMaios के उल्लेख को प्रस्तुत किया है।

P.C.Sengupta ने E.Burgess के सूर्यसिद्धान्त का Introduction लिखते समय मय को Assyrian या Babilonion[11] होने का अनुमान किया है। उन्होंने असुर शब्द और Assyria के उच्चारण की समानता को आधार माना है। उपर्युक्त सम्पूर्ण चिन्तन के मूल में केवल एक ही अवधारणा है कि आम लोगों के मन में यह धारणा उत्पन्न करना कि भारतीय ज्योतिष का मूल स्रोत ग्रीक है। जबकि समस्त तथ्यों के अध्ययन से स्पष्ट प्रतीत होता है कि भारतीय ज्योतिष का मूल भारत है। भारतीयज्योतिष वेदमूलक है न कि ग्रीकमूलक। ग्रीक में भी ज्योतिष के आचार्य हुए और वहाँ भी इस शास्त्र के अध्ययन की परम्परा रही है। इस आधार पर यह नहीं कहा जा सकता कि भारतीय ज्योतिष का मूल ग्रीक है।

सूर्यसिद्धान्त की पाठ संरचना स्वतः प्रमाण है भारतीयमूलक ग्रन्थ/सिद्धान्त होने का। सूर्यसिद्धान्त की पंक्तियों में वर्णित भारतीय परम्परा, भारतीय संस्कृति, भारतीय दर्शन, भौगोलिक स्थिति आदि स्पष्ट प्रमाण है। भारतीय मूलक ग्रन्थ होने का सम्पूर्ण सूर्यसिद्धान्त में रोमक शब्द को छोड़कर एक भी शब्द पाश्चात्यपरक नहीं है। रोमक शब्द भी किसी स्थान विशेष के अर्थ में प्रयुक्त नहीं है अपितु पश्चिमी एक बड़े क्षेत्र के अर्थ में प्रयुक्त है। वह भी यमकोटि और सिद्धपुरी जैसे काल्पनिक प्रयोग हैं। चिह्नित कोई स्थानविशेष नहीं है। इस तरह के स्थान की प्रसिद्धि सामान्यरूप से यात्रियों और व्यापारियों के माध्यम से हो जाया करती है। हम सभी जानते हैं कि भारत का सम्पर्क इजिप्ट और ग्रीक से बेबिलोनिया के माध्यम से एलेक्जेण्डर के आगमन से पूर्व से ही रहा है।

सूर्यसिद्धान्त में भारतीय प्राचीन सभ्यता का प्रभाव स्पष्ट दृग्गोचर होता है। मध्यमाधिकार में कृतयुगादि का वर्णन[12], वेदाङ्ग[13], के रूप में सूर्यसिद्धान्त का उपस्थापन, सूर्य की तपस्या और सन्तुष्टि[14], सूर्य का अन्तर्ध्यान होना[15], महर्षियों की चर्चा[16], सौर, सावन, नाक्षत्र, चान्द्र आदि मासों की सूक्ष्म विचारणा[17], संक्रान्ति का चिन्तन[18], देवताओं और पितरों के दिन आदि का प्रबन्धन[19], धर्म के अनुपात के अनुसार युगों के मान का वर्णन[20], पुराणाश्रित 14 मनुओं का वर्णन,[21] ब्रह्मा के दिन-रात का वर्णन[22], ऋतु के अनुसार व्रत पर्वादि के प्रवन्धन की दृष्टि से सौर और चान्द्र का सामञ्जस्य बैठाते हुए अधिमास जैसे सूक्ष्म कल्प का चिन्तन[23], मासेस और वर्षेश का विधान[24], सत्ययुगान्त में ग्रहध्रुवकों की गणना[25]; स्पष्टाधिकार में प्रवह नामक वायु का उल्लेख[26], नक्षत्र, योग, तिथि और करण का साधन[27], उदयास्तादि का साधन[28], वैधृत और व्यतिपात आदि का साधन[29] और उसका फल, भूगोलाध्याय में पौराणिक सृष्टि वर्णन, ग्रह कक्षावर्णन[30] आदि भारतीय संस्कृति, सभ्यता, परम्परा आदि का वर्णन, जो भारतीय जनजीवन के रग-रग में रसा बसा है। इतनी आस्था पूर्वक गणित के ग्रन्थ का लेखन करने वाले को बिना किसी आधार पर ग्रीक या बेबिलोन आदि का विद्वान् कह

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

देना मात्र कपोल-कल्पना ही है। मय नामक महा असुर ने सूर्य से ज्ञान प्राप्त कर इस ग्रन्थ का प्रणयन किया। सिर्फ इस आधार पर इसे ग्रीक, बेबिलोन आदि का कह देना यह सिद्ध करता है कि कहने वाले ने भारतीय वाङ्मय का स्पर्श ही नहीं किया है क्योंकि मयासुर भारतीय पुराणेतिहास का महत्वपूर्ण पात्र रहा है। महाभारत में मय का बहुधा उल्लेख मिलता है। वहाँ मय को नमुचि का भाई माना गया है।[31] उनका निवासस्थान खाण्डव वन में था। खाण्डव वन में मय ने ही पाण्डवों की राजधानी का निर्माण किया था। हरिवंशपुराण में भी मय को और त्वष्टा को आर्किटेक्ट के रूप में स्थान दिया है। इन दोनों को विश्वकर्मा की उपाधि दी गई है।[32] मय और त्वष्टा मायाज्ञान (Technical Science) के भी विशेषज्ञ[33] थे। लङ्का का निर्माण मय ने ही कराया था - यह प्रसङ्ग भी रामायण में सर्वप्रसिद्ध है।[34] मय असुर था इसलिए वह विदेशी था। भारतीय नहीं था यह कथन हास्यास्पद और अपरिपक्व है। भारतीय पुराणेतिहास में सुर और असुर का कथानक भरा पड़ा है। देव और असुर यथाक्रम दिति और अदिति की सन्ततियाँ हैं और दोनों का मूल एक ही है। इसलिए असुर मात्र कहने से विदेशी मूल का सिद्ध करना अपरिपक्व विचार है। सूर्यसिद्धान्त के ज्योतिषोपनिषदध्याय में गोलरचना के क्रम में एक श्लोक प्राप्त होता है।

**अथ गुप्ते शुचौ देशे स्नातः शुचिरलङ्कृतः[35]।**
**सम्पूज्य भास्करं शक्त्या ग्रहान् भान्यथ गुह्यकान्॥**

उपर्युक्त श्लोक में कहा गया है कि शुचि होकर सर्वप्रथम भगवान् सूर्य, अन्य ग्रह और नक्षत्रों की पूजा कर फिर योनिविशेष गुह्यक (यक्ष) तकनीकि (मायाशास्त्र) विशेषज्ञ की पूजा करें और गोलरचना प्रारंभ करें। विज्ञान को मायाशास्त्र कहा है क्योंकि यह भौतिक शास्त्र है। आध्यात्मिक नहीं है। इसलिए माया शास्त्र के ज्ञाता को मय कहा है। असुरों की मायावी के रूप में प्रसिद्धि तो है ही। ज्योतिषशास्त्र के अठारह प्रवर्तक आचार्य कहे गये हैं।[36] उनमें सूर्य सर्वप्रथम हैं। सूर्य के द्वारा दिया गया ज्ञान ही मय ने सूर्यसिद्धान्त में वर्णन किया है इसलिए इसका नाम सूर्यसिद्धान्त हुआ न कि मय सिद्धान्त। मय भारतीय पुराणेतिहास का एक महत्त्वपूर्ण पात्र है इसलिए मय का विदेशी मूल का होना निराधार कल्पना है।

**सन्दर्भ**

1. सूर्यसिद्धान्त मध्यमा, श्लोक 2
   सूर्यसिद्धान्त मध्यमा, श्लोक 3, 4, 5, 6, 7
2. सुरनिलयशिखरिशिखरे बृहस्पतिर्नारदाय यानाह।
   गर्गपराशरकाश्यपमयाश्च यान् शिष्यसंघेभ्यः॥ बृहत्संहिता, अध्याय 24, श्लोक 2
3. पञ्चसिद्धान्तिका प्रकाशिका, पृ. 2, सुधाकर द्विवेदी
   सूर्यारुण संवाद -
   तन्मयापि मयायैतत् तपसा तोषितेन च।
   आदिष्टं परमं ज्ञानं शिष्यभूताय साधवे॥
4. सूर्यसिद्धान्त, अंग्रेजी अनुवाद, ई वर्जेस पृ. 2
5. पौलिशरोमकवासिष्टसौरपैतामहास्तु सिद्धान्ताः।
   पञ्चम्यो द्वावाद्यौ व्याख्यातौ लाटदेवेन॥3॥ वराहमिहिर, पृ. 2, श्लोक सं. 3
6. श्रीषेणविष्णुचन्द्रप्रद्युम्नार्यभटलाटसिंहानाम्।
   ग्रहणादिविसंवादात् प्रतिदिवसं सिद्धमकृत्वम्॥46॥

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

लाटात्सूर्यशशाङ्कौ मध्याविन्दूच्च चन्द्रपातौ च।
कुजबुधशीघ्रबृहस्पतिसितशीघ्रशनैश्चरान्मध्या।।48।। ब्रह्मस्फुटसद्धिान्त, ब्रह्मगुप्त, सं. रामस्वरूपशर्मा, अध्याय 11, श्लोक 46, 48

7. ब्रह्मस्फुटसिद्धान्त, पृथूदकटीका, अध्याय 29, श्लोक 3, 5, 6, 8
8. आर्यभटीयम् की टीका तृतीयपाद, श्लोक 5, मास्कर प्रथम एवं सोमेश्वर पृ. 183, 189
9. सूर्यसिद्धान्त, अंग्रेजी अनुवाद, ई बर्जेस, V. 6, पृ. 3
10. सुधीकान्त भारद्वाज ने अपने Surya Siddhant : An Astrolinguistic study में वेबर का उद्धरण दिया है। द्र. पृ. 70 वहाँ वेबर विरचित History of Indian literature के पृ. 225 का उद्धरण प्रस्तुत किया है।
11. सूर्यसिद्धान्त अंग्रेजी अनुवाद E. Burgees, Introduction by P.C. Sen Gupta पृ. 8
12. सूर्यसिद्धान्त मध्यमा. श्लोक 2, 8, 9, 15, 16, 17, 18, 19, 20, 22, 23
13. सूर्यसिद्धान्त मध्यमा. श्लोक 3
14. सूर्यसिद्धान्त मध्यमा. श्लोक 3, 4
15. सूर्यसिद्धान्त मध्यमा. श्लोक 7
16. सूर्यसिद्धान्त मध्यमा. श्लोक 8
17. सूर्यसिद्धान्त मध्यमा. श्लोक 11, 12, 13,
18. सूर्यसिद्धान्त मध्यमा. श्लोक 13
19. सूर्यसिद्धान्त मध्यमा. श्लोक 19
20. सूर्यसिद्धान्त मध्यमा. श्लोक 16
21. सूर्यसिद्धान्त मध्यमा. श्लोक 19
22. सूर्यसिद्धान्त मध्यमा. श्लोक 20
23. सूर्यसिद्धान्त मध्यमा. श्लोक 35
24. सूर्यसिद्धान्त मध्यमा. श्लोक 52
25. सूर्यसिद्धान्त मध्यमा. श्लोक 57-58
26. सूर्यसिद्धान्त मध्यमा. स्पष्टा. श्लोक 3
27. सूर्यसिद्धान्त मध्यमा. श्लोक 64-69
28. सूर्यसिद्धान्त, उदयास्ताधिका श्लोक 3
29. सूर्यसिद्धान्त, पाताधि. श्लोक 4, 5
30. सूर्यसिद्धान्त, भूगोलाध्याय, श्लोक 29, 30, 31
31. तं पार्थेनाभये दत्ते नमुचेभ्रातरं मयम्।
न हन्तुमैच्छद्दाशार्हः पावको न ददाह च।। महाभारत, आदिपर्व खण्डदाहपर्वणि शार्ङ्गकोपाख्यानम् अ. 219, श्लोक 39, V.S.Sukthankar. B.O.R.I.1968
32. प्रयातः स्वेन सैन्येन भूयः सुरचमं प्रति।
यौ तौ मयश्च त्वष्टा च देवदैत्येषु विश्रुतौ।।24।।

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

प्रवरौ विश्वकर्माणौ मायाशतविशारदौ।
घोरस्तयोः सम्प्रहारः प्रावर्तत सुदारूणः॥25॥ हरिवंशपुरण, भविष्यपर्व, अध्याय 55, श्लोक 24-24

33. प्रयातः स्वेन सैन्येन भूयः सुरत्तमं प्रति।
यौ तौ मयश्च त्वष्टा च देवदैत्येषु विश्रुतौ॥24॥

प्रवरौ विश्वकर्मणौ मायाशतविशारदौ।
घोरस्तयोः सम्प्रहारः प्रावर्तत सुदारूणः॥25॥

34. तानि प्रयत्नाभिसमाहितानि मयेन साक्षादिव निर्मितानि।
महीतले सर्वगुणोत्तराणि ददर्शलङ्काधिपतेर्गृहाणि॥4॥ वाल्मीकिरामायाण, सुन्दरकाण्ड, सप्तमसर्ग, श्लोक 4

35. सूर्यसिद्धान्त, ज्योतिषोपनिषदध्याय, श्लोक 1

36. सूर्यः पितामहो व्यासो वसिष्ठोऽत्रिः पराशरः।
कश्यपो नारदो गर्गो मरीचिर्मनुरङ्गिराः॥

लोमशः पौलिशश्चैव च्यवनो यवनो भृगुः।
शौनकोऽष्टादशाश्चैते ज्योतिः शास्त्रप्रवर्तकाः॥ गणकतरङ्गिणी, सुधाकर द्विवेदी, पृ. 2

## सन्दर्भ-ग्रन्थ-सूची


1. पञ्चसिद्धान्तिका सं. जी थिवौट एवं म.म. सुधाकर द्विवेदी, cosmo publications, दिल्ली-110002 संस्करण - 2002
2. बृहत्संहिता, सं. डॉ. सुरकान्त झा, चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस, वाराणसी - 2008
3. सूर्यसिद्धान्त English Translation, E. Burgees, with sanskrit text ed. S. Jain, Oriental Book Centre, 2005
4. Surya Siddhānta : An Astro- linguistic study, sudhikant Bharadwaj, Parimal publications, Delhi - 1991
5. सूर्यसिद्धान्त, कपिलेश्वर शास्त्री, चौखम्बा संस्कृत संस्थान, वि.सं. 2040
6. ब्रह्मस्फुटसिद्धान्त, ब्रह्मगुप्त, सं. रामस्वरूपशर्मा, Indian Institute of Astronomical and sanskrit Research, New Delhi - 5, वर्ष 1966
7. आर्यभटीयम् - सं. कृपाशंकर शुक्ल, Indian Institute of Astronomical and Sanskrit Research New Delhi, 1966
8. हरिवंश पुराण, क्षेमराज श्रीकृष्णदास, पुनर्मुद्रण नाग पब्लिकेशन, दिल्ली 1985
9. वाल्मीकि रामायण, वासुदेव लक्ष्मणशास्त्री पांसीकर, इण्डोलोजिकल बुक हाउस, वाराणसी, 1930
10. गणकतरङ्ग्गणी, सुधाकर द्विवेदी, सं. डा. भारतभूषण मिश्र, विश्वभारती संस्कृत संस्थान, वाराणसी 2002


● राष्ट्रियसंस्कृतसंस्थान, गंगानाथझापरिसर, आजाद पार्क, इलाहाबाद 211002 (उ.प्र.)



CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

# Book Reviews

## I

**कृतिः वाचस्पतिवैभवम् :** (प्रो. वाचस्पतिउपाध्याय-अभिनन्दनग्रन्थः);, **प्रकाशक :** डी.के प्रिंटवर्ल्ड, एफ 52, बालीनगर, रमेशनगर मेट्रोस्टेशन, नई दिल्ली, **पृ.सं.** 1300, **मूल्य-** 4200/ (140 डालर)।

भारते सर्वत्र सुप्रथितानां प्रो.वाचस्पति-उपाध्यायमहाभागनामकालमेव स्वर्गारोहणं 11जुलाई 2001 तमेदिवसे समापतदिति श्रुत्वा सर्वे संस्कृतसेवकाः स्तब्धा अभवन्। एतस्मात् कतिपय-मासात्पूर्वमेव विश्वविदितवाग्वैभवानां विद्यावदातवदनानां विपुलवर्षपूगेभ्यों देहलीस्थ-लालबहादुरशास्त्रिराष्ट्रियसंस्कृतविद्यापीठस्य (मानिवविश्वविद्यालस्य) कुलपतिपदमलङ्कुर्वाणानां सुप्रथितयशसां प्रो.वाचस्पत्युपाध्यायानामेषामभिनन्दनग्रन्थरूपेण प्रकाशितो "वाचस्पतिवैभव" शीर्षकं बिभ्राणो विशालाकारो विराड्ज्ञानसामग्रीं, विपुलं शुभाशंसनराशिं, विशिष्टां चित्रवीथिकां च प्रस्तुवन् ग्रन्थराजो देहलीतोऽवतीर्ण इति सुमहान् प्रमोदवृत्तान्तोऽभूत् सर्वेषां कृते। संस्कृतसरस्वत्याः सुमहतीं सेवां विहितवान् विद्वद्वर्यो वाचस्पत्युपाध्यायः सुविदित एव समेषां संस्कृतसेविनाम्। तस्याभिनन्दनग्रन्थेऽस्मिन् सहस्रशः पृष्ठेषु संस्कृते, हिन्द्यामाङ्गलभाषायां च चतुर्विधा विपुला पाठ्यसामग्री समाहिताऽस्ति यस्याः सोऽयं विशेषः प्रमुखत उल्लेखार्हो यदस्यां विश्वस्य विभिन्नेषु कोणेपु वैदुष्यस्य गरिमाणे प्रथितानामगणितानां विदुषां लेखन्याः प्रतिनिधित्वं साफल्येन सम्पन्नमस्ति।

प्रस्तावनाया अनन्तरं देशे नेतृणां सन्देशास्तदनु कविवर्याणां संस्कृतपद्यवद्धाः प्रशस्तयः स्पृशन्ति हृदयम्। तदनन्तरं बहुरङ्गचित्रवीथिकायां जीवनयात्रायाश्चित्रशतकं प्रसादयति चक्षुषी, ततश्च 80 संस्मरणानि भारतीयानामन्येषां च विदुषां विदुषीणां च वाचस्पत्युपाध्यायस्य वैदुष्यं, सौजन्यं, कृतित्वं च स्फोरयन्ति। तदनन्तरं विपुलतमो लेखराशिर्विविधान् शास्त्रीय-विषयान् शोध-निबन्धरूपेण प्रस्तुवन् शतशो विदुषः प्रतिनिदधानः संस्कृते हिन्दीभाषायामाङ्गलभाषायां च विश्वस्य कोणान् कोणान् संगृहीतो ग्रन्थमिमं विशिष्य संग्रहणीयं प्रकल्पयति। संस्मरणखण्डः प्रो.इच्छाराम द्विवेदिविरचितेन "वाचस्पतिचम्पू" - काव्येन प्रारभ्यते। शोधखण्डे आङ्गलभाषीया बहवो लेखा दर्शनानि विमृशन्ति येषु भारतात् बहिर्यशः प्रसारितवतो विद्वत्प्रवरस्य डॉ.अशोकअलूजकरस्य "यूनिटी आफ द मीमांसाज"(मीमांसानामेकवाक्यानां विवृण्वानः) सुविशालो निबन्ध उपशतं पृष्ठानि स्पृशति। इत्थं 175 लेखका अत्र प्रतिनिहिताः।

शोधलेखेषु गूढाः शास्त्रीयविषयाः प्रमुखतो विमृष्टा इत्यस्य वैशिष्ट्यं प्रथमदृष्टावेव स्पष्टीभवति। इत्थं हि विशिष्ट-शोधनिबन्धसंग्रहरूपेणाप्यस्य प्रस्थस्य महत्त्वं सार्वकालिकं सार्वदैशिकं च सिद्ध्यति। 1943 तमे ई.वर्षे लब्धजन्मना डॉ.वाचस्पत्युपाध्यायेन संस्कृतसेवाया या सुदीर्घा साधना विहिता, तस्या अनुरूपा एवाऽयमभिनन्दनोपक्रमः, अभिनन्दनग्रन्थश्च। अस्मिन्नेव वर्षे 20 मई 2011 तमे दिनाङ्के वाचस्पति-शारदयोः पाणिग्रहणश्च स्वर्णजयन्तीसमारोहोऽपि समायोजितोऽभूद् देहल्यां किन्तु समारोहस्यास्य बहोः कालात् पूर्वमयमभिनन्दनग्रन्थः प्राकाशि।

निश्चप्रचमेवेदं यदयमभिनन्दनग्रन्थो विद्वत्प्रवरस्य वाचस्पतेर्यशः शरीरमजरामरं रक्षिष्यति। ग्रन्थोऽयं सविधानमत्र समावेशितस्य बहुमूल्यज्ञानराशेरनुरोधेनाऽपि पुस्तकालयेषु संगृह्णेत्, साधु संरक्ष्येत, प्रसार्येत, चेत्यावश्यकं मन्महे। शतशो वन्दामहे साम्प्रतमस्य ग्रन्थस्यावतरणादनन्तरं स्वर्गतं सुधीवरं प्रो.वाचस्पत्युपाध्यायं,

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

साधुवादैः सभाजयामश्चास्य प्रकाशकं डी.के.प्रिन्टवर्ल्ड प्रकाशनसंस्थानस्य स्वत्वाधिकारिणं श्रीसुशीलकुमार-मित्तलम्। को जानाति स्म यत्तदाऽभिनन्दनग्रन्थरूपेण प्रकाशतोऽयं ग्रन्थतल्लजः साम्प्रतं स्मृतिग्रन्थः सम्पत्स्यत इति।

देवर्षि कलानाथ शास्त्री
● सी-8, पृथ्वीराज रोड, जयपुर (राजस्थान)

## II

**कृति** - भारतायनम्; **रचयिता** - आचार्य हरेकृष्ण शतपथी; **प्रकाशक** - राष्ट्रिय-संस्कृत-विद्यापीठम् (मानित-विश्वविद्यालय) तिरुपति -517 064 (आ. प्र.); प्रथम सं. 2008

पहले जगन्नाथ संस्कृत-विश्वविद्यालय के साहित्य-विभाग के आचार्य एवं अध्यक्ष रह चुके इस समय राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ (मानित-विश्वविद्यालय) तिरुपति के कुलपति आचार्य हरेकृष्ण शतपथी जी को हाल ही में साहित्य-अकादमी पुरस्कार से पुरस्कृत किया गया। उन्हें यह पुरस्कार 2008 में प्रकाशित उनकी कृति-भारतायनम् के लिए मिला। आचार्य हरेकृष्ण शतपथी के कवित्व के निदर्शन के रूप में आयी उपरोक्त कृति पर कुछ विचार प्रस्तुत है।

यहाँ तीर्थस्थानों के महत्त्व वर्णन के प्रसङ्ग में भी विश्व-भ्रातृत्व ध्वनित है। तिरुपति में रहने के कारण कवि तिरुपति का बहुधा स्तवन करता है। तिरुपति के लिए कवि धर्मातिथिः, अर्थातिथिः, कामातिथिः, मोक्षातिथिः, विश्वातिथिः, अन्नातिथिः, सौम्यातिथिः, ब्रह्मातिथिः, सौख्यातिथिः, प्रज्ञातिथिः, विज्ञातिथिः जैसे अनेकों विशेषणपदों का प्रयोग कर कवि विश्वभ्रातृत्वभाव की सूचना देता है -

**साहित्यसंस्कृतिपरिस्थितियोग्यनीतिः**
**मैत्रीसमृद्धिपरिपूर्णविसारिकीर्त्तिः ।**
**भक्तिप्रसन्नविभुवेङ्कटनाथमूर्त्तिः**
**विश्वातिथिस्तिरुपतिर्जयति प्रकामम् ॥** (भारतायनम्, 10/24)

इसी दशम सर्ग में सभी भाषा की जननी संस्कृतभाषा के गौरवगान से विश्वभ्रातृत्व भाव उत्पन्न होता है- यह बात कवि व्यञ्जना से वर्णन करता है -

**या वा संहतिसंस्कृती प्रतिपदं सम्प्रीतिसम्पत्स्थिती**
**शान्तिं कान्तिमकान्तिकां कलयतां संबर्द्धयन्ती सताम् ।**
**मैत्रीं चारयितुं शुभं वरयितुं कर्तुं प्रियं या प्रिया**
**सेयं भारतभारती विजयतां विद्यावतां या गतिः ॥** (तत्रैव, 10/43)

सम्प्रति कलि-कलुषित मनुष्य-समाज में सभी की भावना छलनामय दीखता है। प्रत्येक आदमी अपना स्वार्थ पूरा करने में लगा है। इस वाग्व्यवहार से विषदग्ध विश्व में सान्त्वना एवं शान्ति की हानि हो रही है । अतः सभी लोगों का मनोभाव यदि शिशुसुलभ माधुर्य गुण से परिपूर्ण होता तो विश्व मधुमय हो सकता है। कवि का यह अभिप्राय इस काव्य में प्रकटीकृत है। क्योंकि सम्प्रति लोकवृत्त आत्मप्रवञ्चनपरायण हो गया है। मनुष्य अपना बाल्यभाव को भूल कर अपने को बहुकर्मदक्ष मानता है। सर्वत्र केवल कलिकाल लीला से अकारण शत्रुभावं बढ़ रहा है । ईर्ष्याविदग्ध-हृदय-सम्पन्न लोग स्वयं तप रहा है। अतः कवि संसृतिदावानल

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

ताप को भूल कर भारतमाता के क्रोड में शिशुस्वरूप को धारण कर उन के स्तन्यामृत को पी कर शान्त एवं समुत्कण्ठित होता है। यथा –

मातः ! कदा तव सुधामयशान्तिपूर्ण-
क्रोड़े परं समुपविश्य शिशुस्वरूपः ।
विस्मृत्य संसृतिदावानलतापजातं
स्तन्यामृतं भुवि निपीय भवामि शान्तः ? ॥ (तत्रैव, 2/50)

मनुष्य के मन में जब तक शैशवभावना सन्निहित है, तब तक मन पवित्र रहता है । विश्वभ्रातृत्वभावना के पवित्र मन के लिए कवि शैशव को भूलता नहीं –

हे शैशव स्मृतिपथान्न कदाऽपि गच्छ
हे शैशव प्रियमपीह सदा प्रयच्छ।
निर्धारिते मम तु जीवनमार्गमध्ये
नित्यं शिशुर्भवतु मेऽत्र गुरुर्गरीयान् ॥ (तत्रैव, 2/51)

विश्वभ्रातृत्व भावना के विकास के लिए भारतमाता के गौरववर्णन के अन्तराल में कवि ने सर्वत्र अनन्तता का सादर वन्दन किया है । कवि की प्रार्थना इस प्रकार है –

हे संसारसमस्तसुप्तजनतोत्थानैकसूर्यप्रभ!
सर्वत्र प्रसभं सदा प्रसरतु त्वन्निव्यशक्तिप्रभा।
अस्माकं प्रियभारतं विजयतां सत्यं शिवं सुन्दरं
लोकास्सन्तु निरामयाश्च सुखिनः दारिद्र्यविध्वंसनात्॥ (तत्रैव,10/47)

समग्र काव्य में तीर्थस्थानों का महत्त्व-वर्णन से, सज्जनों के स्मरण से, देवताओं के लिए भक्तिभाव विनिवेदन से तथा विभु के लिए आत्मनिवेदन से भी इस काव्य में विश्वभ्रातृत्वभाव सर्वथा स्पष्ट परिस्फुट है- ऐसा माना जा सकता है।

राष्ट्रप्रेम से ओतप्रोत इस भव्य कृति के लिए एवं उसके लिये मिले साहित्य अकादमी पुरस्कार के लिये हम आचार्य शतपथी जी का अभिनन्दन करते हैं और आशा करते हैं कि समकालिक संस्कृत-साहित्य-जगत् में यह कृति अपने लिये एक विशिष्ट स्थान सुरक्षित कर सकेगी।

– बनमाली बिश्वाल
● राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान ( मा.वि. ) गङ्गानाथ झा परिसर, इलाहाबाद 211002

## III

कृतिः पापिष्ठा, लेखकः डॉ. कृष्णलाल, प्रकाशकः-जे.पी. पब्लिशिंग हाउस, दिल्ली; संस्करणः प्रथम; वर्षः 2006; मूल्य-125, पृष्ठ संख्या-108

पण्डित अम्बिकादत्त व्यासरचित 'शिवराजविजय' से प्रवर्तित उपन्यास-परम्परा में अब तक लगभग 250 उपन्यास प्रकाशित हो चुके हैं। किन्तु यह विडम्बना ही कही जाएगी कि इन उपन्यासों में अधिकांश उपन्यास मात्र इसलिए लिखे गये हैं कि लेखक के नाम की गणना भी उपन्यासकारों की सूची में हो जाए। न तो ऐसी कृति औपन्यासिक तत्त्वों पर खरी उतरती है और न ही वह देश, समाज को हितोपदेश प्रदान कर

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

सकती है। आधुनिकता की आड में कई लेखक अपनी कृतियों में विकृत मानसिकता वाली विषय-वस्तु को परोस रहे हैं।

पापिष्ठा उपन्यास के रचयिता डॉ. कृष्णलाल हैं, जिनकी अन्य कृतियां भी प्रकाशित हैं। लेखक ने इस कृति को लघूपन्यास किंवा उपन्यासिका कहा है। इसकी कथा सरला नामक पात्र के इर्द-गिर्द घूमती है। उपन्यास का वातावरण स्वतन्त्रता-प्राप्ति के समय का है। सरला अध्ययन में कुशल है। वह पूर्व में तो अपना ध्यान मात्र अध्ययन में ही लगाती है किन्तु जैसे-जैसे काल के साथ-साथ सरला के शरीर में भी परिवर्तन होने लगते हैं, वैसे-वैसे वह प्रतिवेशी गोपाल के प्रति आकर्षित होकर तथाकथित प्रेम करने लगती है। कालान्तर में वह अपने नगर आगरा के साथ गोपाल को भी छोडकर दिल्ली चली जाती है। दिल्ली में सरला मोहन नामक युवक से मिलती है और वह मोहन से भी प्रेम करने लग जाती है। कतिपय वर्षों पश्चात् मोहन के विवाह-प्रस्ताव को ठुकरा कर सरला दिल्ली से लखनऊ चली जाती है। लखनऊ में सरला का परिचय मधुसूदन से होता है। धीरे-धीरे सरला को मधुसूदन से भी प्रेम हो जाता है। मधुसूदन की राजकीय सेवा में नियुक्ति हो जाने पर दोनों विवाह भी कर लेते हैं। सरला का परिचय इधर मधुसूदन के मित्र महेन्द्र से भी होता है और एक दिन मधुसूदन की अनुपस्थिति में दोनों शारीरिक आवश्यकताओं की पूर्ति करना चाहते हैं किन्तु तभी सरला के भाई के आ जाने से उनकी यह इच्छा पूर्ण नहीं हो पाती। कथा के अन्त में नायिका सरला आत्मचिन्तन की कतिपय पंक्तियों में अपने उद्गार कुछ यूं प्रकट करती है- ''अहमस्मि पापिष्ठा या परिणीताऽपि परपुरुषसमक्षं शरीरं व्यवृणम्, अस्मिन् संसारे वरं मे मज्जनम्। न चेत्तदागमिष्यद्रमेशस्तदा किमभविष्यत् इति हस्ताभ्यां शिरो गृहीत्वोपविष्टा।''

इस उपन्यास को पढ़कर ऐसा लगता है मानो किसी अन्य भाषा का कोई सस्ता साहित्य पढा जा रहा हो जिसमें विवाहपूर्व और विवाहेतर सम्बन्धों का कामुकतापूर्ण चित्रण किया गया हो, यथा-''**महेन्द्रेण तस्यामेव स्थितौ तस्याः कञ्चुकमपनीय लघ्वङ्गिकापि शरीराद्विमुक्ता येन सरलाया पीनोरोजद्वयमतिमोहकमदृश्यत।**'' नायिका जिस किसी पुरुष के सम्पर्क में आती है उसी के साथ तथाकथित प्रेम-सम्बन्ध बना लेती है जिससे उसकी चारित्रिक दुर्बलता का पता चलता है किन्तु अन्त में मात्र पुरुषों पर दोषारोपण करना उपहासास्पद ही है- **''हे ईश्वर! त्वया नारीषु यन्मातृत्वकुम्भौ निर्मितौ तौ सामान्यजनेभ्यः औत्सुक्यं जनयतः। ताभ्यां कोमलाभ्यां क्रीडित्वा जनाः रसतृप्तिं कुर्वन्ति।''**

उपोद्घात में लेखक के कथन से यह प्रतीत होता है कि वह नायिका की स्थिति के लिए नियति को दोष देते हैं-*''तथापि नियत्या कीदृशी क्रीडा कृतेति दौर्भाग्यं तस्याः।''* किन्तु नायिका की स्थिति के लिए नियति नहीं अपितु स्वयं नायिका की चारित्रिक दुर्बलता ही दोषी है। प्रेम की यह कैसी परिभाषा है जो इस उपन्यास में दिखलायी गई है?

उपन्यास में जहाँ कहीं नायक-नायिका के मध्य संस्कृत-अध्ययन-अध्यापन का प्रसंग आता है, वहां देवर्षि कलानाथ शास्त्री विरचित 'जीवनस्य पाथेयम्' स्मृतिपटल पर उभर आता है। किन्तु जीवनस्य पाथेयम् एक सफल उपन्यास है जो प्रणय-सम्बन्धों की उदात्त भावना का उत्तम निदर्शन है। इस कृति को उपन्यास का कलेवर प्रदान करने हेतु इसमें लेखक ने यात्रा-प्रसंग भी रखे हैं।

यथार्थवाद को पूरी तरह से समझे बिना मात्र लिखने के लिए ऐसा लिखना साहित्य के उद्देश्यों की पूर्ति नहीं कर सकता।

● **संस्कृत विभाग, राजकीय महाविद्यालय, कोटा (राजस्थान)**

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

IV

Sanskrit Anthology : **जगन्नाथसुभाषितम्**; authored by : **Dr. Jagannath Pathak**; ed. by : **Dr. Banamali Biswal**; published by : **Rashtriya Sanskrit Sansthan**, 56-57 Institutional Area, Janak puri, New Delhi – 110058; PP. xviii + 618; First Edition : 2011; Rs.440 = 00

Dr. Jagannath Pathak, the poet of the present Anthology : जगन्नाथसुभाषितम्, is a well known name in the field of contemporary creative writings in Sanskrit. He has contributed a number of works in the form of मुक्तककाव्य-s like कापिशायनी (१९८०), मृद्वीका (१९८३), पिपासा (१९८७), विच्छित्तिवातायनी (१९९२) and आर्यासहस्रारामम् (1995). He has also translated "दीवाने गालिब" into Sanskrit आर्या-s. For his creation कापिशायिनी, he has been awarded with Sahitya-akademi in 1981. In fact, through his चषक-s of कापिशायनी he lives in the hearts and the brains of the lovers of Sanskrit literature who are in favour of extending Sanskrit literature a greater platform.

The work begins with the Foreword of Prof. Radhavallabh Tripathi, the vice Chancellor of Rashtriya Sanskrit Sansthan followed by a long Introduction by the Editor Dr. Banamali Biswal. As pointed out by the editor the volume was composed by Dr. Pathak under the 'writer in residence' scheme of Sahitya Akademi, New Delhi.

Dr. Pathak has unique mastery over writing आर्या-s. The lyrical Sanskrit metre आर्या is one of the few musical metres in Sanskrit. By adopting the आर्या-s for the purpose of *Muktakas* in general and that of this anthology in particular, Dr. Pathak has given a new direction to the Classical Sanskrit tradition.

The present volume is rightly titled as जगन्नाथसुभाषितम्. As pointed out by the editor the title जगन्नाथसुभाषितम् was suggested by Dr. Kishore Nath Jha. After going through the poems of this volume I can say that this anthology proves itself as a welcome addition to the field of creative literature in Sanskrit.

It is a very difficult task to make a review of an excellent work of this stature as the critic does not find any scope for criticizing. Hence, he is forced to appreciate the work from top to bottom. What I find in case of this work that each and every verse of this volume is quotable. However, here I would like to quote only a few verses by which the readers may judge the quality of the present work. In fact, the poet does not believe in writing poems in quantity as he feels that one can achieve fame even by writing a couple of poems, as he says .

निर्माय न पद्यानां लभते कश्चिद् यशः सहस्रमपि।
पद्यैर्द्वित्रैरेव प्रसिद्धिमाप्नोति कश्चिदिह।।

The poet has special sympathy towards the downtrodden society. In fact, his poem पङ्कः represents such society. He feels that though the mud can never get the status of the sandal in the society still no one else is able to produce lotus except the mud :

कथमपि पङ्कः शक्तो न चन्दनस्यास्पदं क्वचिल्लब्धुम्।
पङ्कजमुत्पादयितुं न कोऽपि शक्तोऽन्तरा पङ्कम्।।

Impatience and intolerance is a threat for the present day. The poet expresses such

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

tendency of the present generation through his poem असहिष्णुता :

असहिष्णुत्वमिदानीं मन्ये प्रत्येकमिह जने व्याप्तम्।
नगरग्रामाः सर्वेऽग्निपरीता हन्त दृश्यन्ते।।

Now a days, humanity is being ridiculed in many contexts in many ways. It has almost lost its meaning in this selfish society. The poet feels that the garden of humanity is now being cruised under the feet. In the poem मानवता the poet describes :

सन्ततमिदं ययाऽऽसीदुद्यानं सुरभि शोभमानञ्च।
पददलिता सा क्लिश्यति हन्त वरमिह मानवता।।

The poet defines his कविता in his own way. He says that whatever he sees in a flash of moment while closing his eyes in isolation means a poem to him :

यत्पश्यामि स्वदृशोर्विनिमीलितयोर्मुहूर्तमेकान्ते।
प्रायस्तदेव मन्ये कवितापदमादधाति मम।।

He is also of the opinion that a poem should be written in a common language which can be understood by a common man. As he says in his poem कविता जनसामान्यस्य भाषयाम् :

जनसामान्यः कवितां यद्यपि श्रोतुकाम आभाति।
भाव्यं परं कवितया जनसामान्यस्य भाषयाम्।।

Self pleasure is the source behind his creation. He feels that he does not write because a like-minded man will read his poems. However, he writes for his self pleasure as he says in his poem स्वान्तःसुखम् :

श्रोष्यति समानधर्मा यत्कवितामिति न रे प्रवृत्तः स्याः।
स्वान्तःसुखाय नैके कवयन्तोऽद्यापि दृश्यन्ते।।

Dr. Biswal who himself is a creative writer, also deserves thanks as he has taken all the pains to bring out the present anthology with such a perfection . Hope the work will be well received by the learned readers .

**Vinod Kumar Dikshit**

● **71/2, East of Shivamandir, Nehru Nagar, New Colony, Deoria (U.P.)**

**V**

**पुस्तक :** बृहस्पति-संहिता (समेता), **सम्पादक :** डा. गिरिजा शङ्कर शास्त्री, **प्रकाशक :** चौखम्बा संस्कृत भवन, वाराणसी:, **प्रथम संस्करण** 2011, **पृष्ठ** 600, **मूल्यम्** रु. 575

बृहस्पतिसंहिता ज्योतिष-शास्त्रविषयक महत्त्वपूर्ण कृति है। यह एक स्वीकृत तथ्य ही है कि इस संहिता का प्रणेता देवगुरु बृहस्पति है। यहाँ प्रतिपादित विषय न केवल ज्योतिषशास्त्र द्वारा सम्पोषित है किन्तु विविध -संहिता द्वारा भी सर्वथा समर्थित है। कुल मिलाकर इस कृति में 29 अध्याय हैं।

शास्त्रोपनयन नामक इस संहिता के **प्रथमाध्याय** में 27 श्लोक हैं जिनमें मुहूर्त्तविधानान्तर्गत

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

गुण-रूप-कथन-प्रसङ्ग में कार्यारम्भ, गजशाला एवं अश्वशाला का आरम्भ, प्रवेश, विधिपूर्वक पूजादि के विषय में तथा उनके भाविसंस्कार आदि के कर्मसम्पादन हेतु अनुकूल यागों के बारे में वर्णन है। यहाँ इन कार्यों के गुरु बृहस्पति की सबलता का तथा अन्यान्य ग्रहों की स्थिति का प्रतिपादन अतीव उपयोगी है- इसमें कोई संशय नही है। अनेक दोषों के विनाशक योग का वर्णन एवं विविध प्रकारों के सुधायोगों का वर्णन भी इस अध्याय में है।

**गुणकथनरूप द्वितीय अध्याय में** 57 श्लोक हैं। इस अध्याय में ब्रह्म-प्रोक्त दोषों का लक्षण है। उनका स्वरूपनिरूपण भी यहाँ किया गया है। कलि-काल में गुण की अपेक्षा दोषाधिक्य होगा- यह तथ्य वर्णित है। स्वापवादगुण से दोष नष्ट होंगे इसका प्रमाण भी यहाँ मिलता है -

*दोषाश्चागणिताः सर्वे गुणेभ्यो बहवः कलौ।*
*तथापि दोषा नश्यन्ति स्वापवादैर्गुणैरपि।।* (2.2)

ग्रह-क्षेत्र-तिथि-तारा-योग-वासर-करणों के परस्पर संयोग से निर्मित योगों का तथा नैसर्गिक बल के परस्पर अधिकाधिक बलवत्त्व भी यहाँ वर्णित है। उसके बाद इस अध्याय में ग्रहों का अपने राशि में, उच्चराशि में, मित्रराशि में रहने पर और उनके प्राबल्य से शुभार्थ-कथन भी यहाँ वर्णित है। इस प्रकार इस अध्याय में वर्णित दोषादिओं का कालनिर्णय होने पर निर्दोष समय में जिस-किस शुभकर्म का सम्पादन करने का निर्देश है। वह निर्देश चतुर्मुख ब्रह्मदेव ने व्यक्त किया- ऐसा ग्रन्थकार का आशय है।

**दोषलक्षणविधान नामक तृतीय अध्याय में** 241 श्लोक हैं । मानवजीवन में व्यक्ति के समक्ष कार्याधिक्य अधिक मात्रा में रहता है। यदि समस्त कार्यजात शुभ मुहूर्तप्रयुक्त अभीष्ट है तो अनेक महत्त्वपूर्ण कार्य वस्तुतः अपरिहार्य होने पर भी कथमपि सम्पादित नहीं होते। अत एव इन तथ्यों को ध्यान में रख कर दोषयुक्तकाल में उन-उन दोषों के अपवाद-विधान पूर्वसूरियों ने किया है। जिस से लोग स्वल्पकाल शोधन के पश्चात् अपने-अपने महत्त्वपूर्ण कार्यों के सम्पादन करने में समर्थ हों।

बृहस्पति के धनुराशि में रहने पर शुभांश होकर गोचररूप अशुभ स्थिति में भी विवाह में एवं उपनयन संस्कार में शुभ माना जाता है। शुभकर्म में, शुभग्रह में अवलोकित चन्द्रमा पापांश में रह कर भी सर्वदोषनाशक होता है।

**दोषापवादलक्षणरूप चतुर्थाध्याय में** 169 श्लोक हैं। यहाँ दोषों का अपवादलक्षण चर्चित है।

अङ्कुरार्पण नामक **पञ्चम अध्याय में** 160 श्लोक हैं। कार्यारम्भ में मङ्गलाङ्कुर रोपणीय है क्योंकि मङ्गलाङ्कुर के बिना कुछ भी शुभकार्य सिद्ध नही होता है न फिर देवगण सन्तुष्ट होते हैं।

यह अङ्कुर-आरोपणक्रिया विवाह-स्थान में, आयुधारण में तथा आत्यन्तिक कार्यों में, राज्याभिषेकादि कर्म में सविधि सम्पादित करने पर मङ्गलकारी और यशस्कारी होता है। इस प्रकार यह प्रक्रिया कार्यानुरोध से नौ दिन, पाँच दिन, सात दिन या तीन दिन तक सम्पादन किया जाना है। इस के बाद बीजाङ्कुर होने पर अङ्कुरोद्गमन से शुभाशुभफल का कथन होता है।

गर्भाधान नामक **षष्ठ अध्याय में** 41 श्लोक हैं। मुहूर्त- विद्यान्तर्गत इस अध्याय में विवाह के उपरान्त गर्भाधानसंस्कार के विषय में कहा गया है।

गर्भाधान के लिए विहित या वर्जित समय-तिथि एवं पर्व के विवेचन किया गया है। गर्भाधान के लिए शुभ मुहूर्त्त, शुभ योग प्रसङ्ग में यहाँ विचार प्रस्तुत है। शुभकारक योग में शुभ दिवस, शुभ तिथि एवं शुभनक्षत्र में गर्भाधान होने पर वह वन्ध्याओं में भी सफल सन्ततिप्रद होता है।

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

षोडश संस्कार के अन्तर्गत पुंसवन नामक द्वितीय संस्कार होता है जो गर्भाधान होने पर किया जाता है। इस पुंसवन-संस्कार के वारे में प्रस्तुत ग्रन्थ के **सप्तम अध्याय** में कहा गया है जिस में कुल 27 श्लोक हैं। इस अध्याय का आरम्भ करते हुए ग्रन्थकार कहता है -

***गर्भसुस्थापिते चास्य वक्ष्ये पुंसवनस्य च।***
***काले यस्मिन् कृतो कर्म पुमान् भवति निश्चितम्।।***

शुभमुहूर्त में गर्भ स्थापित होने पर निश्चप्रच पुत्र-प्राप्ति जैसे हो- तदर्थ पुंसवन संस्कार किया जाता है। गर्भाधान के तृतीय मास में पुंसवन संस्कार किया जाता है। षष्ठ एवं अष्टम मास में यह संस्कार किया जाता है - यह भी कहा गया है। कतिपय विद्वान् सूर्य-चन्द्र के बलवान् होने पर ही विशेष रूप से पुंसवनसंस्कार की वर्णना करते हैं।

शुभ लग्न में प्रशस्त-होरा में शुभनवमांशादि स्थिति में पुंसवनसंस्कार प्रशस्त माना गया है। पुंसवन संस्कार के पश्चात् जो आवश्यक संस्कार है, सीमन्तोन्नयन नाम से उसका भी मातृगर्भ-रक्षा के लिए अवश्य पालन करना चाहिए। इस अध्याय में एकादश श्लोक से यह संस्कार वर्णित है।

**अष्टम अध्याय में** 20 श्लोक हैं जहाँ सीमन्तोन्नयन-संस्कार के विषय में शुभकाल-निर्धारण के लिए विचार किया गया है। सूर्यमास से चतुर्थ, षष्ठ एवं अष्टम मास में शुक्लपक्ष में गुरुशुक्र के मूढत्व- दोषरहित अधिमास-क्षयमासवर्जित अशुभकालरहित समय में ही गुरुशुक्र के प्रबलत्व में यह संस्कार विधेय है।

यह भी कहा गया है कि जो रक्षाविधि पुंसवनकाल में प्रतिपादित है वही सीमन्तोन्नयन संस्कार में भी पालनीय है जिस से गर्भरक्षा होती है। वस्तुतः प्रत्येक मास में गर्भरक्षा के लिए उपाय प्रवर्तित और धर्मतः पालनीय होता है। उक्त सभी उपायविधि संस्कारविषयक उत्तम ब्राह्मणद्वारा सम्पादनीय है। ग्रहशान्ति, तर्पण, जपादिकर्म भी विधेय है- ऐसा विधि बृहस्पतिसंहिता में प्रतिपादित है।

जातकर्म-क्रियाकालविधान-नामक **अष्टम अध्याय में** 20 श्लोक हैं जहाँ जायमान जातक के लिए क्रियमाण जातकर्म नामक संस्कार-विशेष विहित है। यह जातकसंस्कार बालक के अरिष्टनाश के लिए, आरोग्यताप्राप्ति के लिए, दीर्घायुष लाभ के लिए, सम्पत्तिवृद्धि के लिए तथा जन्मकालीन अशुभ-दोषविनाश के लिए किया जाता है।

पुत्र के आयुष्य के लिए, श्री के लिए, बुद्धि-वृद्धि के लिए बालक के पिता द्वारा शुभयोग में नालच्छेदन से पूर्व, दुग्धपान से पूर्व एवं स्नान से पूर्व यह जातकर्मसंस्कार किया जाता है। यह संस्कार ग्रहदोषनाश के लिए, प्रसूतिकालीन समस्त अशुभदोष परिहार के लिए, बालग्रहशान्ति के लिए, पुंस्त्वप्राप्ति के लिए तथा पुष्टता के लिए भी सविधि किया जाता है।

जातकर्मक्रियाकालविधान **नामक नवम अध्याय में** 21 श्लोक हैं जहाँ बालक के पैदा होने पर किये जाने वाले संस्कारविशेष 'जातकर्म' के विषय में वर्णन है। यह संस्कार बच्चे के अरिष्टनाश, आरोग्यता-प्राप्ति, दीर्घायुष्य-प्राप्ति एवं जन्म के अशुभ दोषों के नाश के लिए किया जाता है।

**दशम अध्याय में** 34 श्लोक हैं जहाँ नामकरण संस्कार के लिए विधिवत् मुहूर्त्तविचार किया गया है। वस्तुतः यह भी संस्कार महत्त्वपूर्ण है। नामकरण-प्रसङ्ग में शुभनक्षत्रों की चर्चा भी है। अतः शुभमुहूर्त में बालक का नामकरणसंस्कार किया जाना चाहिए जिस से श्रीवृद्धि, आयुःयश एवं सम्पत्ति की वृद्धि होती है।

**एकादश अध्याय में** 33 श्लोक हैं जिनमें लोकपितामह ब्रह्माद्वारा वर्णित कर्णवेधसंस्कार सविधि निर्दिष्ट है। आरोग्यता के लिए, श्रीवृद्धि के लिए कर्णवेधसंस्कार विधेय है। पूर्वाह्ण या अपराह्ण का काल

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

कर्णवेध-संस्कार के लिए प्रशस्त है। मध्याह्नकाल, रात्रि, सायंकाल इसके लिए वर्जित है। षष्ठ, अष्टम भाव में शुक्र अशुभ किन्तु शेष भावों में कर्णवेध-संस्कार के लिए शुभ कहा गया है। कर्णवेधनामक इस अध्याय के अन्त में क्षौरकर्म की प्रमुखता की भी चर्चा की गई है।

**निष्क्रमण नामक द्वादश अध्याय में** 15 श्लोक हैं। जन्म के बाद बालक की प्रायः बहुत दिनों तक कदापि बाहर नहीं लिया जाता। बाहर लेने से पूर्व निष्क्रमण संस्कारविशेष का विधान किया जाता है। इस विषय में इस अध्याय में विचार किया गया है। प्रथमवार घर से बाहर निकालने पर ही निष्क्रमण संस्कार किया जाता है। कहीं-कहीं इसे उपनिष्क्रमण कहते हैं। इस निष्क्रमण संस्कार का विधान यदि शुभमुहर्त नही किया जाता है तब बालक की श्री की, बुद्धि की एवं यश की हानि होती है।

उपनिष्क्रमणादि-संस्कार के हो जानेपर बालक का अन्नप्राशन नामक महत्त्वपूर्ण संस्कार होता है जिसके विषय में **त्रयोदश अध्याय में** 50 श्लोकों से प्रतिपादन किया गया है। वस्तुतः अन्न से ही सम्पूर्णजगत् की स्थिति होती है।

**चतुर्दश अध्याय में** 97 श्लोक हैं, जिन में चूडाकरण संस्कार के सन्दर्भ में चर्चा विहित है। सुसमय में शुभ मुहूर्त में किया गया चूडाकर्म से आयु की वृद्धि होती है। इसी प्रकार कुसमय में किया गया चूडाकर्म से जातक की महती क्षति होती है तथा तेजोयशोवलादि का क्षय होता है। शुभमुहुर्त में किये गये चूडाकर्म के आधार पर प्राणोत्सर्ग भी शुभमुहूर्त में होता है।

गर्भ से या जन्म से तृतीय या पञ्चम या सप्तम वर्ष में पुत्र का विशेष रूप से चूडाकर्म का संपादन करना चाहिए। समवर्ष में भी कन्या का चूडाकर्म संस्कार विहित है।

उपनयन नामक पञ्चदश अध्याय में 140 श्लोक हैं। उदर से जन्मग्रहण तो केवल जन्म कहलाता है। जिस संस्कार के कारण द्विजत्वसिद्धि होती है उस उपनयनाख्य संस्कार का वर्णन इस अध्याय में है। वस्तुतः ब्राह्मण का षोडशवर्षोपरान्त उपनयन नहीं होता। अत एव षोडशवर्षाभ्यन्तर ही उपनयनसंस्कारविधि को प्रशस्त माना गया है। इसी प्रकार क्षत्रियों का बीस वर्ष से पहले एवं वैश्यों का पच्चीस वर्ष से पहले उपनयन संस्कार निर्धारित है। निर्धारित काल के अतिक्रमण होने पर मनुष्य चाण्डाल जैसा होता है- ऐसा इस अध्याय में बताया गया है।

**षोडश अध्याय में** 62 श्लोक हैं । यहाँ विद्यारम्भ का या वेदारम्भ का विधान किया गया है। यह भी विद्यारम्भाख्य महान् संस्कार करना चाहिए। उपनीत प्रत्येक द्विजाति का यह प्रमुख कर्तव्य होता है कि वह प्रत्यह सायं-प्रातः नियत रूप से सन्ध्योपासना करें। उसके पश्चात् शुभमुहूर्त में प्रथम वेदाध्ययन करें। तत्पश्चात् ही अन्य प्रकार के विद्याओं का अध्ययन करें। सभी द्विजाति सूर्योत्तरायण में ही विद्यारम्भ करें।

**सप्तदश अध्याय में** 11 श्लोक हैं जहां व्रतादि का कालविधान वर्णित है। सम्यक् रूप से ब्रह्मचर्यव्रत पालन करने पर वेदविद्यासिद्धि होती है। वेदविद्या का फल प्राप्त होने पर चतुर्विध पुरुषार्थ का धर्मार्थकाममोक्ष रूप उपलब्धि की प्राप्ति होती है। अत एव द्विजातियों के लिए शुभ मुहूर्त में व्रतादियों का आरम्भ करना चाहिए - ऐसा निर्णय लिया गया है। शूद्रों के लिए स्नान के अभाव में शास्त्र-संयोग कहा गया है। ब्रह्मदेव की कृपा से इसी से ही शूद्रों की आयु एवं शौर्य में वृद्धि होती है - यह निश्चय किया गया है।

विवाह-संस्कार से सृष्टि-प्रक्रिया का प्रारम्भ होता है। सृष्टि की उत्पत्ति से ही लोकत्रय की स्थिति भी प्रवर्तित होती है। इसी प्रकार सृष्टिप्रक्रिया के परिपालन से ही चतुर्विध-पुरुषार्थ की सिद्धि भी सुलभ होती है- ऐसा कहा गया है। **अष्टादश अध्याय में** 330 श्लोक हैं जिनमें विवाह-संस्कार के शुभफल का विवेचन

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

किया गया है। विवाह के पूर्व ही यथाशक्य दैवज्ञ की पूजा विधिवत् करके विवाह-सम्बन्ध में प्रश्न किया जाना चाहिए। दैवचिन्तकों ने भी समुचित-विधि से शुभाशुभ फल का विचार करना शुभ के लिए होता है।

**उपसंवेश नामक एकोनविंश अध्याय में** 6 श्लोक हैं। अत एव यह अध्याय सर्वापेक्षा छोटा है। यहाँ विवाह-संस्कार के उपरान्त चतुर्थ दिवस में हवनादि-रूप शेष चतुर्थी कर्म सम्पादन करके दम्पति का एकत्र स्थिति सम्भव है। इन दोनों के लिए शुभ मुहूर्त्त चतुर्थ दिवस में भी विचारणीय है।

**लघुहोरानिर्णय नामक** 205 **अध्याय में** 73 श्लोक हैं। यहाँ होरा-विषय में विस्तृत विवेचन प्रस्तुत है। यहाँ विधिपूर्वक लघु होराओं के नाम एवं लक्षण तथा कार्यविधि का कथन है। क्रमशः साठ नाडियों के नाम वर्णित हैं तथा यहाँ करणीय-अकरणीय विचार प्रस्तुत है। उदय-काल से प्रथम सृष्टि नाम की नाडी होती है जिस में सृष्टि की उत्पत्ति का कार्यविधान विहित है। मिडि-नामक द्वितीय-नाडी में सिद्धि-सम्बन्धी कार्यों का विधि-विधान प्रदत्त है।

**यात्राकाल-क्रियाविधान नामक** 215 **अध्याय में** 281 श्लोक हैं, जहाँ यात्रा-मुहूर्त आदिओं का विशेषतया विचार विहित है। तिथि के अनुसार यात्रा का शुभाशुभ फल को समझाते हुए ग्रन्थकार बृहस्पति लिखते हैं -

*नन्दायां नन्दते राजा धन-धान्य-धरादिभिः।*
*भद्रायां भद्रतां गच्छेत् महालक्ष्म्यातिशक्तया॥*

*जयायां जयमाप्नोति लब्ध्वा सर्वा श्रियो परः।*
*रिक्तायां रिक्ततां गच्छेत् जातु श्री शत्रुणा गता॥*

*पूर्णायां पूर्णतां याति गतस्तत्सर्वसम्पदा।*
*तिथिनामसमाः प्रोक्ताः यात्रायाः सम्पदौजसाम्॥* (21.4-7)

**स्वामिदर्शनकालक्रियाविधान नामक** 225 **अध्याय में** 32 श्लोक हैं। यहाँ कहा गया है कि लोग शुभ मुहूर्त्त में स्वामि आदि के साक्षात्कार के लिए जायें जिससे कार्यसिद्धि में शुभता, अनुकूलता बनी रहती है और राजा की अनुकूलता और प्रीति होती है।

**प्रतिष्ठाकालक्रियाविधान नामक त्रयोविंश अध्याय में** 121 श्लोक हैं। इस अध्याय का विषय देवप्रतिष्ठा से सम्बन्धित है। पहले देवप्रतिष्ठा के शुभाशुभ काल का विवेचन है और तत्पश्चात् चैत्रादि मासानुसार पक्ष, नक्षत्र, तिथि वारानुसार तथा वर्णानुसार देवताओं की प्रतिष्ठा का परिणाम बताया गया है।

इसी प्रकार राजाभिषेककालनामक 245 **अध्याय में** 34 श्लोक हैं। शुभाशुभ मुहूर्त-निर्णय के प्रसंग में ज्येष्ठा नक्षत्र की प्रशंसा की गई है। इस नक्षत्र का स्वामी देवराज इन्द्र है। वस्तुतः तिथि, वार, नक्षत्र तथा राशि के अनुसार अभिषेक के काल का विवेचन है।

देवोत्सर्ग-तीर्थ-नक्षत्र-पुण्यकाल-क्रियाविधान नामक 255 **अध्याय में** 22 श्लोक हैं जिन में देवोत्सव, तीर्थ का प्रयोजन, तीर्थयात्रा का फल नक्षत्र-पुण्यकाल आदि के वारे में चर्चा है।

देवता-पूजाकाल-क्रियाविधान नामक 265 अध्याय में 15 श्लोक हैं जिन में देवताओं के पूजा-काल के वारे में चर्चा है।

मातृशान्तिकाल-क्रियाविधान नामक 275 **अध्याय में** 27 श्लोक हैं। यह अध्याय महाशान्ति काल से सम्बन्धित है। इस में सर्वप्रथम मातृकाशान्ति की विधि, उसका मुहूर्त तथा फलों का विवेचन है।

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

विकीर्ण नामक 285 **अध्याय में** 996 श्लोक हैं। यह अध्याय बृहस्पतिसंहिता का सर्वापेक्ष बृहत्तम अध्याय है। इस में बहुत प्रकार के विधान कहे गये हैं। प्रारम्भ में यहाँ व्याधि, शत्रु, राजा, चौर आदि से जो भय होते हैं उसके विनाश के लिए उपाय वर्णित हैं। विशेष प्रकार से कील- निर्माण का, उसके अभिमंत्रण का विधान कह कर गर्त में स्थापन का भी यहाँ विधान विहित है जिस से शत्रुओं का प्रवास होता है। इन विभिन्न-प्रकार के कीलकों का यथायोग्य मुहूर्त में संशोधन करके गर्त में स्थापन से कीलानुरूप लाभ सम्भव है। यथा स्वगृहगत गर्त में स्थापन से समृद्धि एवं पुत्र की प्राप्ति, गोशाला में तथा अश्व-गज-शालाओं में स्थापन से गज अश्व एवं गोधन की वृद्धि होती है। इसी प्रकार यहाँ वशीकरण का भी विधान किया गया है। साथ ही राजाओं की स्त्री एवं मन्त्री प्रभृति के वशीकरण के लिए भी विधान वर्णित है।

श्राद्धलक्षणविधान नामक 295 **अध्याय में** 63 श्लोक हैं जिन में मानवों की कुशलतावृद्धि के लिए श्राद्धविधि का वर्णन किया गया है। श्राद्ध दो प्रकार के कहे गये हैं- प्रेतश्राद्ध तथा पितृश्राद्ध। वही श्राद्धकर्म विश्वेदेवों को जोड कर त्रयोदश प्रकार चलता है। इन दो श्राद्धों के अभाव में प्राणी नारकीय क्लेश अनुभव करते हैं। अत: प्रयत्न-पूर्वक उन के वंशजों की श्राद्धक्रिया सम्पादित करना होता है। इस प्रकार के श्राद्धादि-क्रिया के सम्पादन से प्रेतात्मा तुष्ट होते हैं और शान्ति लाभ करते हैं। इस प्रकार श्राद्धकर्ता के वंश में एवं समृद्धि में वृद्धि होती है। इस अध्याय में राजा के लिए, उनके विजय के लिए शस्त्रादि के लक्षण भी वर्णित है। वर्णभेद से श्राद्ध का विधान यहाँ किया गया है -

*क्षत्रियैः षोडशेऽह्नि स्याद् वैश्यैः स्यादेकविंशके।*
*शूद्रैर्द्विविंशके हि स्यादेवं प्राप्ते न दोषकृत्।।* (29.28)

ब्रह्म-संहितादि से प्रभावित यह बृहस्पतिसंहिता ज्योतिषशास्त्र के गूढतत्त्वों के सहज अवबोधन में सक्षम है इसमें कोई संशय नही है। इस ग्रन्थ के सम्पादन में 5 हस्तलेखों का प्रयोग हुआ है जिनमें से अधिकांश खण्डित है- कोई आरम्भ से तो कोई अन्त से। सम्पादक का मानना है कि आधार हस्तलेख में बहुत अपूर्ण पाठ या अशुद्ध पाठ थे जिनका सम्पादक डॉ. गिरिजाशङ्कर शास्त्री ने यथामति शुद्धपाठ देकर संशोधन किया। अपूर्ण पाठ को भी पूर्ण करने का प्रयास किया गया। प्रथम अध्याय को सम्पादक ने यथामति पूर्ण किया। अन्य हस्तलेखों के उपलब्ध होने पर अग्रिम संस्करण में इस संस्करण की न्यूनता की पूर्ति की जा सकेगी- ऐसी आशा सम्पादक की है और हमारी भी।

उल्लेख है कि इस पुस्तक का लोकार्पण इलाहाबाद विश्वविद्यालय के विज्ञान-भवन में भारत के भूतपूर्व राष्ट्रपति महामहिम ए.पी.जे. अब्दुलकलाम जी के करकमलों से हुआ। इस कृति के लिए इसके सम्पादक डॉ. गिरिजाशङ्कर शास्त्री जी को साधुवाद देना चाहता हूँ और आशा करता हूँ कि यह कृति अपनी विद्याओं से जनसामान्य का कल्याण कर सकेगी।

**बनमाली बिश्वाल**

● **राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान (मा.वि.), गङ्गानाथ झा परिसर, इलाहाबाद 211002**



CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

गैर्वाणी-गौरव-ग्रन्थमाला - 31

गैर्वाणवाणी-गौरवभूत-प्रत्न-नूतन-लघु-ग्रन्थानां सङ्कलनम्

गङ्गानाथझापरिसरशोधपत्रिकायाः परिशिष्टम्

*प्रधान-सम्पादकः*

सर्वनारायण झा

# रामेश्वर-महादेव-स्तोत्रम्

सम्पादिका

बीना मिश्रा



राष्ट्रिय संस्कृत संस्थानम्
गङ्गानाथझापरिसरः
चन्द्रशेखर-आजादोद्यानम्
प्रयागः 211002
2012

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

ISSN 0377-0575

Published under *Gairvāṇavāṇi-Gaurava-Granthamālā*
Series-31

*Chief Editor*
Sarva Narayan Jha

# Rāmeśwara-Mahādeva-Stotram

*Edited by*
BEENA MISHRA



Rashtriya Sanskrit Sansthan
Ganganath Jha Campus
Chandrashekhar Azad Park
Allahaad - 211002
2012

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

# पाण्डुलिपि-परिचय

दक्षिण-भारत की अन्तिम सीमा पर 'रामेश्वरम्' हिन्दुओं का एक प्रधान और पवित्र तीर्थ है जिसका श्रीराम के जीवन की घटनाओं में प्रमुख स्थान है। यहाँ पर रामेश्वर-महादेव की स्थापना स्वयं श्रीराम ने की थी और स्थापना के पश्चात् वहाँ पर उपस्थित सभी ने रामेश्वर-महादेव की स्तुति की थी। रामेश्वर-महादेव की ऐसी स्तुतियाँ प्रायः दुर्लभ ही हैं किन्तु गंगानाथ झा परिसर के हस्तलेख-विभाग में एक लघु हस्तलेख "रामेश्वर-महादेव-स्तोत्रम्" नाम से संगृहीत है।

हस्तलेख की अधिगम संख्या 42167 है। ग्रन्थ ऊपरी भाग से सिला हुआ पुस्तकाकार है। ग्रन्थ में 26 पत्र हैं जिनकी लम्बाई 17.5 तथा चौड़ाई 11 सेंटीमीटर है। प्रतिपत्र में पाँच लाइन तथा प्रति लाइन में 15 वर्ण हैं। प्रारम्भ के नौ पत्र लाल स्याही से तथा अन्य पत्र नीली स्याही से लिखित हैं। हस्तलेख आधुनिक पत्र में आधुनिक स्याही से लिखित है इसलिये ज्यादा प्राचीन नहीं है। फिर भी चूँकि अप्रकाशित है एवं एकमात्र हस्तलेख है अतः महत्त्वपूर्ण है।

हिन्दी भाषा का प्रयोग भी ग्रन्थ के आदि मध्य तथा अन्त में किया गया है। ग्रन्थ उवाच शैली में निबद्ध है तथा सूत जी मुनीश्वरों को राम, लक्ष्मण, सीता, हनुमान्, अंगद, जाम्बवान् सुग्रीव, नील, नल, कुमुद, पनस, गज, गवय, शरभ, गंधमादन, विभीषण, ब्रह्मा, इन्द्र, यम, वरुण, कुबेर, सोम, अग्नि, वायु, वृहस्पति, शुक्र, अश्विनौ, भृगु, अगस्त्य, गंधर्व, मरुतादि के द्वारा किये गये रामेश्वर महादेव के स्तोत्रों का वर्णन करते हैं।

बीना मिश्रा

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

**श्री गणेशाय नमः**

श्री रामचन्द्र लक्ष्मण आदि के किये रामेश्वर-महादेव के अनेक स्तोत्र।

सूत जी कहते हैं कि हे मुनीश्वरों ! अब हम रामनाथ के स्तोत्र वर्णन करते हैं, आप श्रद्धापूर्वक श्रवण करो। रामेश्वर का स्थापन कर रामचन्द्र जी ने, लक्ष्मण ने, सीता ने, सुग्रीवादि वानरों ने अगस्त्य आदि ऋषियों ने और ब्रह्मा आदि देवताओं ने जो स्तुति की है हम क्रमपूर्वक कथन करते हैं जिनके श्रवण मात्र से मनुष्य मुक्त हो जाय।

**श्रीराम उवाच**

**नमो महात्मने तुभ्यं महामायिने शूलिने।**
**स्वपदाम्बुजभक्तार्तिहारिणे सर्पहारिणे ॥1॥**
**नमो देवाधिदेवाय रामनाथाय साक्षिणे।**
**नमो वेदान्तवेद्याय योगिनां तत्त्वदायिने ॥2॥**
**सर्वानन्दपूर्णाय विश्वनाथाय शंभवे।**
**नमो भक्तभयच्छेदहेतुपादाब्जरेणवे ॥3॥**
**नमस्तेऽखिलनाथाय नमः साक्षात् परात्मने।**
**नमस्तेऽद्भुतवीर्याय महापातकनाशिने ॥4॥**
**कालकालाय कालाय कालातीताय ते नमः।**
**नमोऽविद्यानिहन्त्रे ते नमो पापहराय च ॥5॥**
**नमः संसारतप्तानां तापनाशैकहेतवे।**
**नमो मद्ब्रह्महत्याविनाशिने च विषाशिने ॥6॥**
**नमस्ते पार्वतीनाथ कैलासनिलयायच।**
**गङ्गाधरविह्वपाक्ष मां रक्ष सकलापदः॥7॥**
**तुभ्यं पिनाकहस्ताय नमो मदनहारिणे।**
**भूयो भूयो नमस्तुभ्यं सर्वावस्थासु सर्वदा ॥8॥ इति**

यह स्तोत्र रामचन्द्र जी ने किया अब लक्ष्मण जी का किया स्तोत्र कहते हैं।

**लक्ष्मण उवाच**

**नमस्ते रामनाथाय त्रिपुरघ्नाय शंभवे।**
**पार्वतीजीवितेशाय गणेशस्कन्दसूनवे ॥9॥**

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

नमस्ते सूर्यचन्द्राग्निलोचनाय कपर्दिने।
नमः शिवाय सोमाय मार्कण्डेयभयच्छिदे ॥10॥
नमः सर्वप्रपञ्चस्य सृष्टिस्थित्यन्तहेतवे।
नम उग्राय भीमाय महादेवाय साक्षिणे ॥11॥
सर्वज्ञाय वरेण्याय वरदाय वराय ते।
श्रीकण्ठाय नमस्तुभ्यं पञ्चपातकभेदिने ॥12॥
नमस्तेऽस्तु परानन्दसत्यविज्ञानरूपिणे।
नमस्ते भवरोगघ्नस्तायूनां पतये नमः ॥13॥
पतये तस्कराणां ते वनानां पतये नमः।
गणानां पतये तुभ्यं विश्वरूपाय साक्षिणे॥14॥
कर्मणा प्रेरितः शंभो जनिष्ये यत्र यत्र तु।
तत्र तत्र पदद्वन्द्वे भवतो भक्तिरस्तु मे ॥15॥
असन्मार्गे मतिर्माभूद्भवताकृपया मम।
वैदिकाचारमार्गे च रतिस्स्याद् भव ते नमः ॥16॥

यह लक्ष्मण जी ने स्तुति की अब सीता जी का किया स्तोत्र कहते हैं।

सीतोवाच

परमकारणशङ्करधूर्जटे गिरिसुतास्तनकुङ्कुमशोभिते।
मम पतौ परि देहि मतिं सदा न विषमापरपुरुषगोचराम् ॥17॥
गठाधरविरुपाक्ष नीललोहित शङ्कर।
रामनाथ नमस्तुभ्यं रक्ष मां करुणाकर ॥18॥
नमस्ते देव देवेश नमस्ते करुणालय।
नमस्ते भव-भीतानां भवभीतिविमर्दन ॥19॥
नाथ ! त्वदीयचरणाम्बुजचिन्तनेन
निर्द्धूयभास्करसुताद् भयमाशु शम्भो।
किं वा न सिद्ध्यति तवाश्रयणात्परेश
नि्त्यत्वमाशुगतवान्समृकण्डुपुत्रः ॥20॥

CC-0. Ganga Nath Jha Campus. Central Sanskrit Uni. Digitized by Sri Muthulakshmi Research Academy

